# अथ षष्ठप्रपाठकाऽऽरंभः ॥६॥

उद्दालक-श्वेतकेतुसंवादपूर्वक "तत्त्वमसि" इस महावाक्यका नव वारोपदेश ॥ १६ ॥

## अथ श्रीछांदोग्योपनिषदःषष्ठप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

ॐ। श्वेतकेतुर्हारुणेय आस। तं ह पि-

---

अथ श्रीछांदोग्योपनिषदो मूलमात्रभाषादीपिकायाःषष्ठप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

अर्थः—श्वेतकेतु आरुणेय होताभया। ताकूं पिता कहतेभये ॥ उद्दालक उवाचः—

---

अथ श्रीछादोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाः षष्ठप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

उद्दालक-श्वेतकेतुप्रसंगसैं एकज्ञानकरि सर्वज्ञानोपदेश ७

टीकाः—"श्वेतकेतु आरुणेय होता भया" इ-

---

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाः षष्ठप्रपाठकगतप्रथमखंडस्य टिप्पणम् ॥१॥

१ वर्त्तमान अध्यायके अतीत ग्रंथके साथि संबंधकूं कहनेकूं आचार्य प्रतीककूं लेके ताकूं प्रतिज्ञा करैहैं ॥

तोवाच-श्वेतकेतो! वस ब्रह्मचर्य्यं। न वै सोम्यास्मत्कुलीनोऽननूच्य ब्रह्मबन्धुरिव भवतीति॥ १॥

हे श्वेतकेतो! ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं वास कर॥ हे सोम्य! हमारे कुलविषै भया पुरुष अध्ययन न करिके ब्रह्मबंधुकीन्यांई होवैहै यह [युक्त] नहींहै ॥ १ ॥

त्यादिअध्यायका संबंध है:-"सर्वहीं यह ब्रह्म है तिसतैं उत्पत्ति अरु [ तिसविषै ] लय अरु चेष्टा ( स्थिति ) वाला है" ऐसैं पूर्व ( तृतीयाध्यायविषै ) कहा। तहां तिस प्रकारसैं तिस ( ब्रह्म ) तैं यह जगत् उपजताहै औ तिसविषैहीं लीन होताहै औ तिसकरिहीं चेष्टाकूं करताहै। यह कहनेकूं योग्य है ॥ औ [३]अनंतर (चतुर्थ अध्याय-

२ ताहीं संबंधकूं प्रकट करतेहुये प्रथम तृतीय अध्यायके साथि इस अध्यायके संबंधकूं कथन करैहैं ॥ इहां यह वक्तव्य है:-तिसकेअर्थ यह षष्ठ अध्याय आरंभ करियेहै। ऐसैं संबंध है ॥

३ अंतरायसहित संबंधकूं कहिके अब अंतरायरहित तिस संबंधकूं दिखावै हैं ॥

विषै ) एक विद्वान् ( ज्ञानी )के भुक्तहुये सर्व जगत् तृप्त होवैहै ऐसैं कहा । सो सर्व भूतनविषै स्थित आत्माकी ऐकताके हुये संभवैहै । आत्मभेदके हुये नहीं औ सो एकता किसप्रकारसैं है । यातैं तिसअर्थवाला यह षष्ठअध्याय आरंभ करियेहै ॥ पिता-पुत्रकी आख्यायिका जो है सो विद्याकी अतिशयकरि साररूपताके दिखावनेरूप अर्थवाली है:—नामतैं श्वेतकेतु ऐसा [इहां "ह" अक्षर इस वार्त्ताकी परंपरातैं प्राप्ततारूप ऐतिह्यप्रमाणरूप अर्थवाला है] आरुणेय कहिये अरुणका पौत्र होताभया ॥ तिस पुत्रकूं आरुणि ( उद्दालक ) पिता योग्य

४ अध्यायके तात्पर्यकूं कहिके अब आख्यायिकाके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां पिता प्रतिवक्ता है औ पुत्र प्रष्टा है । इस प्रकारकी यह आख्यायिका है औ सो विद्याकी अतिसाररूपताके प्रकाशनअर्थ है । जातैं पिता जो है सो पुत्रकेअर्थ अतिसाररूपहीं वस्तुकूं उपदेश करैहै । यह अर्थ है औ "कुलके अनुरूप (अनुसारी)" इत्यादि वचनतैं कुलतैं अधमपुरुषकूं गुरुपना नहीं है । यह जानिये है औ ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं अध्ययनकेअर्थ [वासकर] यह शेष है औ "गमन करिके" इत्यादि वचनतैं माणवक (ब्रह्मचारी)के अधीन अध्ययन है । यह सूचनकिया ॥

**स ह द्वादशवर्ष उपेत्य चतुर्विंॅशति-**

अर्थः—सो ( पुत्र ) द्वादशवर्षका हुया आचार्यके प्रति जायके चोवीशवर्षका हुवा।

---

विद्याका पात्र मानते हुये औ ताके उपनयन ( यज्ञोपवीत )के कालके उल्लंघनकूं देखते हुये कहतेभये ॥ उद्दालक उवाचः—हे श्वेतकेतो ! हमारे कुलके अनुरूप ( योग्य ) गुरुके प्रति गमनकरिके तूं ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं वास कर॥ औ[५] हे सोम्य ( प्रियदर्शन )! जो हमारे कुलविषै उत्पन्न हुया पुरुष अध्ययनकूं न करिके ब्राह्मणरूप बंधुनकूं कथन कराहै अरु आप ब्राह्मणके आचारवाला नहीं होवै सो "ब्रह्मबंधु" कहियेहै। तिस ब्रह्मबंधुकीन्यांई होवैहै। यह युक्त नहीं है। ऐसैं ॥१॥

टीकाः—तौ[६] ( पुत्र )का यातैं ( स्वगृहतैं )

---

५ ननु उपनयन अरु अध्ययन मतिहोहु ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

६ ननु पिता आपहीं उपनयन करिके पुत्रके प्रति क्यूं

तिवर्षः सर्व्वान् वेदानधीत्य महामना

---

सर्व वेदनकूं अध्ययन करिके बडे मनवाला अनूचानमानी स्तब्ध (अनम्र) [होयके] आवताभया ॥ ताकूं पिता कहतेभये ॥ उद्दालक उवाचः—हे श्वेतकेतो! हे सोम्य!

---

पितातैं प्रवास (अन्यदेशविषै गमन) अनुमानसैं जानियेहै (कल्पनाकरियेहै) ॥ ॥ जिँस कारणकरि पिता आप गुणवान् हुया पुत्रके ताँई उपनयन करता नहीं ॥ ॥ पिताकरि उक्त सो श्वेतकेतु द्वादशवर्षका हुया आचार्यके प्रति उपगमन करिके जहांलगि चोवीश वर्षका भया तहांलगि सर्व (च्यारी बी) वेदनकूं अध्ययन करिके औ तिनके अर्थकूं जानिके

---

अध्ययन करावता नहीं? तहां कहैहैं ॥ इहां अतः (यातैं) शब्द स्वगृहकूं विषय करनेवाला है ॥

७ अनुमानरूप कल्पन है। तिसविषै कल्पककूं कहैहैं ॥ इहां अनूचान कहिये अनुवचनविषै समर्थ औ कर्मव्युत्पत्तिकरि अरु करणव्युत्पत्तिकरि आदेशशब्द व्याख्यान किया ॥

अनूचानमानी स्तब्ध एयाय तꣳ ह पि-
तोवाच-श्वेतकेतो! यन्नु सोम्येदं महाम-
ना अनूचानमानी स्तब्धोऽस्युत तमादे-
शमप्राक्ष्यः ॥ २ ॥

---

जो तूं यह बडे मनवाला अनूचानमानी स्तब्ध भयाहैं। तिस आदेशकूं बी पूंछता भयाहैं ॥ २ ॥

---

महामना ( बडे मनवाला ) कहिये महत् ( गंभीर ) है मन जिसका अरु अन्योंसैं असम ( बडा ) आपकूं माननेवाला है मन जिसका सो यह महामना है ऐसा औ अनूचानमानी कहिये अनूचान ( अनुवचनविषै समर्थ ) आपकूं मानताहै ऐसे स्वभाववाला जो है सो अनूचानमानी है ऐसा औ स्तब्ध कहिये अनम्र-स्वभाववाला। ऐसा हुया गृहके प्रति आवता भया। तिस इस प्रकारके आपके अननुसारी स्वभाववाले स्तब्ध ( अनम्र ) अरु मानी पुत्र-

येनाश्रुतꣳ श्रुतं भवत्यमतं मतम-

अर्थः-जिसकरि अश्रुत श्रुत होवैहै ।

कूं देखिके सद्धर्मविषै अवतारकरनेकी ( उतारनेकी ) इच्छाकरि पिता कहते भयेः-उद्दालक उवाचः-हे श्वेतकेतो! हे सोम्य! जो यह तूं महामना अनूचानमानी अरु स्तब्ध भयाहैं । कौंन तेरेकूं उपाध्याय ( अध्यापक ) तैं अतिशय प्राप्तभया है ॥ औ आदेश ( उपदेश ) करियेहै सो आदेश है । अर्थ यह जोः- केवल शास्त्र अरु आचार्यके उपदेशकरि जानने योग्य वस्तु है । वा जिसकरि परब्रह्म आदेश ( उपदेश ) करियेहै सो आदेश है । तिस आदेशकूं बी आचार्यके प्रति तूं पूंछताभयाहैं [ क्या ]? ॥ २ ॥

टीकाः-इस आदेशकूं विशेषण देतेहैंः- जिस श्रवणकिये आदेश ( उपदेश ) करि अन्य नहीं सुन्या जो है सोबी सुन्या होवैहै । अमत ( अतर्कित ) जो है सो मत

विज्ञातं विज्ञातमिति ॥ कथं नु भगवः स आदेशो भवतीति? ॥ ३ ॥

---

अमत मत [होवैहै]। अविज्ञात विज्ञात [होवैहै] ऐसैं ॥ ॥ श्वेतकेतुरुवाचः—हे भगवन्! सो आदेश कैसैं होवैहै । ऐसैं [पूंछताभया] ॥ ३ ॥

---

( तर्कित ) होवैहै । अविज्ञात ( अनिश्चित ) जो है सो विज्ञात ( निश्चित ) होवैहै ऐसैं ॥ [८]सर्व वेदनकूं पढिकेबी औ सर्व अन्यवेद्यकूं जानिके बी अकृतार्थहीं होवैहै । यावत् आत्मतत्वकूं नहीं जानताहै । यह आख्यायिकातैं जानियेहै ॥ ॥ तिस इस अद्भुतकूं सुनिके कहताभया[९] कहिये कैसैं यह अन्यके विज्ञानकरि अन्य वस्तु

---

८ सर्व वेदकूं अध्ययन करिके औ जान्याहै तिसका अर्थ जिसनैं ऐसे पुत्रके प्रति आत्मविद्याकूं अधिकारकरिके क्यूं पिता पूंछते हैं । ता पुत्रकूं सर्व वेदके अध्ययनआदिक करिहीं कृतार्थ होनेतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

९ "तिसी इस अद्भुतकूं सुनिके कहता भया" ऐसैं उक्त

यथा सोम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्व्वं

---

अर्थः-उद्दालक उवाचः-हे सोम्य! जैसैं एक मृत्तिकाके पिंड [विज्ञात]करि सर्व मृ-

---

विज्ञात होवैहै। ऐसैं इसकूं अप्रसिद्ध मानता हुया पूंछताहै॥ श्वेतकेतुरुवाचः-हे भगवन्! किस प्रकारसैं सो आदेश होवैहै? ऐसैं॥ ३॥

टीकाः-उद्दालक उवाच-हे सोम्य! जिस प्रकारसैं सो आदेश होवैहै सो श्रवण करः- जैसें लोकविषे एक रुचक अरु कुंभआदिकके कारणभूत मृत्पिंड विज्ञातकरि सर्व अन्य ताके विकारका समूह मृन्मय( मृत्तिकाके वि-

---

अर्थकूं विवरण करैहैं॥ इहां मृत्तिकामय। इस पदकी व्याख्या मृत्तिकाके विकारोंका समूह। यह है॥ सो (विकारोंका समूह) जैसैं विज्ञात मृत्तिकाके पिंडकरि विज्ञात होवैहै। तैसैं अन्यबी सर्व विज्ञात कारणकरि ताके विकारका समूह विज्ञात होवैहै। ऐसैं योजना है॥

मृन्मयं विज्ञातꣳ स्याद्वाचारम्भणं वि-
कारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम् ४

---

त्तिकामय विज्ञात होवै। वाणीका आरंभण (आश्रय) मात्र विकार नामहींहै। मृत्तिका ऐसैंहीं सत्य है॥ ४॥

---

कारका समूह ) विज्ञात होवैहै॥ ॥ नंनु[10] मृत्पिंडरूप कारणके विज्ञात हुये अन्यकार्य कैसैं विज्ञात होवैगा? यह[11] दोष नहींहैः—काहेतैं कार्यकूं कारणसैं अनन्य होनेतैं। जो[12] मानताहैं किः—अन्यके विज्ञातहुये अन्य नहीं जानियेहै ऐसैं। सो इस प्रकारसैं सत्य होवै जब कारणतैं अन्य कार्य होवै। परंतु ऐसैं कारणतैं अन्य

---

१० ननु अन्यके विज्ञानतैं अन्यका विज्ञान नहीं देख्या होनेतैं अयुक्त है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥

११ कार्य अरु कारणकी अन्यताकी असिद्धितैं ऐसैं मतिकहो। इस रीतिसैं सिद्धांती परिहार करैहैं॥

१२ ताहींकूं स्पष्ट करैहैं॥

यथा सोम्यैकेन लोहमणिना सर्व्वं

अर्थः—हे सोम्य! जैसें एक लोहमणि

कार्य नहीं है ॥ ॥ [13]ननु तब लोकविषै यह कारण है यह इसका विकारहै ऐसा यह ( भेद दर्शन) कैसेंहै ? तहां श्रवण कर ? वाचारंभण कहिये वाणीका आरंभण। अर्थ यह जोः— वाणीका आलंबन ( विषय )॥ कौंन यहकिः— विकार है। सो नामधेय है कहिये। [14]नाँमहीं नामधेय है [ इहां स्वार्थविषै धेय प्रत्यय है ]। वाणीका आलंबन मात्र जो वस्तु है सो केवल नामहीं है । विकार नाम वस्तु परमार्थतैं नहींहै। परंतु [15]मृत्तिकाहीं सत्य वस्तु है ॥४॥

टीकाः—हे सोम्य ! जैसें एक लोहमणि

१३ कार्य अरु कारणकी भिन्नताके अभावविषै लोकप्रसिद्धिके विरोधकूं पूर्ववादी शंका करैहै ॥ इधर "वाणीसैं आरंभण" इस वाक्यविषै "वाणीसैं" यह तृतीया विभक्ति "वाणीका" ऐसें षष्ठीके अर्थविषै देखनेकूं योग्य है ॥

१४ नामधेय । इस पदके अर्थकूं कथन करैहैं ॥

१५ विकारकी मिथ्यारूपताके हुये परमार्थतैं क्या है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

लोहमयं विज्ञातꣳ स्याद्वाचारम्भणं विकारो नामधेयं लोहमित्येव सत्यम्॥५॥
यथा सोम्यैकेन नखनिकृन्तनेन स-

---

( विज्ञात सुवर्णपिंड ) करि सर्व लोहमय ( सुवर्णमय ) विज्ञात होवैहै। वाणीका आरंभण मात्र विकार नामहीं है। लोह (सुवर्ण) ऐसैंहीं सत्यहै ॥ ५ ॥

अर्थः–हे सोम्य! जैसैं एक नखनिकृन्त

---

( सुवर्णपिंड ) करि सर्व अन्य विकारका समूह कटक (कडे) मुकुट अरु केयूर ( बाजुबंध) आदिक लोहमय ( सुवर्णके विकारका समूह ) विज्ञात होवैहै। वाचारंभण ( वाणीका विषय )। इत्यादि समान है ॥ ५ ॥

टीकाः–हे सोम्य! जैसैं एक नखनिकृंतन ( नख छेदनके शस्त्र ) करि। अर्थ यह जोः–तिसकरि उपलक्षित कार्ष्णायसपिंड ( लोहपिंड )करि सर्व कार्ष्णायस ( लोहके विका-

ऽवँ कार्ष्णायसं विज्ञातꣳ स्याद्वाचार-
म्भणं विकारो नामधेयं कृष्णायसमि-
त्येव सत्यमेवꣳ सोम्य! स आदेशो भ-
वतीति ॥ ६ ॥

---

न ( विज्ञात नखछेदनके साधनविशेष )करि
सर्व लोहमय विज्ञात होवैहै । वाणीका आ-
लंबनमात्र विकार नामहींहै । लोह ऐसैंहीं
सत्यहै । हे सोम्य! ऐसैं सो आदेश होवैहै ।
ऐसैं [पिता कहते भये] ॥ ६ ॥

---

रका समूह) विज्ञात होवैहै ॥ अन्य समान है ॥
[१६]ईहां अनेक दृष्टांतनका ग्रहण जो है सो दार्ष्टां-
तिकके अनेक भेदोंकरि अनुगमन (सादृश्यके
करनेरूप अनुकरण) अर्थ है औ दृढप्रतीतिके
अर्थ है ॥ हे सोम्य! जो मैंनैं कहा सो आ-

---

१६ एकहीं दृष्टांतसैं कहनेकूं इच्छित अर्थकी सिद्धिके हुये अनेक दृष्टांतनके ग्रहणसैं क्या है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

न वै नूनं भगवन्तस्त एतदवेदिषुर्य-
द्ध्येतदवेदिष्यन् कथं मे नावक्ष्यन्निति

---

अर्थः—भगवान् ( पूजावान् ) वे ( मेरे
गुरु ) इसकूं निश्चयकरि नहीं जानतेहैं ।
जबहीं इसकूं जानतेहोवैं [तब] मेरेअर्थ

---

देश इस प्रकारसैं होवैहै ॥ [ ६ ] ॥ ऐसैं
पिताके कहते हुये इतर ( श्वेतकेतु ) कहैहै ॥
श्वेतकेतुरुवाचः—भगवान्[17] ( पूजावान् गुरु )
मेरे जे हैं वे जो तुह्मनैं कहा वस्तु याकूं नि-
श्चयकरि नहीं जानते हैं ॥ जो[18] इस वस्तुकूं
जानते होवैं तो गुणवाले भक्त अनुगत मेरे
अर्थ कैसैं नहीं कहतभये । तिस हेतुकरि मैं
मानता हूं किः—वे नहीं जानतेहैं ऐसैं ॥ [ अवा

---

१७ " नहीं निश्चय करि " इत्यादि वाक्यके प्रतीककूं
लेके व्याख्यान करैहैं ॥

१८ तिन गुरुनके अज्ञानविषै श्वेतकेतु हेतुकूं कहैहै ॥

भगवाꣲस्त्वेवमेतद्ब्रवीत्विति ॥ तथा सो-म्येति होवाच ॥ ७ ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषदि षष्ठप्रपाठकस्य प्रथमः खण्डः समाप्तः ॥ १ ॥

---

कैसैं नहीं कहतेभये । यातैं भगवान् (आप) हीं मेरेअर्थ सो कहहू ? ऐसैं [पुत्र कहताभया ॥ तब पिता] हे सोम्य! तथाऽस्तु ऐसैं कहतेभये ॥ ७ ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषदो मूलमात्रभाषादीपिकायां षष्ठप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥१॥

---

[१९]थबी गुरुकी निंदाकूं फेर गुरुकुलके प्रति पिताकरि भेजनेके भयतैं कहताभया] यातैं भगवान् (पूजावान् आप) हीं तो मेरेअर्थ जिस ज्ञातकरि मेरेकूं सर्वज्ञता होवै तिस वस्तुकूं कहहू ॥ ॥

---

१९ ननु श्वेतकेतु गुरुनके अज्ञानकूं कहताहुया गुरुद्रोही प्रत्यवायी (पापी) होवैगा ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां गुरुनका अज्ञान अतः (यातैं) शब्दका अर्थ है ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाः षष्ठप्रपाठकगतप्रथमखंडस्य टिप्पणम् ॥ १ ॥

# अथ षष्ठप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः ॥२॥

सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वि-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰षष्ठप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः॥२॥

अर्थः–हे सोम्य ! यह आगे एकहीं अ-

---

ऐसें उक्त हुया पिता हे सोम्य! तथाऽस्तु (सो कहताहूं ) ऐसें कहते भये ॥ ६ ॥ ७ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰षष्ठप्रपा॰प्रथमः खंडः समाप्तः १

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰षष्ठप्रपा॰द्वितीयः खंडः ॥ २ ॥

सृष्टितैं पूर्वएकहीं अद्वैतसत्थातैं तेजआदि ३ भूतसृष्टि ४

टीकाः–सत्[20]हीं होताभया। इहां सत्[21] ऐसें अस्तितामात्र वस्तुरूप सूक्ष्म[22] निर्विशेष[23] सर्व[24]-

---

अथ श्री॰ षष्ठप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणम् २

२० जाके विज्ञानसैं सर्वका विज्ञान प्राप्त होवैहै प्रतिज्ञाकिये ताके विज्ञानकूं प्रकट करनेकूं प्रथम सर्वकी सत्मात्रताकूं प्रतिज्ञा करैहैं ॥

२१ सत्शब्दकी सामान्य ( नैयायिक अभिमत सत्ताजाति )रूप विषयवान्ताकूं निषेधकरैहैं ॥

२२ ता सत्के प्रथिवीआदिकनतैं विशेष (भेद)कूं दिखावैहैं

२३ आकाशआदिकनतैं विशेषकूं कहैहैं ॥

२४ अंतके विशेषणकी व्यावृत्तिअर्थ तिनतैं विशेषकूं कहैहैं॥

तीयं ॥ तद्धैक आहुरसदेवेदमग्र आसी-
देकमेवाद्वितीयं तस्मादसतः सज्जायेत १

---

द्वितीय सत्हीं होताभया ॥ तहांहीं एक क-
हतेहैं किः—यह आगे एकहीं अद्वितीय अ-
सत्हीं होताभया । तातैं असत्तैं सत् उप-
जताभया ॥ १ ॥

---

गत ऐंक[25] निरंजन[26] निरवयव[27] विज्ञान जो[28] सर्व वे-
दान्तनतैं जानियेहै [ सो ग्रहण करियेहै ] औ
एव ( हीं ) शब्द अवधारण ( निश्चय )रूप अ-
र्थवाला है ॥ ॥ क्या सो निश्चय करियेहै? यह
कहैहैंः—यह नामरूप अरु क्रियावाला विकृत
( विकारी ) जो जगत् प्रतीत होवैहै । सो सत्
हीं होताभया । ऐसैं "होताभया" इस शब्दके

---

२५ ताकी तटस्थताकूं निषेध करैहैं ॥

२६ प्रत्यक् आत्मासैं अभिन्न तिस सत्के संसारीपनैकूं निवारण करैहैं ॥

२७ निष्क्रिय होनेकरि ताके कूटस्थ (निर्विकार)पनैकूं कहैहैं ॥

२८ यथोक्त वस्तुविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥

साथि संबंध होवैहै ॥ ॥ कब सत्‌हीं यह होताभया ? यह कहियेहैः–आगे कहिये जगत्‌की उत्पत्तितैं पूर्व ॥ ॥ [२९]क्या अबी यह सत् नहीं है । जिसकरि आगे होताभया । ऐसैं विशेषणयुक्त करियेहै ? [३०]यह कथन बनै नहीं ॥ ॥ [३१]तब विशेषण कैसैंहै ? [३२]अबीबी यह सत्‌हीं है । [३३]किंतु

---

२९ विशेषणके अनुसारकरि पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥

३० वर्तमानदशाविषै जगत्‌का असत्व नहीं है ऐसैं सिद्धांती कहैहैं ॥

३१ सदा सद्भावके समान हुये विशेषण नहीं निर्वाहकरैहै ? ऐसैं पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥

३२ क्या विशेषणके सामर्थ्यतैं अबी जगत्‌का असद्भाव प्रश्नका विशेषण करिये है । किंवा विशेषणकी अर्थवान्‌ता तेरेकारि पूंछिये है ? तिनमैं प्रथम पक्षकूं सिद्धांती दूषण देते हैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–प्रत्यक्षके विरोधतैं वर्तमान अवस्थाविषै जगत्‌के असद्भावकी सिद्धि नहीं है ॥

३३ द्वितीय पक्षकेप्रति सिद्धांती कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–औ जो यह वर्तमान नामरूप विशेषणवाला जगत् देखियेहै सो इदं शब्दके औ इदं बुद्धिके विषयभावकरि स्थित होवैहै ॥ ऐसैं करिके इदं इदं (यह यह) अबी ऐसैं बी व्यवहार करियेहै । सोई तो आगे उत्पत्तितैं पूर्व सत्‌शब्द अरु ताकी बुद्धि ऐसैं इतने मात्रकरि गम्यहीं है । परंतु इदं शब्दका अरु इदं बुद्धिका विषय नहीं होवैहै । यातैं " आगे

नामरूपमय विशेषणवाला औ इदं ( यह ) इस शब्द अरु ज्ञानका विषय है । ऐसैं करिके यह औ ( अबी ऐसैं बी ) होवैहै ॥ जगत्की उत्पत्तितैं आगे तो केवल सत्शब्द अरु ज्ञानमात्र करि गम्यहीं है । यातैं सत्हीं यह आगे होताभया । ऐसैं अवधारण करियेहै ॥ [३४] जौतैं उत्पत्तितैं पूर्व नामवाला वा रूपवाला यह वस्तु सुषुप्तिकालकी न्यांईं ग्रहणकरणेकूं शक्य नहींहै ॥ [३५] जैसैं सुषुप्तितैं ऊठ्या पुरुष सुषुप्तिविषै केवल स-

---

यह सत्हीं होताभया " ऐसैं निश्चय करिये है ॥ तातैं इदं शब्द अरु बुद्धिकी व्यावृत्तिकी अपेक्षावाला विशेषण पूर्वकाल संबंधी जगत्विषै अविरुद्ध है ॥

३४ अब अवर्तमान अवस्थाविषै बी जगत्के सद्भावविषै तहां इदं शब्द अरु बुद्धि क्यूं प्रवृत्त नहीं होवैहै ? यातैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—जैसैं सुषुप्तिकालविषै सत् ( विद्यमान ) बी वस्तु इदं शब्द अरु बुद्धिका गोचर नहीं होवैहै । तैसैं उत्पत्तितैं पूर्व सत्रूप हुया बी जगत् नामवान् होनेकरि अरु रूपवान् होनेकरि "यह" ऐसैं व्यवहार करनेकूं शक्य नहीं है । काहेतैं करणोंके उपसंहारकूं उभयत्र ( सुषुप्ति अरु प्रलयविषै ) तुल्य होनेतैं ॥

३५ ननु सुषुप्तिविषै बी वस्तुका सद्भाव नहीं है प्रमाणके अभावतैं ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ

तूमात्रहीं वस्तु था। ऐसैं सत्तामात्रकूं जानताहै (स्मरण करताहै)। तैसैं उत्पत्तितैं पूर्व [ सत्तामात्र था यह जानियेहै ] यह अभिप्राय है ॥

३६
जैसैं लोकविषै यह कहियेहै:—पूर्वाह्णविषै घटादिककूं स्रजनेकी इच्छावाले कुलालकरि प्रसारित मृत्तिकाके पिंडकूं देखिके ग्रामांतरके प्रति जायके अपराह्णविषै पीछे आया पुरुष तहांहीं घट शरावआदिक अनेकभेदकरि भिन्न कार्यकूं देखिके "केवल मृत्तिकाहीं यह घट शरावआदिक पूर्वाह्णविषै होताभया" ऐसैं कहताहै ॥ तैसैं " सतूहीं आगे होताभया " ऐसैं कहिये-

---

है:—तहां (सुषुप्तिविषै) वस्तुका असद्भाव नहीं है। काहेतैं उत्थितपुरुषके परामर्श (स्मरण)तैं औ अनुभूत अरु अनुभविताके अभाव हुये ता ( स्मरण )के अयोगतैं औ तहां विभक्त ( पृथक्‌किया ) वस्तु नहीं देखिये है सुषुप्तिके अभावके प्रसंगतैं। यातैं तहां केवल सन्मात्र वस्तु है। इस रीतिसैं जैसैं सुषुप्तिविषै सत्‌वस्तुका निश्चय होवैहै। तैसैं उत्पत्तितैं पूर्व बी सर्व सत्‌मात्र कहाहीं है ॥

३६ उक्त अर्थकूंहीं प्रसिद्ध अन्य उदाहरणकरि प्रतिपादन करैहैं ॥

सृष्टितैं पूर्व एकहीं अद्वैतसत्था तातैं तेजआदि३भूतसृष्टि ४

है ॥ औ [37]एँकहीं था ऐसैं । [38]स्वकार्यविषै प्राप्त अन्य नहींथा । यातैं एकहींथा ऐसैं कहियेहै ॥ औ [39]अद्वितीय था कहिये जैसैं मृत्तिकातैं व्यतिरेककरि मृत्तिकाके अन्य घटादि आकारसैं परिणामका कर्त्ता कुलालआदिक निमित्त कारण देख्या है । तैसैं सत्तैं व्यतिरेककरि सत्का सहकारी कारक द्वितीय अन्य वस्तु प्राप्त है सो "अद्वितीय" ऐसैं निषेध करियेहै। याका द्वितीय अन्य वस्तु विद्यमान नहीं है यातैं अद्वितीय है ॥ ॥ [40]नँनु वैशेषिकनके पक्षविषैबी सर्वका सत्के साथि सामानाधिकरण्य प्रतीत

---

३७ क्या यह सत्है? इस अपेक्षाके हुये ताके लक्षणकूं कहैहैं ॥

३८ लक्षणवाक्यके अवतारकूं प्राप्तहुये प्रथम एक अरु एव इन दोविशेषणोंके अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां एक अरु एव शब्दका सजातीय अरु स्वगत भेदसैं हीन । यह अर्थ है ॥

३९ अब अद्वितीय इस अन्यविशेषणकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां अद्वितीय शब्दका विजातीय भेदसैं शून्य । यह अर्थ है ॥

४० जो कहाकिः—सत्के साथि सामानाधिकरण्यतैं सत्हीं सर्व है ऐसैं ॥ तहां आरंभवादी जो वैशेषिक सो शंका करैहै ॥

होवैहै। काहेतैं द्रव्य अरु गुणआदिकनविषै सत् शब्द अरु ज्ञानकी अनुवृत्तितैं सत् (है) द्रव्य। सत् गुण। सत् कर्म। इत्यादि देखनेतैं ?[41] सत्य अबी ऐसैं होवैहै। [42]परन्तु उत्पत्तितैं पूर्व यह कार्य नहीं था। सत्हीं था ऐसैं अंगीकार करियेहै। वैशेषिकनकरि उत्पत्तितैं पूर्व कार्यके असद्भावके अंगीकारतैं औ [43]उत्पत्तितैं पूर्व एकहीं सत् अद्वितीयकूं [ जातैं वे ] नहीं इच्छतेहैं। [44]तातैं वैशेषिकोंकरि कल्पित सत्तैं अन्य कारणवाला यह सत् [45]मृत्तिकाआदिक दृष्टांतनतैं कहियेहै॥ ॥

---

४१ क्या कार्यका सत्के साथि सामानाधिकरण्य वर्तमान-दशाविषै परपक्षविषै बी ( वैशेषिक मतविषै बी ) संभवैहै। ऐसैं तेरेकरि कहियेहै। किंवाः—पूर्व अवस्थाविषै बी संभवैहै। ऐसैं कहिये है? इस रीतिसैं सिद्धांती विकल्प करिके प्रथम पक्षकूं अंगीकार करैहैं॥

४२ द्वितीयपक्षकूं सिद्धांती दूषण देतेहैं॥

४३ औ लक्षणवाक्य परपक्षविषै (वैशेषिक मतमैं) दुःखसैं जोडनेकूं अशक्य है। ऐसैं कहैहैं॥

४४ दोनूं वाक्यनके विचारकरि परपक्षके असंभवकूं उपसंहार करैहैं॥

४५ दृष्टांत अरु दार्ष्टांतकूं एकरूप होनेतैं औ दृष्टांतनकूं कार्य अरु कारणके अभेदविषै स्थित होनेतैं कार्य कारणके

[46]तहांहीं इस उत्पत्तितैं पूर्व वस्तुके निरूपणविषै केईक वैनाशिक (बौद्ध) वस्तुकूं निरूपण करतेहुये कहतेहैं:—यह जगत् आगे उत्पत्तितैं पूर्व असत् कहिये [47]सत्‌का अभावमात्र एकहीं अद्वितीय होताभया। ऐसैं बौद्ध उत्पत्तितैं पूर्व [48]सत्‌के अभावमात्रकूं तत्व कल्पतेहैं। परन्तु सत्‌के प्रतिपक्षीअन्यवस्तुकूं इच्छते नहीं॥ [49]जैसैं

---

भेदके बोधक आरंभवादरूप वैशेषिकके पक्षकी असिद्धि है। ऐसैं कहैहैं॥

४६ वैशेषिकपक्षके असंभव हुये बी वैनाशिक (बौद्ध)नका पक्ष होवैगा? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥

४७ असत् शब्दकी तुच्छ (शून्य)तैं भिन्न विषयवान्‌ताकूं पूर्ववादी निवारण करैहै॥

४८ सत्‌तैं अन्य असत्‌है। ऐसैं स्थित हुये असत्‌वादी (शून्यवादी)नैं बी असत्‌का प्रतियोगीभूत (निरूपक) सत् आस्थाका विषयकिया? यह सिद्धांतीकी आशंका मनमैं ल्यायके पूर्ववादी कहैहै॥

४९ ताहीकूं वैधर्म्यरूप दृष्टांतकरि पूर्ववादी स्पष्टकरैहै॥ इहां यह अर्थ है:—सत् यह यथाभूत है औ असत् यह तिसतैं विपरीत गृह्यमाण है। सत् औ असत् ऐसैं द्विविधतत्व होवैहै॥ इसरीतिसैं जैसैं नैयायिक सत् अरु असत्‌रूप दोनूं तत्वनकूं कहतेहैं। काहेतैं भाव अरु अभाव ऐसैं तिनोंकरि

सत् ऐसैं यथाभूत औ असत् ऐसैं तिसतैं वि-परीत गृह्यमाण इस भेदतैं सत् औ असत् ऐसा द्विविध तत्व होवैहै॥ ऐसैं नैयायिक कहतेहैं॥ ॥ ५०नंनु उत्पत्तितैं पूर्व सत्का अभावमात्र जब वै-नाशिकोंकरि अभिप्रेत होवै। तब उत्पत्तितैं पूर्व यह असत् होताभया औ एकहीं अद्वितीय ऐसैं कालका संबंध संख्याका संबंध अरु अद्वि-तीयपना तिन्होंकरि कैसैं कहियेहै? ५१बौढ (सत्य) है:—भावके अभावमात्रकूं अंगीकार करनेवाले तिन बौद्धनके पक्षविषै [असत्का कालसैं सं-

---

वी अंगीकारतैं॥ तैसैं बौद्धनकरि द्विविध तत्व इष्ट (मान्य) नहीं है। काहेतैं सत्का अत्यंताभाव असत् है ऐसैं अंगीका-रतैं अप्रतीत प्रतियोगीवाले अभावकूं अत्यंताभावरूप होने-करि शशविषाण (शशेकाशृंग) नहीं है इत्यादि व्यवहारविषै प्रसिद्धहोनेतैं॥

५० तिस इस वैनाशिक (शून्यवादी माध्यमिक)के प-क्षके प्रति सिद्धांती शिष्यके मुखसैं दूषण देतेहैं॥

५१ शिष्यकरि उक्तअर्थकूं सिद्धांती अंगीकार करैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—भावका जो अभाव तिसमात्र असत् है। ऐसैं अंगीकार करनेवाले तिन शून्यवादीनके पक्षविषै असत्का कालसैं संबंध आदिक युक्त नहीं है। हे शिष्य! यह तैनैं यु-क्तहीं कहा॥

बंध आदिक ] युक्त नहीं है ॥ तिनके पक्षविषै [52]असत्तामात्रका अंगीकार बी अयुक्तहींहै । काहेतैं अंगीकारकरनेवालेके अनंगीकारके ( असद्भावके ) असंभवतैं ॥ ॥ [53]ननु अबी अंगीकारका कर्त्ता अंगीकारकरियेहै उत्पत्तितैं पूर्व नहीं ऐसैं जो कहै । [54]सो बनैं नहीः–काहेतैं उत्पत्तितैं पूर्व सत्के अभावके प्रमाणके अभावतैं [55]उत्प-

---

५२ किंवाः–ता शून्यवादीके मतविषै जिस किस बी वस्तुका असत्व इष्ट है वा सर्वका ? ऐसैं विकल्पकरिके सिद्धांती प्रथमपक्षकूं दूषण देतेहैं ॥

५३ क्या अंगीकारका कर्ता जब कदाचित् अंगीकार करनेकूं योग्य है किंवा उत्पत्तितैं पूर्व अवस्थाविषै बी ? ऐसैं विकल्पकरिके प्रथमपक्षकूं अंगीकारकरिके द्वितीयपक्षकूं दूषण देताहुया पूर्ववादी आशंका करैहै ॥

५४ सो क्या तब ( तिसकालविषै) असद्भावतैं नहीं अंगीकारकरिये है किंवा ताके अंगीकारके कर्ताके अभावतैं ? तिनमैं प्रथमपक्ष बनै नहीं । ऐसैं सिद्धांती कहैहैं ॥

५५ द्वितीयपक्ष बनै नहींः–काहेतैं उत्पत्तितैं पूर्व जगत् असत्था । जातैं इसका अंगीकारका कर्ता अबी अंगीकारकरियेहै । तैसैं उत्पत्तितैं पूर्व अवस्थाविषै अंगीकारका कर्त्ता सत्था । जातैं याकेबी अंगीकारके कर्ताके अबी अंगीकारके संभवतैं–उत्पत्तितैं पूर्व ता अंगीकारके कर्ता (ज्ञाता)के स-

त्तितैं पूर्व असत्हीं था। इस कल्पनाका असंभवहै ॥ ॥ [५६]ननु वस्तुकी आकृतिकूं शब्दार्थरूपताके हुये असत् एकहीं अद्वितीय था। इसरीतिसैं पदार्थता औ वाक्यार्थताका संभव कैसैं होवैगा औ तिनके असंभवके हुये यह वाक्य अप्रमाण होवैगा? ऐसैं जो कहै। [५७]यँह दोष नहींहै:—काहेतैं वाक्यकूं सत्के ग्रहणकी नि-

---

ऋावविषै प्रमाणका अभाव नहीं है॥ विवादका विषय जो काल सो ज्ञाताकी सत्तावाला है कालहोनेतैं प्रसिद्ध कालकी न्यांई। इस अनुमानतैं (द्वितीयपक्ष बनै नहीं) ऐसैं कहैहैं॥

५६ परपक्षकूं दूषणदेके वाक्यके तात्पर्यकूं दिखावनेकूं शंकाकरैहै॥ इहां यह अर्थहै अन्यके निषेधकूं शब्दार्थताके हुये वा निषेधकरने योग्य वस्तुकूं शब्दार्थताके हुये श्रुतिगत असत् इस शब्दके अर्थकी सिद्धि कैसैं होवैगी औ मीमांसककी प्रक्रियाकरि आकृतिकूं शब्दार्थताके हुये एक अरु अद्वितीय इन दो पदनकूं आकृतिवाचकताके अयोगतैं असत् शब्दके अर्थका असंभव होवैगा औ ताके अभाव हुये पदार्थनके संसर्गादिस्वरूप वाक्यार्थका असंभव होवैगा औ वाक्यार्थके असंभव हुये निर्विषय यह वाक्य अप्रमाण होवैगा॥

५७ सत्के अभिनिवेश (आग्रह) की निवृत्ति अर्थ यह वाक्य है। परन्तु शून्यकूंहीं साक्षात् कथनकरता नहीं। तातैं वाक्यकी अप्रमाणता नहीं है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं॥

वृत्तिपर होनेतैं । सत् ऐसा यह शब्द सत्रूप आकृतिका वाचक है औ एकहीं । अद्वितीय । ये दो शब्द सत्शब्दकेसाथि समानाधिकरण (एक अर्थवाले) हैं । औ तैसैं[५९] इदं (यह) अरु आसीत् (होताभया) । ये दो शब्द हैं ॥ तंहां[६०] नञ् जो है सो सत् वाक्यविषै प्रयोग किया हुया सत् वाक्यकूंहीं आलंबन करिके सत् वाक्यके अर्थकूं विषयकरनेवाली "सत् एकहीं अद्वितीय यह होताभया" इस लक्षणवाली बुद्धिकूं तिस सत् वाक्यके अर्थतैं निवर्त करैहै ॥ जैसैं अश्वारूढ पुरुष अश्वरूप आलंबनवाला हुया

५८ तथापि असत् आदिक शब्दनकी शक्तिके अग्रहणके हुये वाक्यार्थका संभव कैसैं होवैगा? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

५९ एक अद्वितीय इनदो शब्दनकी न्यांई इदं आसीत् (यह होताभया) ये दो शब्द सत् शब्दके साथि समानाधिकरण (एक अर्थवाले) हीं हैं ऐसैं कहैहैं ॥

६० ननु "सत्हीं" इत्यादिरूप वाक्यकी उक्त प्रकारकरि अर्थवान्ताके हुये बी "असत्हीं" इत्यादि वाक्य अर्थवान् कैसैं होवैगा? इहां इव (न्यांई) शब्द जो है सो यद्वत् (जैसैं) इस अर्थविषै है । काहेतैं तद्वत् (ताकी न्यांई) ऐसैं पृथक् प्रयोगतैं । यह अर्थ है ॥

अश्वकूं ताके अभिमुख विषयतैं निवर्त्त करैहै। ताकी न्यांईं ॥ [61]परन्तु फेर सो वाक्य सत्के अभावकूंहीं कथन करता नहीं। [62]यातैं पुरुषकी विपरीतग्रहणतैं निवृत्तिरूप अर्थपर " यह असत्हीं होताभया" इत्यादिरूप वाक्य उच्चारण करियेहै॥ जातैं विपरीतग्रहणकूं [63+64]दिखायके तिसतैं निवृत्त करनेकूं शक्य होवैहै। इस अर्थवाला होनेतैं अ-

---

६१ ननु वाक्यकूं सत्के अभिनिवेशकी निवृत्तिपरता क्यूं है। सत्के अभावपरताहीं क्यूं नहीं होवैगी ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-अत्यंताभावरूप सत्के अभावकूं तुच्छ होनेतैं शब्दकी शक्तिवृत्तिकी गोचरताके असंभवतैं [प्रकृत श्रुतिवाक्यकूं सत्के अभावकी परता नहीं है]॥

६२ अन्यपरताके असंभव हुये सत्के अभिनिवेशकी निवृत्तिकी परता वाक्यकूं सिद्ध भई। ऐसैं उपसंहार करैहैं॥

६३ पूर्वकालविषै पुरुषकूं सत्के अभिनिवेशकी निवृत्ति इस वाक्यविषै जब विवक्षित होवै तब नञ् पदहीं प्रयोगकरनेकूं योग्य था "यह आगे असत्हीं होताभया" ऐसैं क्यूं प्रयोग किया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

६४ अथवा "सत्हीं" इत्यादिरूप वाक्यकरि श्रुति वा उद्दालकमुनि स्वपक्षकूं कहिके। स्थूणानिखनन (खंभके खोडनैं)रूप न्यायकरि ताके दृढीकरणअर्थ होनेकरि "असत्हीं" इत्यादि वाक्यकरि यह विपरीत पक्षका अनुवाद है। ऐसैं अन्यतात्पर्यकूं कहैहैं॥

**कुतस्तु खलु सोम्यैवꣳ स्यादिति**

---

अर्थः–हे सोम्य! किस (प्रमाण)तैं तो निश्चयकरि ऐसैं होवै । ऐसैं कहतेभये ॥

---

सदादि वाक्यका श्रौतपना औ प्रमाणपना सिद्ध है । यातैं अदोष है । तातैं[६५] सर्वकेअभावरूप असत्तैं सत् (विद्यमान वस्तु) उपजताभया [ इहां श्रुतिपदविषै क्रियापदमैं अकारका[६६] अभाव छांदस है ] ॥ १ ॥

टीकाः–तिसँ[६७] इस विपरीतग्रहणरूप महावैनाशिक( अतिनास्तिक )नके पक्षकूं दिखायके प्रतिषेध करैहैंः–हे सोम्य ! किस प्रमाणतैं

---

६५ प्रथमपक्षविषै "तस्मात् (तातैं)" इत्यादिवाक्यके अर्थके अभावतैं द्वितीयपक्ष ग्रहणकिया । तहां कारणका असत्व कहा । अब कार्यका बी सो (असत्व) दिखावैहैं ॥

६६ "अजायत" ऐसैं कहनेकूं योग्य हुये श्रुतिनैं "जायत" यह कैसैं प्रयोग किया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

६७ " कहांतैं तो निश्चयकरि " इत्यादिरूप द्वितीय वाक्यके विचारके किये हुये बी द्वितीयपक्ष ग्राह्य है । इस अभिप्राय करिके कहैहैं ॥

होवाच। कथमसतः सज्जायेतेति सत्त्वेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम् २

---

असत्तैं सत् उपजै। यह कैसैं [कहिये] है॥ हे सोम्य! यह आगे एकहीं अद्वितीय सत्हीं था (होताभया)॥ २॥

---

तो निश्चित ऐसैं होवैगा। कहिये "असत्तैं सत् जन्मताहै" इस प्रकारसैं काहेतैं होवैगा। अर्थ यह जोः—किसी बी प्रमाणतैं ऐसैं नहीं संभवै है॥ [६८]यद्यपि बीजके नाश हुये ताके अभावतैं हीं जायमान अंकुर देख्या है ऐसैं है। [६९]तैंथापि तिनका अंगीकार अविरुद्ध है॥ [७०]कैसैं किः [७१]जे प्रथम बीजके संस्थानकरि विशिष्ट बीजके

---

६८ विवादका विषय जो जगत् सो अभावपूर्वक है कार्य होनेतैं अंकुरकी न्यांई? ऐसैं प्रमाणकूं पूर्ववादी शंकाकरैहै॥

६९ अब सिद्धांती [कार्यकी] अप्रसिद्ध [अभावपूर्वकतारूप] विशेषणवानताकूं मानिके परिहार करैहैं॥

७० ननु बीजके नाशकरि अंकुरकी उत्पत्तिकूं इष्टहोनेतैं अप्रसिद्ध विशेषणता कैसे हैं? इसरीतिसैं पूर्ववादी शंकाकरैहै॥

७१ क्या अंकुरकी उत्पत्तिके हुये बीजके अवयव नाशकूं

अवयव हैं वे अंकुरविषै बी वर्त्ततेहीं हैं। अंकुरके जन्मके हुये तिनका नाश नहीं होवैहै ॥ [७२] जो फेर बीजआकारसैं संस्थान है "सो बीजके अवयवनतैं व्यतिरेककरि वस्तुभूत है" ऐसैं वैनाशिकोंकरि नहीं अंगीकार करियेहै जो अंकुरके जन्मके हुये नाशकूं पावै ॥ "औ सो बीजके अवयवनतैं व्यतिरिक्त वस्तुभूत है [ऐसैं कहै तो] तैसैं हुये अंगीकारका विरोध होवैगा ॥ [७३] औ संवृत्तिकरि अंगीकारकिया बीजनके संस्थान (स्थिति)का रूप (आकार) नाशकूं पावैगा? ऐसैं जो कहै। तो [७४] यह संवृत्ति नाम कौंन है। क्या यह अभावरूप है। अथवा भावरूप है?

---

पावतेहैं किंवा बीजके आकारसैं संस्थान नाशकूं पावताहै? ऐसैं विकल्पकरिके प्रथमपक्षके प्रति सिद्धांती जबाब देतेहैं ॥

७२ द्वितीयपक्षकूं दूषण देतेहैं ॥

७३ सो (बीजाकारसैं संस्थान) क्या परमार्थरूप वस्तु है किंवा संवृत्ति (लौकिक वुद्धि) करि सिद्ध है? तिनमैं प्रथम पक्ष बनै नहीं:–काहेतैं अंगीकारके विरोधतैं। ऐसैं उक्त द्वितीयपक्षकूं पूर्ववादी उठावताहै ॥

७४ संवृत्तिके प्रति सिद्धांती विकल्प करैहैं ॥

ऐसैं ॥ जँब अभावरूप है तब तामैं दृष्टांतका अभाव है। औ[76] भावरूप है तथापि अभावतैं अंकुरकी उत्पत्ति नहीं होवैगी। जातैं बीजके अवयनतैं अंकुरकी उत्पत्ति होवैहै ॥ ॥ नँनु[77] अवयव बी नाशकूं पावते हैं? ऐसैं जो कहै। सो बँनै[78] नहीं:—काहेतैं ताकूं ताके अवयनविषै बी तुल्य होनेतैं ॥ [79]जैसैं वैनाशिकोंके पक्षविषै बीजका संस्थानरूप अवयवी नहीं है तैसैं अवयव

---

७५ प्रथमपक्षविषै भावकी अभावतैं उत्पत्तिविषै दृष्टांतका अभाव होवैगा औ संवृत्तिकूं अवस्तुरूप होनेकरि बीजके सद्भावकी असाधक होनेतैं। ऐसैं कहैहैं ॥

७६ द्वितीयपक्षकूं अनुवादकरिके दूषण देतेहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—तत्व जिसकरि संवरण (आच्छादन) करिये है ऐसी जो लौकिकी बुद्धि सो संवृत्ति है। सो जब भावरूप तेरेकूं इष्ट है तब तिसकरि बीजके अवयवनकी अंकुराकारसैं परिणामकी सिद्धितैं तेरेकरि उक्त दृष्टांतकी असिद्धि होवैगी ॥

७७ लौकिक बुद्धि(संवृत्ति)कूं अनाश्रयकरिके परमतकूंहीं ग्रहणकरिके पूर्ववादी शंका करैहै ॥

७८ अवयवीके नहोते नाशके अयोगकी न्यांई अवयवनविषै बी ता (नाश)के अयोगकूं तुल्य होनेतैं। यह तेरा प्रश्न बनता नहीं। ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

७९ ताहींकूं स्पष्टकरैहैं ॥

सृष्टितैं पूर्वएकहीं अद्वैतसत्थातातैं तेजआदि३भूतसृष्टि ४

बी [ नहीं हैं ] । यातैं तिनके बी नाशका असंभव है ॥ बीजके अवयवनके बी सूक्ष्म अवयव हैं तिनके ( सूक्ष्म ) अवयवनके बी अन्य सूक्ष्मतर अवयव हैं । इसरीतिसैं प्रसंगकी अनिवृत्तितैं सर्वत्र नाशका असंभवहै औ [२]सत्बुद्धिकी अनुवृत्तितैं सत्ताकी अनिवृत्ति है । यातैं सद्वादीनके पक्षविषै सत्तैं हीं सत्की उत्पत्ति होवेगी ॥ [३]परन्तु

---

८० ननु हमारे पक्षविषै परम अवयवी नहीं है । अवयव तो हैं हीं? ऐसैं जो कहै । तहां कहैहैं ॥

८१ तब तिनोंका अंकुरके जन्मके हुये नाश होवैगा? ऐसैं जो कहै । तहां कहैहैं ॥ इहां यह भाव है:—अंकुरके जन्मके हुये अवयवनकी परंपराकी विश्रांतिकी भूमि नहीं प्राप्त होवैहै । ता (भूमि)की शून्यरूपताके होते ताके नाशके हुये सत्कारणवादकी प्राप्तितैं औ ताकी अशून्यरूपताके हुये बी कार्यरूपताके हुये कादाचित्क (अनित्य) द्रव्यकूं सावयव होनेकरि उक्तदोषकी तुल्यतातैं औ अशून्यरूपताकेहींहोते अकार्यरूपताके हुये जब भाव है तब ताके नाशकी असिद्धि होवैगी औ जब अभावरूप है तब ताके नाशके हुये सत्कारणवादकी प्राप्तिहीं होवैगी ॥

८२ असद्वादकी अप्रामाणिकताकूं कहिके । अब सद्वादकी प्रामाणिकताकूं कहैहैं ॥

८३ परमतविषै उक्तदृष्टांतके अभावकूं अनुवादकरिके औ स्वमतविषै ताके सद्भावकूं मिलावते हैं ॥

असत्वादीनके पक्षविषै असत्तैं सत्की उत्पत्ति-का दृष्टांत नहींहै औ सद्वादीनके पक्षविषै मृत्तिकाकेपिंडतैं घटकी उत्पत्ति देखियेहै। ता (मृत्तिका) के भावके हुये [घटके] भावतैं अरु ता (मृत्तिका) के अभावके हुये [ घटके ] अभावतैं ॥ [८४]जैंब अ-भावतैंहीं घट उत्पन्न होवै तब घटके अर्थी पुरु-षकरि मृत्तिकाकापिंड नहीं ग्रहण करियेगा औ [८५]घटादिकविषै अभावशब्द अरु ताके ज्ञानकी अनुवृत्ति प्राप्त होवैगी। परन्तु यह नहींहै। यातैं असत्तैं सत्की उत्पत्ति बनैनहीं ॥ य[८६]द्यपि कह-तेहैं किः—मृत्तिकाकी बुद्धि घटकी बुद्धिका निमि-त्तहै। यातैं मृत्तिकाकीबुद्धि घटबुद्धिका कारण

८४ ननु घटकी बी अभावतैंहीं उत्पतिकूं इष्ट होनेतैं दृ-ष्टांतका असंभव होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

८५ किंवाः—जो तिसका उपादान देख्याहै ताके शब्द अरु प्रत्यय तहां वर्त्ततेहैं जैसैं। तैसैं अभाव जब घटादिकका उपादान होवै तब तिसके शब्द अरु ज्ञान तिसविषै अनुवृत्त होवैं औ अनुवर्त्तमान होते नहीं। तातैं असत् ( अभाव )तैं सत् (भाव)की उत्पत्ति अयुक्त है। ऐसैं कहैहैं ॥

८६ भावरूप सत्स्वरूप मृत्तिकाके पिंडकूं घटादिककी कारणता अन्वय अरु व्यतिरेककरि कही। तहां अन्वय अरु व्यतिरेककी अन्यथासिद्धिकूं पूर्ववादी उद्भव करैहै ॥

कहियेहै। परन्तु परमार्थतैंहीं मृत्तिका वा घट नहींहै ऐसैं ? तथापि विद्यमान जो मृत्तिकाकी बुद्धि सो विद्यमानहीं घटबुद्धिका कारण है। जातैं असत्तैं सत्की उत्पत्ति नहीं है॥ ॥ ननु मृत्तिका अरु घटकी बुद्धिनकूं निमित्त अरु नैमित्तिकरूप दोनेकरि अनंतरता मात्र है परन्तु तिनका परस्पर कारण कार्यभाव नहीं है? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं:—काहेतैं बुद्धिनकी निरंतरताके निश्चयके हुये वैनाशिकोंके पक्षविषै बाहिरके दृष्टांतके अभावतैं। यांतैं "हे सोम्य! किसतैं

८७ तिस पक्षविषै बी मेरे पक्षकी हानि नहीं है। ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं॥

८८ जो कहा किः—सत्रूप बुद्धिकूं सत्रूप बुद्धिकेप्रति कारणता है। ऐसैं॥ सो असिद्ध है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥ इहां यह अर्थ हैः—जातैं सत्ताकी सिद्धिके हुये पूर्वभावीपना जो है सो कारणपना है औ कार्यपना जो है सो उत्तरभाविपना युक्त है औ बुद्धिनकूं असत् होनेतैं अनंतरता मात्रकरि तिनका निमित्त अरु नैमित्तिकपना व्यवहारकरियेहै॥

८९ असत्रूपबी बुद्धिनका (ज्ञानोका) अनंतरताकरि निमित्त अरु नैमित्तिकपना है। यह निश्चय करनेकूं शक्य नहीं है। दृष्टांतके अभावतैं। ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं॥

९० "किसतैं तो निश्चयकरि" इत्यादिवाक्य व्याख्यान किया ताकूं उपसंहारकरैहैं॥

तो ऐसें होवै । इस प्रकारसें पिता कहतेभये । कैसें ( किसप्रकारसैं ) असत्तैं सत् उपजैगा ऐसैं" अभिप्राय यह है किः—[91]असत्तैं सत्की उत्पत्तिविषै कोईबी दृष्टांतरूप प्रकार नहींहै ॥ इसरीतिसैं असद्वादीके पक्षकूं उन्मथन करिके "हे सोम्य! सत्रूपहीं यह आगे होताभया" ऐसें स्वपक्षकी सिद्धिकूं उपसंहार करैहैं ॥ ॥ [92]ननु तुज सिद्धांतीरूप सद्वादीके पक्षविषैबी सत्तैं सत् उत्पन्न होवैहै ऐसैं कहियेहै तामैं दृष्टांत नहीं है । काहेतैं घटतैं अन्य घटकी उत्पत्तिके अदर्शनतैं? [93]सत्य ऐसैं सत्तैं

९१ ननु पूर्व तुमनैं असत्तैं सत्की उत्पत्तिविषै दृष्टांतका अभाव कहा । अबी अन्य उपसंहारकिया ? इस शंकाकूं निवारणकरैहैं ॥ इहां स्वपक्षकी सिद्धिकूं उपसंहारकरैहैं ॥ ऐसैं संबंध है ॥

९२ सिद्धांतविषै बी दृष्टांतकी असिद्धि तुल्य है ? ऐसैं पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥ इहां यह अर्थ हैः—यद्यपि मृत्तिकातैं घटकी उत्पत्ति देखिये है । तथापि मृत्तिकातैं अन्यमृत्तिका घटतैं अन्यघट उत्पद्यमान नहीं देखिये है । तातैं सत्तैं अन्य सत्की उत्पत्ति नहीं [संभवै] है ॥

९३ क्या अन्यसत्की सत्तैं उत्पत्तिहीं निवारण करिये है

अन्य सत् नहीं उपजताहै । किंतु[94] सत्हीं अन्य आकारसैं स्थितहोवैहै । जैसैं[95] सर्प कुंडलकी न्यांई होवैहै औ[96] जैसैं मृत्तिका चूर्ण पिंड घट अरु कपाल आदिक प्रभेदनकरि स्थित होवैहै ॥ ॥ जँब[97] ऐसैं सत् ( ब्रह्म )हीं सर्व प्रकारकी अवस्थावाला है तब उत्पत्तितैं पूर्व यह होता-भया । यह कैसैं कहियेहै ? [ तहां सिद्धांती क-हैहैं:– ] नँनु[98] हे पूर्ववादी । तैनैं "सत्हीं" ऐसा

---

किंवा:–सत्की कारणता निराकरण करिये है ? तिनमैं प्रथम पक्षकूं सिद्धांती अंगीकारकरैहैं ॥

९४ द्वितीयपक्षकूं सिद्धांती निराकरण करैहैं ॥

९५ तहांबी दृष्टांतके अभावकूं आशंकाकरिके कहैहैं ॥

९६ कुंडलीभावविषै कार्यताकी प्रसिद्धि नहीं है ? यह आशंकाकरिके अन्य उदाहरणकूं कहैहैं ॥ इहां प्रभेदनकरि स्थित होवैहै । ऐसैं संबंध है ॥

९७ सत्केहीं सर्वप्रकारसैं अवस्थान हुये पूर्वकालसंबंधी जो कार्यके सद्भावका वचन है सो अयुक्त होवैगा । काहेतैं ताके सर्वदा सद्भावके अविशेषतैं ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

९८ जातैं पूर्व अवस्थावाला कारण अरु सत्मात्रपना कार्यका निश्चय करिये है । तैसैं हुये सत्रूप कारणकाहीं तिस तिस आकारकरि अवस्थान है । ऐसैं अंगीकार हुये बी

इदं शब्दके वाच्य कार्यका अवधारण (निश्चय) नहीं सुन्याहै [क्या]॥ ॥[तहां पूर्ववादी कहैहै:—] तब[९९] इदं शब्दकावाच्य जो अबी यह जन्म्याहै सो उत्पत्तितैं पूर्व असत्हीं होताभया ऐसैं प्राप्तभया? सो[१००] बनै नहीं:—काहेतैं सत्केहीं इदं शब्द अरु बुद्धिका विषय होनेकरि अवस्थानतैं॥ जैसैं मृत्तिकाहीं पिंड अरु घटआदिक शब्द अरु बुद्धिकी विषय होनेकरि स्थित होवैहै। ताकी न्यांई॥ ॥ ननु[१०१] जैसैं मृत्तिका रूप

---

कार्यका पूर्वकालसंबंधी सद्भावका अवधारण (निश्चय) अविरुद्ध है। ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं॥

९९ ननु कार्यका जब कारणमात्रपना निश्चित है तब कारणहीं होताभया कार्य नहीं। सो कार्य पूर्व असत् हुयाहीं अबी उपज्याहै। यातैं असत्कार्यवादीका मतहीं आया? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥

१०० कारणकेहीं कार्यरूपसैं अवस्थानतैं असत्कार्यवादकी प्राप्ति नहीं है। ऐसैं दृष्टांतकरि सिद्धांती परिहारकरैहैं॥

१०१ विवादकाविषय जो कार्य सो उपादानतैं भेदकूं पावता है। तिसतैं विलक्षण बुद्धिका विषय होनेतैं। जैसैं अश्वकी बुद्धितैं विलक्षण बुद्धिका विषय महिष (भैंसा) ता (अश्व)तैं भेदकूं पावता है॥ तैसैं हुये सत्की हीं इदं बुद्धिकी विषय अनिर्वाच्य अवस्थाके अंगीकारकरि असत्का-

वस्तु है। ऐसैं पिंड अरु घट आदिक बी है। ताकीन्यांई कार्यकूं सत्की बुद्धितैं अन्यबुद्धिका विषय होनेतैं सत्तैं अन्य कार्यका समूह अन्यवस्तुरूप होवैगा। जैसैं अश्वतैं गौ है? [१०२] सो बनै नहीं:—काहेतैं पिंड[१०३] अरु घटआदिकनके परस्पर व्यभिचारके हुयेबी मृत्तिकाभावके अव्यभिचारतैं ॥ [१०४] यद्यपि घट पिंडके प्रति व्यभिचारकूं पावताहै औ पिंड घटके प्रति ॥ तथाऽपि पिंड अरु घट ये दोनूं मृत्तिकाभावके प्रति

---

यंवादकी प्राप्तिका समाधान कैसैं होवैगा? ऐसैं पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥

१०२ विलक्षणबुद्धिकी विषयताकूं भेदमात्रकी साधकताके हुये पिष्टके पेषणकी न्यांई सिद्ध साधनरूप दोष होवैगा औ वास्तविक भेदकी साधकताके हुये दृष्टांतकी असिद्धि होवैगी। इस अभिप्रायकरिके सिद्धांती कहैहैं ॥

१०३ किंवा:—कार्यके व्यभिचारीपनैंकरि रज्जु सर्प आदिककी न्यांई मिथ्यापनैके अनुमानतैं अनिर्वाच्य (मिथ्या) संस्थानतैं हीं सत्कूं कार्यबुद्धिकी विषयता अंगीकार करनेकूं योग्यहै। ऐसैं कहैहैं ॥

१०४ ताहींकूं स्पष्टकरैहैं ॥ इहां मृत्तिकापनैसैं विना पिंड अरु घटके स्वरूपके अभावतैं । यह तत् (तातैं) शब्दका अर्थ है औ अव्यभिचारविषै मृत्तिकापना इत्यादि दृष्टांत है ॥

व्यभिचारकूं पावते नहीं । तातैं पिंड अरु घट मृत्तिकामात्रहैं ॥ अश्वके प्रति गौ वा गौके प्रति अश्व तो व्यभिचारकूं पावताहै ॥ [१०५] तातैं मृत्तिकाआदिक कारणका आकारमात्र घटादिक कार्यहै । [१०६] ऐसैं सत् ( ब्रह्म )का आकारमात्र यह सर्वहै । यातैं सो उत्पत्तितैं पूर्व सतूहीं था । यह युक्त है । काहेतैं [१०७] विकार ( कार्य )के आकारमात्रकूं वाणीका आरंभण ( आलंबन ) मात्र होनेतैं ॥ ॥ [१०८] ननु "निरवयव सत् निष्कल निष्क्रिय शांत निरवद्य ( निर्दोष ) निरंजनहै । दिव्य अमूर्त्त पुरुष बाहिरभीतरसहित अजन्मा है" इत्यादि श्रुतिनतैं निरवयव जो सत् (ब्रह्म) ताका विकाररूप आकार कैसैं संभवै ? [१०९] यहैं दोष

---

१०५ अव्यभिचारके फलकूं कहैहैं ॥

१०६ दृष्टांतगत अर्थकूं दार्ष्टांतविषै समर्थन करैहैं ॥

१०७ ननु पृथक्हीं प्रसिद्धकार्यका सत्मात्रपना कैसैं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

१०८ कार्यके मिथ्यापनैकूं स्पष्टकरनेकूं पूर्ववादी प्रश्न करैहै ॥

१०९ जैसैं अज्ञात रज्जुआदिकके अवयवनतैं सर्पादिकका संस्थान अनिर्वाच्य इष्ट है । तैसैं श्रुतिजनित जगत्के कारण-

# तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति। तत्ते-

अर्थः—सो ( सत् ) ईक्षणकूं करताभ-या:—"बहु होवों। उत्पन्न होवों" ऐसैं॥ सो

---

नहीं हैः—काहेतैं रज्जुआदिकके अवयवनतैं सर्पआदिक आकारनकी न्यांईं बुद्धिकल्पित सत्के अवयवनतैं विकाररूप आकारके संभवतैं औ "[110]वांणीका आरंभणमात्र विकार नामहीं है मृत्तिका ऐसैंहीं सत्य है। ऐसैं [ सत्हीं सत्यहै ]" इस श्रुतितैं [111]इदं बुद्धिके कालविषै बी परमार्थतैं एकहीं अद्वितीय है ॥ २ ॥

टीकाः—[112]सो सत् ईक्षा जो दर्शन ( ज्ञान-

---

ताकी बुद्धिके असंभवकरि मायोपाधिक सत्के कल्पित अवयवनतैं विकार जो कार्य ताका संस्थान (आकार) सो संभवैहै। तातैं यह द्वैतप्रपंच ब्रह्मका विवर्त्त संभवैहै। ऐसैं सिद्धांती शंकाकूं परिहारकरैहैं ॥

११० ब्रह्मका विवर्त्त (कल्पितकार्य) जगत् है। इस अर्थविषै श्रुतिकूं अनुकूल करैहैं ॥

१११ प्रपंचके मिथ्यापनैके हुये फलितकूं उपसंहार करैहैं॥

११२ अद्वितीयपनैके प्रतिपादनअर्थ उत्तर (तृतीय) वाक्यकूं उठायके व्याख्यान करैहैं ॥

जोऽसृजत॥तत्तेज ऐक्षत—बहु स्यां प्रजायेयेति। तदपोऽसृजत। तस्माद्यत्र क्व च

---

तेजकूं स्रजताभया ॥ ॥ सो तेज ईक्षणकूं करताभया:—"बहु होवों। उत्पन्न होवों" ऐसें ॥ सो ( तेज ) जलोंकूं स्रजताभया ॥

---

रूप संकल्प ) ताकूं करताभया ॥ [११३] यातें सांख्य परिकल्पित प्रधान जगत्का कारण नहींहै। काहेतें प्रधानके अचेतन ( जड ) भावके अंगीकारतैं। यह सत् ( ब्रह्म ) सो चेतनहै। काहेतें ईक्षिता ( ईक्षणकाकर्ता ) होनेतें ॥ ॥ सो सत् किसप्रकारसैं ईक्षाकूं करताभया ? यह कहैहैः—

---

११३ सत्शब्दका अवाच्य जगत्का कारण प्रधान है। ऐसैं केईक ( सांख्यवादी ) कहतेहैं। सो बी इसकरि निरस्त होनेतें। यह अर्थ है औ अचेतनताके अंगीकारतैं ता (प्रधान) कूं ईक्षापूर्वक स्रष्टापना नहीं है। यह शेष है औ परिणाम अरु विवर्त्त इन दो वादनकूं आश्रयकरिके इधर दो उदाहरण हैं ॥

सृष्टितैं पूर्व एकहीं अद्वैतसत्था तातैं तेजआदि३भूतसृष्टि ४

शोचति स्वेदते वा पुरुषस्तेजस एव तदध्यापो जायन्ते ॥ ३ ॥

---

तातैं जहां औ कहां पुरुष शोककूं करताहै वा प्रस्वेदकूं पावताहै। तेजतैंहीं तब जल उपजतेहैं ॥ ३ ॥

---

"बहुत होऊं। प्रकर्षकरि उत्पन्न होऊं" ॥ जैसैं मृत्तिका घटादि आकारसैं वा जैसैं रज्जुआदिक बुद्धिकल्पित सर्पआदिक आकारसैं होवैहै। ताकीन्यांई ॥ ॥ ननु[114] तब जो ग्रहण करियेहै सो सर्व सर्पआदिक आकारसैं रज्जुकी न्यांईं असत्हीं होवैगा ? सो[115] बनै नहीं:—काहेतैं सत् ( ब्रह्म )कूं हीं द्वैत ( भेद )करि अन्यथा (अ-

---

११४ " बहु होवों " इत्यादि श्रुतिके तात्पर्यकूं कहनेकूं निरसन कियेहीं प्रश्नकूं पूर्ववादी उद्भव करैहै ॥

११५ "बहु होवों। उत्पन्न होवों" इस वाक्यकरि ईक्षिता (ईक्षणकेकर्त्ता)कीहीं कार्यआकारसैं प्राप्तिके कथनकरि यह वैशेषिक आदिकका मत निरस्तकिया। ऐसैं श्रुतिके तात्पर्यकूं दिखावते हुये सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

न्य आकारसैं) गृह्यमाण (प्रतीत) होनेतैं किसीकाबी कहीं बी असद्भाव नहीं है। ऐसैं हम (सद्वादी) कहतेहैं कहिये [116] जैसैं सत्तैं अन्यकूं अन्य वस्तुरूप कल्पना करिके फेर ताहीके उत्पत्तितैं पूर्व औ प्रध्वंस (नाश)तैं पीछे असद्भावकूं तार्किक कहतेहैं। तैसैं हमोंकरि कदाचित् बी कहीं बी सत्तैं अन्य अभिधान (नाम) वा अभिधेय (नामी) रूप वस्तु नहीं कल्पनाकरियेहै। परन्तु सत्हीं सो सर्व है जो जो अन्य बुद्धिकरि अभिधान (कथन) है औ अभिधान (कथन) करियेहै॥ [117] जैसैं रज्जुहीं सर्पबुद्धिकरि "सर्प" ऐसैं कहियेहै। वा जैसैं पिंडघटादि जो है सो

---

११६ ताहीकूं प्रपंचन करैहैं॥

११७ प्रतिज्ञाकिये अर्थकूं दो मतके अनुसारकरि दो दृष्टांतनसैं स्पष्टकरैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—अज्ञानरूप कारणके अन्वय अरु व्यतिरेककरि रज्जुसर्पादिककी अज्ञानमयता है औ द्वैतके अभिनिवेशके सत्मात्रतैं अविवेकके होतेहीं उत्पत्तितैं अरु विचारकरि तातैं विवेकके होते अनुत्पत्तितैं द्वैतबी अज्ञानमयहीं है। ताका तत्व तो सत्मात्र अधिष्ठान वाणी अरु मनसैं अतीत है॥

मृत्तिकातैं अन्यबुद्धिकरि पिंडघटादिशब्दकरि कहियेहै ॥ जैसैं लोकविषै रज्जुके विवेककरि देखनेवाले पुरुषनकूं तो सर्पके अभिधान अरु बुद्धि (नाम अरु ज्ञान) निवर्त्त होवैहैं औ जैसैं मृत्तिकाके विवेककरि देखनेवाले पुरुषनकूं घटादिकके शब्द अरु बुद्धि निवर्त्त होवैहैं । ताकीन्यांई सत्के विवेककरि देखनेवाले तत्वदर्शिनकूं सत्तैं अन्य विकारके शब्द अरु बुद्धि निवर्त्त होवैहैं । काहेतैं "जिसतैं[118] मनकरि सहित वाणीयां अप्राप्त होयके ( अविषयकरिके ) निवर्त्त होवैहैं" ऐसैं औ "अनिरुक्त अरु अनिलयनविषै" इत्यादिश्रुतिनतैं ॥ ॥ ऐसैं ईक्षणकूं करिके सो सत् तेजकूं स्रजताभया ॥ ॥ ननु[119] "तिसीहीं इस आत्मातैं आकाश उपज्या " इस अन्य ( तैत्तिरीयक )श्रुतिविषै आकाशतैं वायु तिसतैं तृतीय तेज सुन्या है ॥ इहां प्रथम होनेकरि तिस

---

११८ ता (द्वैत)की वाणी अरु मनसैं अतीततताविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥ इहां " सो विदित (ज्ञात)तैं अन्यहीं है" इत्यादि वाक्य आदिपदका अर्थ है ॥

११९ तैत्तिरीयश्रुतिके विरोधकूं पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥

(सत्)तैंहीं तेज उपजताहै औ ताहीं (सत्) तैं आकाश उपजताहै। यह [120]विरुद्ध कैसैं सिद्ध होवैहै? [121]यहै दोष बनै नहीं:—काहेतैं आकाश अरु वायुके सर्ग (जन्म)तैं अनंतर सो सत् तेजकूं स्रजताभया। इस कल्पनाके संभवतैं ॥ [122]अथवा इहां सृष्टिका क्रम कहनेकूं वांछित नहीं है [किंतु जातैं] सत्का कार्य यह सर्व है यातैं सत् एकहीं अद्वितीयहै। यह विवक्षित (कहनेकूं वांछित)है। [123]मृत्तिकाआदिकके दृष्टांततैं ॥

---

१२० तथापि विरोधकी बुद्धि किस प्रकारसैं है? यह आशंकाकरिके पूर्ववादी कहैहै ॥ इहां यह अर्थ है:—इस श्रुतिविषै सत्तैंहीं प्रथमताकरि तेज उपज्या कहिये है। अन्य श्रुतिविषै तो तिसीहीं सत्तैं आकाश प्रथमताकरि स्रज्या है। ऐसैं उपदेशकिया है। तैसैं हुये यह परस्पर विरुद्ध कथन कैसैं सिद्ध होवैहै ॥

१२१ तैत्तिरीयश्रुतिके अनुसारकरि छांदोग्य श्रुतिके व्याख्यानके संभवतैं विरोध नहीं है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

१२२ सृष्टिके क्रमके विवक्षितपनेकूं अंगीकारकरिके यह समाधान कहा। अब सोई नहीं है। परन्तु सत्का अद्वितीयपना विवक्षित है। यातैं अन्यपक्षकूं आश्रयकारिके कहैहैं ॥

१२३ तहां गमक (प्रमाण)कूं दिखावैहैं ॥ इहां यह अर्थ

सृष्टितैं पूर्व एकहीं अद्वैतसत्‌था तातैं तेजआदि३भूतसृष्टि ४

१२४ अथवा [ तेजआदिक तीन भूतनके मध्य एक एककूं दोप्रकारसैं विभागकरिके आप आपके अर्ध अर्ध भागके दो दो विभागकरिके अपनेतैं इतर तीनि भूतनके द्वितीयभागकेसाथि तिन दो

---

हैः—मृत्तिकाआदिकका कार्य घटादिक तिसतैं भिन्नताकरि नहीं है। मृत्तिकाआदिकहीं तो सत्यहै। ऐसैं दृष्टांतके ग्रहणतैं सत्‌रूप ब्रह्मका तेज जल अरु अन्नआदिक कार्य तिसतैं भिन्नताकरि नहीं है। सत्‌मात्रहीं तो सत्यहै। ऐसैं दार्ष्टांतविषै बी विवक्षित भासता है ॥

१२४ "सो तेजकूं स्रजता भया" इत्यादि श्रुतिके अन्य तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—"तिन (तेज आदिक तीन देवता)के मध्य एक एककूं त्रिवृत् त्रिवृत् (त्रिगुणित त्रिगुणित जैसैं होवै तैसैं) करौं" इत्यादि वाक्यविषै त्रिवृत्करणकूं इष्ट होनेतैं तीनहीं भूतनकी इहां सृष्टि कहिये है औ ऐसैं हुये पंचीकरण अविवक्षित है। यह कहनेकूं योग्य नहीं है। काहेतैं तीन भूतनकी सृष्टिकी श्रुतिविषै अन्य (तैत्तिरीय) श्रुतिकरि सिद्ध आकाश आदिककी सृष्टिके उपलक्षणकी न्यांई त्रिवृत्करणकी श्रुतिकरि पंचीकरणके उपलक्षणतैं ॥ तैसैं हुये अन्य श्रुतिकरि सिद्ध आकाश अरु वायुके तेजआदिक तीनिभूतनविषै अंतर्भावकूं अभिप्रायका विषय करिके लघु उपायकरि सर्वकी सत्‌मात्रता माननेकूं योग्यहै। ऐसैं माननेवाली श्रुति त्रिवृत्करणकूंहीं कहती हुयी ताके अनुसारकरि तीनिभूतनकीहीं सृष्टिकूं कहैहै ॥

दो भागनके मिलावनेका नाम त्रिवृत्करणहै। ता] त्रिवृत्करणकूं विवक्षित होनेतैं तेज जल अरु अन्न (पृथिवी) इन तीनकीहीं सृष्टिकूं कहैहै॥ ॥ दग्धा (दाहक) पक्ता (पाचक) प्रकाशक औ रोहित (रक्तवर्ण) तेज है ऐसैं लोकविषै प्रसिद्ध है॥ सो सत्करि स्त्रज्या तेज ईक्षणकूं करताभया। अर्थ यह जोः—तेज[125]रूपसैं सम्यक् स्थित हुया "बहु होवों। उत्पन्न होवों" ऐसैं पूर्वकीन्यांई ईक्षणकरताभया। सो तेज जलोंकूं स्त्रजताभया। वे जल द्रवरूप स्निग्धरूप चलनशील औ शुक्ल ऐसैं लोकविषै प्रसिद्ध हैं॥ [126]जातैं तेजके कार्यभूत जल हैं तातैं जहां कहां देशविषै वा कालविषै पुरुष शोककूं करताहै (संतप्तहोताहै) वा स्वेदयुक्त होताहै। तेजतैंहीं तब जल उपजतेहैं॥ ३॥

---

१२५ अचेतन तेजकूं ईक्षितापना कैसैं है? यह आशंकाकरिके वाक्यार्थकूं कहैहैं॥

१२६ जलोंकी तेजकी कार्यताविषै लोकनके अनुभवकूं अनुकूल करैहैं॥

ता आप ऐक्षन्त—बह्वयः स्याम प्रजा-

---

अर्थः—वे जल ईक्षणकूं करतेभयेः—"बहु

---

टीकाः—वे जल ईक्षणकूं करतेभये। अर्थ यह जोः—पूर्वकीन्यांईहीं जलाकारसैं सम्यक् स्थितहुया अवलोकन ( संकल्प ) करताभयाः— "हम बहुत होवैं। उत्पन्न होवैं" ऐसैं॥ वे जल पृथिवीरूप अन्नकूं स्रजतेभये। जातैं[127] पार्थिव (पृथिवीका परिणाम) अन्न है औ जातैं[128] जलका कार्य अन्न[129] है। तातैं जहां कहां देशविषै जल वर्षताहै तहांहीं बहुत अन्न होवैहै। यातैं जलोंतैंहीं सो अन्नआदिक उपजताहै ॥

---

१२७ पृथिवीविषै अन्न शब्दके प्रयोगमैं हेतुकूं कहैहैं ॥

१२८ जलोंका कार्य अन्न है। इस अर्थविषै बी लोकप्रसिद्धिकूं दिखावैहैं ॥

१२९ "वे ( जल ) अन्नकूं स्रजते भये" यावाक्यविषै जलोंतैं अन्नकी सृष्टि उपदेशकरी। दृष्टांतविषै बी तिन जलोंतैं ता अन्नकी सृष्टि उपदेश करिये है। तैसैं हुये पुनरुक्ति दोष होवैहै? यह आशंकाकरिके अर्थके भेदकूं दिखावैहैं ॥

येमहीति। ता अन्नमसृजन्त। तस्माद्यत्र
क च वर्षति तदेव भूयिष्ठमन्नं भवत्य-

---

होवैं। उत्पन्न होवैं" ऐसैं॥ वे (जल) अन्न
(पृथिवी)कूं स्रजतेभये॥ तातें जहां औ कहां
वर्षताहै तहांहीं बहुत अन्न होवैहै[यातैं] ज-

---

"वे जल अन्नकूं स्रजतेभये" ऐसैं पूर्व पृ-
थिवी कही। इहां दृष्टांतविषै तो अन्न औ तिस-
आदिक। इस विशेषणतें व्रीहि अरु यवआदिक
कहियेहै औ अन्न जो है सो गुरु (भारी) स्थिर
अरु धारणस्वरूप औ रूपतें कृष्ण प्रसिद्ध है॥ ॥
१३० ननु तेजआदिकनविषै ईक्षण नहीं जानियेहै।

---

१३० "सो तेज ईक्षणकूं करताभया" इत्यादि वाक्य-
विषै यथाश्रुत अर्थकूं ग्रहणकरिके पूर्ववादी शंका करैहै॥ इहां
यह अर्थ है:-प्राणीनविषै हिंसाके निषेधकीन्यांई अरु अनु-
ग्रहके विधानकीन्यांई तेज आदिकनविषै तिनके अभावतैं
औ तिन (प्राणीन)विषै ईक्षणतैं कार्यकी दृष्टिकीन्यांई इन
(तेज आदिकन)विषै ता (ईक्षणतैं कार्य)की दृष्टिके अभा-
वतैं इन (तेज आदिकन)विषै ईक्षण प्रामाणिक नहीं है॥
तैसैं हुये प्रकृत श्रुतिवाक्य प्रमत्तका गीत होवैगा॥

ऽद्भ्य एव तदध्यन्नाद्यं जायते ॥ ४ ॥

इति षष्ठप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः ॥ २ ॥

---

ळोंतैंहीं सोअन्नआदिक उपजताहै ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०षष्ठप्रपा०द्वितीयः खंडः॥२॥

---

काहेतैं तिनविषै हिंसाआदिकके प्रतिषेधके अभावतैं औ त्रास ( भय )आदिक कार्यकी अप्रतीतितैं। तैसैं हुये " सो तेज ईक्षण करताभया " इत्यादि कैसैं कहियेहै? [१३१] यँह दोष बनै नहीं:—काहेतैं तेजआदिकनकूं ईक्षितारूप कारणके परिणाम होनेतैं औ सत्‌रूपहीं ईक्षिताकूं नियमित क्रमकरि युक्त कार्यका उत्पादक होनेतैं तेजआदिकभूत ईक्षणकरतेहुयेकीन्यांई ईक्षणकरताभया ऐसैं कहियेहै॥ ॥ [१३२] ननु सत् (ब्रह्म) काबी ईक्षितापना उपचरित ( कथनमात्र ) हीं

---

१३१ तिन तेज आदिकनके गौण ( अमुख्य ) ईक्षितापनेकूं अंगीकारकरिके सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

१३२ सत्‌काबी ईक्षण गौण होवैगा। काहेतैं उपचारकी बहुलताविषै पाठतैं? ऐसैं पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥

है? [133] सो बनै नहीं:—काहेतें सत्के ईक्षणकूं केवल शब्दकरि गम्यहोनेतें सो उपचरित ( गौण )कल्पनाकरनेकूं शक्य नहींहै। तेज[134] आदिकनके मुख्य ईक्षणका अभाव तो अनुमानसैं जानियेहै। यातें सो उपचरित (अमुख्य) कल्पनाकरनेकूं युक्त है॥ ॥ ननु[135] सत्कूंबी मृत्तिकाकीन्यांई कारण होनेतें ताका अचेतनपना अनुमानसैं जाननेकूं शक्य है। [136] यातें अचेतन सत्रूप प्रधानकूंहीं चेतनरूप अर्थवाला होनेतें औ नियमित

१३३ सन्निधितें शब्दकी बलवान्ताकूं अंगीकारकरिके सिद्धांती परिहार करैहैं॥

१३४ तेज आदिकनविषै बी ईक्षणकी शब्दकरि गम्यता तुल्यहै? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—विवादका विषय जो तेजआदिक सो ईक्षिता ( ईक्षणकाकर्ता ) नहीं होवैहै। अचेतन होनेतैं। घटकी न्यांई। इस अनुमानतैं तेजआदिक जगत्विषै ईक्षणके असंभवतैं तहां जो सुन्या सो औपचारिक (आरोपित ) उचित है॥

१३५ सांख्यवादी अनुमानके आश्रयकरि शंका करैहै॥

१३६ अचेतनका ईक्षण कैसैं बनै? यह आशंकाकरिके सांख्य कहैहै। इहां अनुमान करनेकूं। याका कल्पना करनेकूं यह अर्थ है॥

सृष्टितैं पूर्व एकहीं अद्वैतसत्था तातैं तेजआदि ३भूतसृष्टि ४

कालके क्रमकरि युक्त कार्यका उत्पादक होनेतैं ईक्षणकरतेहुयेकी न्यांईं ईक्षण करताभया ऐसैं उपचरितहीं ईक्षण अनुमान करनेकूं शक्य है [१३७] औ लोकमैं अचेतनविषै चेतनकी न्यांईं उपचार देख्या है। जैसैं कूल (नदीका तीर)पतन होनेकूं इच्छता है। ऐसैं उपचार होवैहै। ताकी न्यांईं सत्काबी उपचार होवैगा? [१३८] सो कथन बनै नहीं:—काहेतैं "सो सत्य है सो आत्मा है" ऐसैं तिसविषै आत्माके उपदेशतैं॥ ॥ [१३९] ननु आत्माका उपदेश बी उपचारमात्र है। ऐसैं जो कहै। कहिये [१४०] जैसैं "भद्रसेन मेरा आत्मा है" ऐसैं सर्व अर्थके करनेवाले अनात्माविषै आत्माका उपचार है। ताकीन्यांईं [आत्माका उपदेशबी उपचाररूप है। ऐसैं जो कहै]? [१४१] सो बनै नहीं काहेतैं "मैं सत् हूं"

१३७ अचेतनविषै चेतनकी न्यांईं उपचार कैसैं होवैहै? तहां सांख्य कहैहै॥

१३८ आत्मशब्दके आश्रयकरि सिद्धांती परिहार करैहैं॥

१३९ आत्माका उपदेशबी प्रधानविषै गौण होवैगा? ऐसैं सांख्यवादी शंका करैहै॥

१४० ताही शंकाकूं सांख्य। दृष्टांतद्वारा विवरण करैहै॥

१४१ याकूं परिहार करते हुये तिस (प्रधान)विषै आत्मा-

ऐसैं सत्‌विषै सत्यप्रतिज्ञावालेकूं "तिसकूं" तहां लगिहीं चिर ( विदेह मोक्षहोनेविषै देरी ) है ऐसैं मोक्षके उपदेशतैं ॥ ॥ [142]ननु सो ( मोक्षका उपदेश )बी उपचाररूप है। ऐसैं जो कहैं कहिये [143]प्रधान अरु आत्माविषै प्रतिज्ञावालेकूं मोक्षका सामीप्य वर्त्तता है। यातैं मोक्षका उपदेश बी उपचाररूपहीं है। जैसैं लोकविषै ग्रामकेप्रति गमनकरनेकूं प्रस्थित ( प्रस्थानकूं प्राप्त ) भया पुरुष त्वराकी अपेक्षाकरि "मैं ग्रामकूं प्राप्तभया हूं" ऐसैं कहै। ताकीन्यांई ? [144]सो बनै नहीं:—काहेतैं जिस विज्ञातकरि अविज्ञात विज्ञात होवैहै। ऐसैं उपक्रमतैं [145]एकके विज्ञात हुये सर्व विज्ञात होवैहै

---

का उपदेश गौण ( गौणीवृत्तिकरि साध्य ) नहीं होवैहै। काहेतैं तिस (आत्मा)विषै निष्ठावालेकूं मोक्षके उपदेशतैं। ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

१४२ मोक्षका उपदेशबी उपचाररूप होवैगा ? ऐसैं सांख्य शंका करैहै ॥

१४३ शंकाकूंहीं सांख्य विवरण करैहै ॥

१४४ अब सिद्धांती एकके विज्ञानसैं सर्वके विज्ञानके उपदेशकूं आश्रयकरिके परिहार करैहैं ॥

१४५ उक्तकूंहीं सिद्धांती विवरण करैहैं ॥

सर्वकूं तिसतैं अनन्य (अभिन्न) होनेतैं अरु ताकूं अद्वितीयहोनेतैं औ [१४६] अन्य जाननेकूं योग्य अवशिष्ट श्रुतिकरि श्रावित वा लिंगतैं अनुमेय नहींहै जिसकरि मोक्षका उपदेश उपचाररूप होवै औ [१४७] सर्व प्रपाठकके अर्थकी उपचाररूपताकी कल्पनाके हुये [उपनिषद्का आरंभ] व्रथाश्रमरूप कल्पित होवैगा । काहेतैं तिस [१४८] पुरुषार्थके

---

१४६ सत्तैं अन्य ज्ञातव्यकूं अप्रामाणिक होनेतैंबी सत्के ज्ञानके हुये सर्वके ज्ञानका उपदेश युक्तिमान् है । ऐसैं कहैहैं ॥

१४७ अब जातैं प्रधानके ज्ञान हुये तिससैं अभिन्न ताके विकार (कार्य)का ज्ञान होवैहै औ ताकूं पुरुषार्थरूप होनेतैं ता (प्रधान)के ज्ञान हुये पुरुषनकाबी ज्ञान कथन करियेहै । तातैं एकके विज्ञानकरि सर्वके विज्ञानके उपदेशतैं मोक्षके उपदेशकी मुख्यताकी सिद्धि नहीं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

१४८ ननु उपनिषद्का आरंभ वृथा है यह कैसैं कहिये है । पुरुषार्थके साधन ज्ञानरूप अर्थवाला होनेतैं ? यह आशंकाकरिके [ सांख्यका अनुसारी ] कहैहै ॥ इहां यह अर्थ हैः—तिस अनुमानवादी सांख्यके मतविषै मुक्तिके हेतु ज्ञानकूं "जड अरु अजडकी एकताका असंभव है" इत्यादि तर्ककरिहीं सिद्ध होनेतैं उपनिषद्का आरंभ वृथाहीं है ॥

## अथ षष्ठप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ॥३॥

तेषां खल्वेषां भूतानां त्रीण्येव बी-

अथ श्री॰मूलभाषा॰षष्ठप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः॥३॥

अर्थः–तिन प्रसिद्ध इन भूतनके तीनि-

साधनरूप विज्ञानकूं तर्कसैंहीं सिद्धहोनेतैं ॥ [149] तातैं वेदकूं प्रमाणरूप होनेतैं श्रुत (श्रुतिउक्त) अर्थका परित्याग युक्त नहींहै । [150] यांतैं चेतनावाला जगत्का कारण है। यह सिद्धभया ॥४॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰षष्ठप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः २

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰षष्ठप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ३

ब्रह्मतैं ईक्षणकरि ३ भूतत्रिवृत्करणसैं नामरूपसृष्टि ४

टीकाः–[151] तिनें जीवकरि आविष्ट प्रसिद्ध

---

१४९ श्रुतिकी मुख्यार्थताविषै बाधकके अभावतैं ताके परित्यागके अयोगतैं "ईक्षति अधिकरण" न्यायकरि प्रधानवादकी असिद्धि है । ऐसैं परमतके निरसनकूं सिद्धांती उपसंहार करैहैं ॥

१५० प्रधानवादके असंभव हुये परिशेषतैं प्राप्त स्वमतकूं निगमन करैहैं ॥

इति श्री॰षष्ठप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ २ ॥

अथ श्री॰षष्ठप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ३

१५१ अचेतन महाभूतनकी ब्रह्मकी कार्यता कही ॥ अब

जानि भवन्त्याण्डजं जीवजमुद्भिज्ज-
मिति ॥ १ ॥

---

हीं बीज होवैहैं । आंडज जीवज औ उद्भि-
ज्ज ऐसैं ॥ १ ॥

---

[१५२] इनैं पक्षीआदि भूतनके [इधर] "इनके" ऐसैं प्रत्यक्ष निर्देशतैं भूतशब्दकरि पक्षी आदिकनकाहीं ग्रहण है । तेजआदिकनका तो नहीं । काहेतैं

---

जीवके आवेशयुक्त भौतिकनकीबी परंपराकरि ब्रह्मकी कार्यताहींहै । ऐसैं कहनेकूं तिन ( भौतिकन )कूं अनुवाद करैहैं ॥ इहां पूर्व अध्यायविषै जिनकी गति अरु आगति (गमनागमनरूप) दिखायी औ जिनका तृतीयस्थान कहा । वे चराचरभूत इधर तत् शब्दकरि स्मरण करियेहैं औ तिनकी प्रसिद्धताके प्रकाशनअर्थ "खलु" ऐसैं कहा औ भूतनके तीनिहीं बीज होवैहैं ऐसैं उत्तरपदविषै संबंध है ॥

१५२ भूत शब्दकूं तेजआदिकनविषै रूढ होनेतैं तिनका इहां ग्रहण क्यूं नहीं होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—भूतनका ( प्राणीनका ) प्रत्यक्षपना "इनके" ऐसैं निर्देशकरियेहै औ पक्षी आदिकनकी प्रत्यक्षता संभवै है यातैं वेई इहां भूत विवक्षित हैं । तेज आदिक तो नहीं । काहेतैं तिनकूं प्रत्यक्ष होनेके अयोगतैं ॥

[१५३] तिनके त्रिवृत्करणकूं वक्ष्यमाण होनेतैं त्रिवृत्करणके न होते प्रत्यक्ष निर्देशके असंभवतैं औ तेजआदिकनविषै "ये तीन देवता" ऐसैं दे[१५४]वता शब्दके प्रयोगतैं ॥ तातैं तिन प्रसिद्ध इन पक्षी पशु स्थावरआदिक भूतनके तीनिहीं बीज (कारण) होवैहैं अधिक नहीं ॥ ॥ कौंनसे वे बीज हैं ? यह कहिये हैः–आंडज । अंडतैं जो जन्म्या सो अंडज है अंडजहीं आंडज कहिये पक्षीआदिक ॥ [१५५]जो तैं पक्षी अरु सर्पआदिकनतैं पक्षी अरु सर्प आदिक उपजते देखियेहैं। तिसकरि पक्षी पक्षीनका बीज है। सर्प सर्पनका बीज

१५३ तेजआदिकनकी प्रत्यक्षताके अयोगतैं "इनके" ऐसैं निर्देशके असंभवकूं प्रतिपादन करैहै ॥

१५४ तिन तेजआदिकनके प्रत्यक्षताकरि निर्देश (कीर्त्तन)के असंभवविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां देवताओंकी परोक्षताकी प्रसिद्धितैं औ इन तेजआदिकनविषै देवता पदके प्रयोगतैं इनकी प्रत्यक्षताका संभव नहीं है। यह [देवता शब्दके प्रयोगतैं इस शब्दका] अर्थ है । तातैं इहां भूतशब्दकरि महाभूतनके ग्रहणके अयोगतैं। यह अर्थ है ॥

१५५ आंडज पक्षी आदिक है । याकूं प्रत्यक्षकरि उपपादन करैहैं ॥ इहां अन्यबी ऐसैं गोधाआदिक कहियेहैं ॥

है। तैसैं अन्यबी अंडतैं जन्म्या तिस जातिवालोंका बीज है। यह अर्थ है ॥ ॥ ननु[१५६] अंडतैं जो जन्म्या सो अंडज कहियेहै। यातैं अंडहीं बीज है यह युक्त है। अंडज बीज कैसैं कहियेहै? जब तेरी इच्छाके अधीन श्रुति होवै। तब सत्य[१५७] ऐसैं होवै। परन्तु स्वतंत्र श्रुति जातैं अंडजआदिकहीं बीज है अंडआदिक नहीं। ऐसैं कहैहै औ अंडज[१५८]आदिकके अभाव हुये तिस जातिकी

---

१५६ अंडतैं जन्म्या। इस व्युत्पत्तिके अनुसारकरि अंडहीं बीज है अंडज तो नहीं? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

१५७ पुरुषकृत जो व्युत्पत्ति सो श्रुतिकरि बाध होनेकूं योग्य है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

१५८ केवल श्रुतितैं यह व्यवस्था नहीं है किंतु युक्तितैं बी है। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—अंडजआदिकके होतेहीं तिस जातिवाला अंडजआदिक संततिकरि उपजता है। औ ताके अभावके हुये ताका अभाव है। ऐसैं अन्वय अरु व्यतिरेककरि अंडजआदिकहीं अंडज जातिका कारण है ॥ यद्यपि अंडआदिकके अभावके हुये अंडजआदि नहीं जन्मता है तथापि अंडआदिकके भावके होते अंडजआदिकके अभावके हुये बी सो होवैहै। ऐसा अन्वय नहीं है ॥ तातैं अंडजआदिकनके अंडजआदिकहीं बीज है अंडआदिक नहीं ॥ इहां धानाशब्द बीज (कण)कूं विषय करनेवाला है ॥

संततिका अभाव देखियेहै अंडआदिकके अभाव हुये नहीं । यातैं अंडजआदिकनके अंडजआदिकहीं बीज हैं ॥ ॥ तैसैं जीवतैं जो जन्म्या सो जीवज है । अर्थ यह जोः–पुरुष पशुआदिरूप जरायुज है ॥ औ उद्भिज्ज है । ऊंचे भेदन करताहै ऐसा जो स्थावर ( वृक्षादिक )सो उद्भित् है । तिसतैं जो जन्म्या सो उद्भिज्ज है । वा धाना (बीज) उद्भित् है तिसतैं जन्मता है यातैं उद्भिज्ज है ऐसा स्थावर बीज है । अर्थ यह जोः–स्थावरोंका बीज है ॥ औ स्वेदज[१५९] अरु संशोकज ( उष्णतासैं जन्य )का अंडज अरु उद्भिज्जविषे-

१५९ ननु स्वेदज अरु संशोकज । ऐसैं दो बीज अवशेष रहते हैं । वे क्यूं नहीं बोधन करिये हैं? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–स्वेदज जो ऊंचे भेदनकरिके जायमान दंश मशकआदिक सो उद्भिज्जविषै अंतर्भूत होवैहै औ संशोक जो उष्णता तिसतैं जायमान जो यूकादि सो अंडजविषै अंतर्भूत होवैहै ॥ यद्वाः–स्वेदज जो यूकादि (लीक्षादि) सो अंडजविषै अंतर्भूत है औ संशोक ( उष्णता )तैं भूमिकूं ऊंचेसैं भेदनकरिके जन्म्या जो मशकादि ताका उद्भिज्जविषै अंतर्भाव है ॥ तैसैं हुये तिन दोनूं बीजनके पृथक् बोधनकी अपेक्षा नहीं है॥

सेयं देवतैक्षत-हन्ताहमिमास्तिस्रो

---

अर्थः-सो यह देवता ईक्षणकूं करती-

---

हीं यथासंभव अंतर्भाव है।[160] ऐसैंहीं तीनिहीं बीज हैं ऐसा अवधारण घटित होवैहै ॥ १ ॥

टीकाः-सो[161] यह प्रकृत सत्नामवाली तेज जल अरु अन्नकी योनिरूप देवता ईक्षणकरतीभई। जैसैं "बहु होवों" ऐसैं पूर्व ईक्षण करतीभई तैसैं ॥ सोई[162] बहु होनेरूप प्रयोजन अ-

---

१६० स्वेदज आदिकके अंडज आदिकविषै अंतर्भावके प्रापककूं कहैहैं ॥

१६१ जीवके आवेशकरि युक्त भूतनकी सत्कार्यता प्रकरणके प्रामाण्यतैं कही। अब जीवनकी विशिष्टरूपसैं ब्रह्मकी कार्यताके हुये बी स्वरूपसैं ताकी कार्यता नहीं है। काहेतैं ब्रह्महीं उपाधिमैं प्रविष्ट हुया जीव इस व्यवहारका विषय है ऐसैं अंगीकारतैं। तैसैं हुये ब्रह्मके विज्ञात हुये जीवका विज्ञान होवैगा औ जीवनके भोगायतन जे भौतिक कार्य हैं। तिनके नामरूपका निर्माण कहनेकूं योग्य है। इस अभिप्रायकरिके उत्तरग्रंथकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥

१६२ जैसैं "बहु होवों" ऐसैं पूर्व ईक्षणकूं करती भई।

देवता अनेन जीवेनाऽऽत्मनाऽनुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणीति ॥ २ ॥

---

भई:–"अबी मैं इनतीन देवताओंके प्रति इस जीवरूप आत्मा ( स्वरूप )सैं अनुप्रवेशकरिके नामरूपकूं विस्पष्ट करों ऐसैं २

---

याापि निर्वृत्त ( पूर्ण ) नहीं भया ऐसैं है । यातैं बहु होनेरूपहीं प्रयोजनकूं अंगीकारकरिके फेरि ईक्षणकूं करतीभई ॥ ॥ किस प्रकारसैं कि:– अबी मैं इन यथोक्त तेजआदिक तीन देवताओंकेप्रति इस जीवरूप [ऐसैं स्वबुद्धिविषै स्थित पूर्वसृष्टिविषै अनुभूत प्राणधारणरूप आत्माकूंहीं स्मरण करती हुई श्रुति कहैहै॥इस

---

तैसैं क्यूं फेर ईक्षणकूं करतीभई । प्रयोजनके अभावतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां अबी । या पदका महाभूतनकी सृष्टिके अनंतर । यह अर्थ है औ मायोपाधिक ब्रह्मकूं कारण होनेतैं पूर्वसृष्टिविषै अनुभूतपना औ ताके संस्कारका बुद्धिविषै स्थितपना अरु स्मरण । इत्यादि विरुद्ध नहीं है । ऐसैं देखनेकूं योग्य है ॥

जीवरूप] आत्माकरि [ऐसैं[163] प्राणधारणके कर्ता आत्माकरि इस वचनतैं स्वात्मातैं अव्यतिरिक्त अरु चैतन्यस्वरूप होनेकरि अविशिष्ट (स्वसमान) आत्माकरि। यह दिखावैहै] [164]अनुप्रवेशकरिके तेज जल अरु अन्नरूप भूतनकी मात्राकेसाथि संसर्गकरि लब्धविशेषविज्ञानवाली हुयी नाम अरु रूपकूं विस्पष्टकरों। कहिये यह इस नामवाला है अरु इसरूपवाला है ऐसैं विस्पष्टकरों ॥ ॥ [165]ननु असंसारिणी सर्वज्ञ देवताका स्वतंत्रताके होते बुद्धिपूर्वक अनेकशत सहस्र अनर्थोंके आश्रय देहकेप्रति अनुप्रवेशक-

---

१६३ आत्माकरि। इस विशेषणके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

१६४ निर्विकल्पक चिन्मात्ररूप जो देवताहै सो मायाके वशतैं महाभूतनकूं सृजिके तिनविषै जब प्रविष्टभई। तब तिन महाभूतनकरि आरंभकिये सूत्र विराट्आदिक समष्टि व्यष्टि स्वरूप देहनविषै प्रवेश करिके तिस तिस देहके अभिमानवाली हुयी देवदत्तादि नामसैं औ शुक्लताआदिकरूपसैं योजनाकरिके पिंडकूं विस्पष्ट करैहै। ऐसैं कहैहैं ॥

१६५ देवताकूं सर्वज्ञ होनेतैं असंसारी होनेतैं अरु स्वतंत्र होनेतैं संकल्प अरु प्रवेश अयुक्त है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

रिके मैं दुःखकूं अनुभव करूंगी । ऐसा संकल्प करना औ अनुप्रवेश यह युक्त नहीं है ? [१६६] सत्य ऐसैं युक्त नहीं है । जब अपनेहीं निर्विकाररूपसैं मैं अनुप्रवेशकूं करों औ दुःखकूं अनुभव-करों ऐसैं संकल्पकूं करतीभई होवै तब । परन्तु ऐसैं नहीं है ॥ [१६७] तब कैसैं है किः—"इस जीवरूप आत्मा ( स्वरूप ) करि अनुप्रवेशकरिके " इस वचनतैं ॥ [१६८] जातैं जीव नाम पर देवताका आभासमात्र है । सो आदर्शविषै प्रविष्ट पुरुषके प्रतिबिंबकीन्यांईं औ जलादिकनविषै प्रविष्ट

---

१६६ क्या साक्षात् अनुप्रवेश आदिक विरोधकूं पावताहै किंवा जीवद्वाराबी ? ऐसैं विकल्पकरिके प्रथम पक्षकूं सिद्धांती अंगीकार करैहैं ॥

१६७ साक्षात् अनुप्रवेशादि जब नहीं है तब सो कैसैं है? इस आकांक्षापूर्वक द्वितीय पक्षकूं सिद्धांती दूषण देतेहैं ॥ इहां देवताका जीवरूप द्वारसैं अनुप्रवेशआदिक अविरुद्ध है। यह शेष है ॥

१६८ अविरोधकूंहीं साधनेकूं जीवके स्वरूपकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—अभिमुख होनेकरि " मैं " ऐसैं अपरोक्षपनैकरि भासता है यातैं आभास है । ऐसा जो स्वतः अपरोक्ष चित्प्रतिबिंब तन्मात्र जीव नाम है ॥

सूर्यादिकनके प्रतिबिंबकीन्यांई बुद्धिआदिक[169] भूतमात्राओंके [ चिदात्माके ] साथि संसर्गसैं जनित है ॥ औ [170]अचिंत्य अनंतशक्तिवाली पर-देवताका बुद्धिआदिकनके साथि जो संबंध है सो चैतन्यका[171] आभास है सो पर देवताके[172] स्वरूपके

१६९ ता जीवकी स्वरूपसैं अनादिताके हुयेबी विशिष्ट-रूपसैं सादिताकूं दिखावैहैं ॥ इहां बुद्धि आदिक भूतमात्रा-आदिकनके साथि चिदात्माका जो संसर्ग कहिये तादात्म्य-संबंध तिसकरि जनित कहिये ताके अधीन है। यह अर्थ है॥

१७० ननु चिदात्मा कूटस्थ असंग अरु अद्वितीय अंगी-कार करिये है । सो बुद्धि आदिक भूतमात्रा आदिकनके साथि कैसैं संबंधकूं पावताहै ? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–सत्व आदिक प्रकारोंकरि अशक्य चिंतनकरनेकूं योग्य अनादि अनिर्वाच्य सम्यक् ज्ञानविना नाशशून्य दंडायमान (प्रसिद्ध) जो मायाशक्ति है। ताका विषय होनेकरि अरु आश्रय होनेकरि परादेवता स्थित होवैहै औ ताकी स्वनिष्ठ मायाशक्तिके वशतैं बुद्धिआदिकनकेसाथि आत्माका संबंध सिद्ध होवैहै ॥

१७१ बुद्धि आदिकसैं संबंधके फलकूं कहहैं ॥ इहां ताका आभास जीवशब्दका वाच्य सिद्ध होवैहै। यह शेष है ॥

१७२ बुद्धिआदिकनसैं आत्माके संबंधविषै मायाशक्ति उपादान है ऐसैं कहा। तिसविषै हीं निमित्त कारणकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–जातैं आवरण विक्षेप शक्तिकरि संपन्न मा-

विवेकके अग्रहणरूप निमित्तवाला है औ मैं [१७३] सुखी हूं। दुःखी हूं। मूढ हूं। इत्यादि अनेक विकल्पोंकी प्रतीतिका हेतु है ॥ औ [१७४] छाँयामात्र जीवरूपसैं अनुप्रविष्ठ होनेतैं परदेवता स्वतः (स्वरूपतैं) देहविषै होनेवाले सुख दुःखआदिकनसैं संबंधकूं पावती नहीं ॥ [१७५] जैसैं पुरुष अरु आदित्यआदिक आदर्श अरु उदकआदिकनविषै छायामात्रसैं अनुप्रविष्ठ हुये आदर्श अरु उदकआदिकनके दोषनसैं संबंधकूं पावता नहीं। ताकी न्यांई परदेवता बी है ॥ [१७६] "जैसैं सर्वलोकका च-

याशक्ति है। तातैं अविद्यातैं उत्पन्न देश काल आदिककरि अनवच्छिन्न (अपरिच्छिन्न) देवतास्वरूप मैं हूं। ऐसैं विशेषके अग्रहणरूप आवरणकूं निमित्तकरिके बुद्धिआदिकसैं आत्माके तादात्म्य संबंधका अध्यास सिद्ध होवैहै ॥

१७३ बुद्धिआदिकसैं अध्यासके अन्यकार्यकूं दिखावैहैं ॥

१७४ तब परदेवताहीं संसारिणी होवैगी? ऐसैं जो कहै। तो सत्य है। अज्ञानद्वारा बुद्धिआदिकसैं संबंधकूं अनुभवकरिके जीवभावकूं पायके सोई संसरती है। ऐसैं कहैहैं ॥

१७५ परादेवताकूं स्वतः संसारके अभावकूं दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं ॥

१७६ ता परदेवताकूं स्वतः दुःख आदिकसैं असंबंधविषै श्रुतिकूं प्रमाण करैहैं ॥

क्षुरूप सूर्य चक्षुगत बाह्यदोषनसैं लिप्तहोता नहीं। तैसैं एक अरु लोकनके दुःखसैं बाह्य सर्व भूतनका अंतरात्मा लोकनके दुःखसैं लिप्तहोता नहीं औ आकाशकीन्यांई सर्वगत अरु नित्य है ऐसैं जातैं काठक (कठवल्ली) विषै कहा है औ "[१७७]ध्यावते हुयेकी न्यांई लीलाकरते हुयेकीन्यांई है" ऐसैं वाजसनेयक (बृहदारण्यक) विषै कहाहै [यातैं सो स्वतःदुःखादिकसैं संबंधरहित है]॥ ॥ [१७८]ननु छायामात्र जब जीव मिथ्याहीं प्राप्तभया। [१७९]तब ताकूं परलोक इहलोकआदिक तैसैं (मिथ्या) होवैगा? [१८०]यह दोष नहींहैः-

---

१७७ औ उपाधिद्वारा ताकी संसारिताविषै श्रुति है। ऐसैं कहैहैं॥

१७८ प्रतिबिंबविषै छायाशब्दके प्रयोगतैं मिथ्यापना इष्ट है? ऐसैं मानताहुया पूर्ववादी शंका करैहै॥

१७९ तिस प्रतिबिंबका मिथ्यापना हमकूं इष्टहीं है? यह सिद्धांतीकी आशंकाकरिके पूर्ववादी कहैहै॥ इहां यह अर्थ हैः-जीवके मिथ्यात्वके स्वीकार कियेहुये ताकूं यह लोक परलोक ताका हेतु। मोक्ष औ ताका हेतु। यह सर्व मिथ्या होवैगा॥

१८० विशिष्टरूपसैं जीवके मिथ्यात्वके हुयेबी स्वरूपसैं

काहेतैं सत्(ब्रह्म)स्वरूपसैं ताकी सत्यताके अंगीकारतैं औ [१८१]सर्व नामरूपादि विकारका समूह सत्स्वरूपसैंहीं सत्य है। [१८२]स्वतःतो मिथ्या हीं है॥ काहेतैं "वाणीकाआरंभण (उच्चारित) विकार नाममात्र है" ऐसैं कथन किया होनेतैं॥ [१८३]तैसैं जीवबी है। यातैं "[१८४]यक्षके अनुसारहीं बलि (बलि-

---

सत्यहोनेतैं जीवकूं "अहंब्रह्मास्मि" इस ज्ञानतैं मुक्ति संभवै है। ऐसैं सिद्धांती समाधान करैहैं॥

१८१ औ जो कहाथाकिः—परलोक इहलोक आदिक मिथ्या होवैगा? ऐसैं तहां कहैहैं॥

१८२ तब ताके मिथ्यात्वकी उक्ति कैसैंहै? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

१८३ जैसैं प्रपंच ब्रह्मरूपसैं सत्यहुयाबी स्वरूपसैं मिथ्या है। ऐसैं कहा। तैसैं जीवशब्दका वाच्यबी ब्रह्मरूपसैं सत्य हुया स्वरूपसैं मिथ्या है। ऐसैं स्वीकारकरनेकूं योग्य है। यह कहैहैं॥

१८४ अब भोक्ता स्वरूपसैं बी सत्यहोहु। भोग्यरूप प्रपंचकाहीं मिथ्यापना अंगीकारकरनेकूं योग्य है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—लौकिकन्यायके अनुसारकरि भोग्यप्रपंचके मिथ्यात्वके हुये भोक्ताकी बी विभक्त स्वरूपसैं ता (मिथ्यात्व)की प्रसिद्धि है। यातैं जीवशब्दके वाच्यके मिथ्यात्वके हुयेबी ताके लक्ष्य सन्मात्रका सत्यत्व है। यह व्यवस्था है॥

तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकां करवा-

अर्थः–तिनके मध्य एकएककूं "त्रिवृत त्रिवृत [जैसें होवै तैसें] करों" ऐसें [ईक्ष-

दान) होवैहै" इस न्यायकी लोकविषै प्रसिद्धि है ॥ [185]यातैं सत् (ब्रह्म) स्वरूपसैं सर्व व्यवहारोकी अरु सर्व विकारोंकी सत्यता है औ सत्तैं अंन्यताके हुये मिथ्यात्व है । यातैं इहां (अद्वैतवादविषै) तार्किकोंकरि कोईबी दोष कहनेकूं शक्य नहीं है ॥ [186]जैसें परस्पर विरुद्ध द्वैतवाद स्वबुद्धिके विकल्पमात्ररूप अरु अतत्वनिष्ठ है । ऐसें कहनेकूं शक्य है [तैसा यह अद्वैतवाद नहीं है] ॥ २ ॥

टीकाः–[187]सो परदेवता ऐसें तीनदेवताके प्रति

१८५ औ जो तार्किकोंकरि कहिये है किः–प्रपंचके मिथ्यात्वके हुये क्षणिकविज्ञानवादीरूप सौगत (बौध)के मतकी अनुमति होवैगी औ सत्यताके हुये अद्वैतकी हानि होवैगी ? ऐसें । सो बी उक्तन्यायकरि निरस्तभया । ऐसें कहैहैं ॥

१८६ अद्वैतवादविषै देशके अभावकूं विपरीतधर्मवाले दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं ॥

१८७ " विस्पष्टकरों " इस अंतवाले वाक्यकूं व्याख्यान-

णीति॥सेयं देवतेमास्तिस्रो देवता अने-

णकरतीभई] ॥ सो यह देवता इन तीनि
देवताओंके प्रति इसीहीं जीवरूप आत्मासैं

अनुप्रवेशकरिके स्वात्माविषै स्थित बीजभूत अ-
व्याकृत (अप्रकट) नामरूपकूं विस्पष्टकरों।
ऐसैं ईक्षणकूं करिके औ तिन तीन देवताओं-
के मध्य एक एककूं त्रिवृत त्रिवृत करों।
[१८८] एैसैं एकके त्रिवृत्करणके हुये एक एककी प्रधा-
नता अरु दोनूं दोनूंका गुणभाव (अप्रधानपना)
होवैगा। [१८९] अन्यथा जातैं रज्जुकी न्यांई एकहीं

करिके। ताकूं अनुवादकरिके "तिनके मध्य" इत्यादि तृतीय
वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां "विस्पष्टकरों" ऐसैं ईक्षणकूं
करताभया। ऐसैं संबंध है॥

१८८ फेर यह त्रिवृत्करण कैसैं होवैहै? यह आशंकाक-
रिके। प्रथम एक एक देवताकूं दो प्रकारसैं दोप्रकारसैं वि-
भागकरिके फेर एक एक भागकूं दो प्रकारसैं दो प्रकारसैं क-
रिके तिनकूं तिनतैं इतर भूतनके दोभागनविषै डालिके त्रि-
वृत्करण विवक्षित है। ऐसैं कहैहैं॥

१८९ गुणप्रधानभावके अनंगीकारके हुये समान परि-

नैव जीवेनाऽऽत्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरोत् ॥ ३ ॥

---

अनुप्रवेशकरिके नाम रूपकूं विस्पष्ट करतीभई ॥ ३ ॥

---

त्रिवृत्करण होवैगा । परंन्तु[190] तीनोंका पृथक् पृथक् त्रिवृत्करण नहीं होवैगा यातैं ॥[191] ऐसैं ( गु-

---

माणवाले तिन सूत्रनकरि निर्मितरज्जुकी न्यांई त्रिवृत्करण एकहीं होवैगा । ऐसैं कहैहैं ॥

१९० एवकारके अर्थकूं दिखावैहैं ॥ इहां गुणप्रधानभावकरि त्रिवृत्करणकूं उपसंहार करनेकूं इति शब्द है ॥

१९१ यातैं बी गुणप्रधान (अप्रधान अरु प्रधान) भावकरि त्रिवृत्करण माननेकूं योग्य है। ऐसैं कहैहैं॥ [इहां घृतकी न्यांई तेज है। जलकी न्यांई जल है औ पिष्टकी न्यांई पृथिवी है॥ त्रिवृत्करणके भये । ताम्रादि रससेवीकेअर्थ अधिकघृत अरु न्यून जल औ पिष्टकरिकृत राबरीकीन्यांई । तेज होवैहै ॥ औ रोगीकेअर्थ अधिक जल अरु न्यूनघृत औ पिष्टकरिकृत राबरीकीन्यांई जल होवैहै ॥ औ नीरोगकेअर्थ अधिकपिष्ट अरु न्यूनघृत औ जलकरिकृत रोटीकी न्यांई त्रिवृत्कृत पृथिवी होवैहै॥ ऐसैं भूतनका गुणप्रधानभावसैं त्रिवृत्करण होवैहै । तातैं पृथक् पृथक् नामका लाभ होवैहै । तिनका संकर होवै नहीं ॥ यह अभिप्राय है ] ॥

णप्रधानभावके ) किये हुये हीं तेज जल अरु अन्न ( पृथिवी )के पृथक् नामके ज्ञानका लाभ होवैगा । यह तेज है । ये जल हैं औ यह अन्न है । ऐसैं ॥ औ [१९२] पृथक् नामके ज्ञानके लाभके हुये देवताओंके सम्यक् व्यवहारकी प्रसिद्धिरूप प्रयोजन होवैगा ॥ [१९३] ऐसैं ईक्षणकूं करिके सो यह देवता इन तीन देवताओंके प्रति इसीहीं नाम यथोक्तहीं जीवरूप आत्मा ( स्वरूप ) करि सूर्यके बिंबकी न्यांई भीतर प्रवेशकरिके कहिये वैराज ( विराट्संबधी ) प्रथम पिंडकेतांई औ देवादिकनके पिंडनके तांई अनुप्रवेश करिके यथासंकल्प ( संकल्पके अनुसार )हीं नामरूपकूं विस्पष्ट करताभया ॥ यह इसनामवाला है । इसरूपवाला है । ऐसैं ॥ ३ ॥

---

१९२ पृथक् नामके ज्ञानके लाभसैं बी क्या होवैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

१९३ "सो यह देवता" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ ॥

तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकामकरोद्य-
था नु खलु सोम्येमास्तिस्रो देवतास्त्रिवृ-
त्रिवृदेकैका भवति तन्मे विजानीहीति ४

इति षष्ठप्रपाठकस्य तृतीयः खण्डः ॥ ३ ॥

---

अर्थः–तिनके मध्य एक एककूं त्रिवृत त्रिवृत करतीभई ॥ औ हे सौम्य ! जैसें तो प्रसिद्ध ये तीन देवता त्रिवृत त्रिवृत एक एक होवैहै सो मेरे [ कहनेवालेके हुये ] विस्पष्ट जान ऐसें ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०षष्ठप्रपा० तृतीयः खंडः॥३॥

---

टीकाः–औ तिन देवताओंके मध्य गुणप्रधान ( अमुख्यमुख्य )भावकरि एककूं त्रिवृत त्रिवृत सो देवता करतीभई ॥ [१९४] प्रथम

---

१९४ संक्षेपकरि त्रिवृत्करणकूं प्रतिज्ञाकरिके । अब उदाहरणतैं स्पष्टकरनेकूं आरंभ करते हुये उद्दालकमुनि देहविषै त्रिवृत्करणकूं आगे स्पष्टकरनेकूं योग्य होनेतैं देहतैं अतिरिक्त तीनि भूतनविषै प्रथम ता त्रिवृत्करणकूं उदाहरण करनेकूं उपक्रम करैहैं ॥

इति श्री०षष्ठप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ ३ ॥

## अथ षष्ठप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः ॥४॥

यदग्ने रोहितꣳ रूपं तेजसस्तद्रूपं। य-

---

अथ श्री०मूलभाषा०षष्ठप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः॥४॥

अर्थः—जो अग्निका रोहित रूप है सो

---

नामरूपकरि विस्पष्ट किये देवता आदिक पिंड-नका तेज जल अरु अन्नमयताकरि त्रिधापना स्थितहोहू। परन्तु जैसैं पिंड( शरीर )नतैं बाहिर ये तीन देवता एक एक त्रिवृत त्रिवृत होवैहै। हे सोम्य! ( हे पुत्र ) सो मेरे कहनेवालेके हुये विस्पष्ट जान कहिये विस्पष्ट जैसैं होवै तैसैं उदाहरणतैं निश्चयकर ॥ ४ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०षष्ठप्रपा०तृतीयः खंडः ॥ ३ ॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०षष्ठप्रपा०चतुर्थः खंडः ॥४॥

त्रिवृत्करणप्रदर्शनकरि विकारमिथ्यात्व औ हेतुसत्यत्व ७

टीकाः—जो[१९५] सो देवताओंका त्रिवृत्करण कहा

---

अथ श्री०षष्ठप्रपाठकगतचतुर्थखंडस्य टिप्पणम्॥४॥

१९५ उदाहरणतैं कैसैं निश्चय होवैहै? यह आशंकाकरिके। अनंतरके वाक्यकूं अवतार देतेहैं ॥

च्छुक्लं तदपां। यत्कृष्णं तदन्नस्यापागा-

---

तेजका रूप है। जो शुक्ल है सो जलोंका है। जो कृष्ण है सो अन्नका है। अग्निका

---

ताहींका इहां उदाहरण कहियेहै ॥ [196] उदाहरण नाम एक देशकी प्रसिद्धिकरि अशेषकी प्रसिद्धि-अर्थ जो उदाहरण करियेहै सो ॥ [197] तिसें इसकूं कहैहैं:-जो त्रिवृत्कृत अग्निका लोकविषै प्रसिद्ध रोहित (रक्त) रूप है। सो अत्रिवृत्कृत तेजका रूप है ऐसें जान ॥ तैसें अग्निकाहीं जो शुक्ल रूप है सो अत्रिवृत्कृत जलोंका है ॥ औ तिसीहीं अग्निका जो कृष्ण रूप है। सो अन्नका है कहिये अत्रिवृत्कृत पृथिवीका है। ऐसें जान ॥

---

१९६ उदाहरण शब्दकूं व्युत्पादन करैहैं ॥

१९७ तहांहीं श्रुतिकूं अवतार देके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां सो अत्रिवृत्कत (सूक्ष्म) जलोंका रूप है। ऐसें जान। ऐसें संबंध है औ तहां ऐसें हुये। याका:-तहां अग्निविषै रूपत्रयके पूर्वोक्तरीतिसें पृथक् कियेहुये। यह अर्थ है औ अबी। याका विवेकदशाविषै। यह अर्थ हैं ॥

दग्नेरग्नित्वं। वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणि रूपाणीत्येव सत्यम् ॥१॥

---

अग्निभाव गया। वाणीसैं (वाणीका) आरंभण विकार नाममात्र है। तीनिरूप ऐसैंहीं सत्य है ॥ १ ॥

---

तहां ऐसैं हुये तीन रूपनसैं व्यतिरेककरि "अग्नि" ऐसैं जो तूं मानताहैं तिस अग्निका अग्निपना अबी गया। अर्थ यह जोः—तीन[१९८] रूपनके विवेकविज्ञानतैं पूर्व जो तेरेकूं अग्निबुद्धि होतीभई सो अग्निबुद्धि गई औ अग्निशब्द बी गया[१९९] ॥ जैसैं दृश्यमान रक्त आश्रयकरि संयुक्त स्फटिक गृह्यमाण हुया आश्रय अरु स्फटिकके विवेकज्ञानतैं पूर्व "यह पद्मराग (माणिक) है" इस शब्द अरु बुद्धिका प्रयोजक होवैहै।

---

१९८ अक्षरार्थकूं कहिके वाक्यके तात्पर्यरूप अर्थकूं कहैहैं ॥

१९९ तीनिरूपनके विवेकतैं पूर्वअवस्थाविषै अग्निशब्द अरु अग्निबुद्धि होवैहै औ तिनके विवेकतैं अनंतर तिनकी निवृत्ति होवैहै। इस अर्थकूं दृष्टांतकरि समर्थन करैहैं ॥

परन्तु तिन दोनूंके विवेकविज्ञानके हुये तिनके विवेकविज्ञानवालेकूं "पद्मराग" ऐसे शब्द अरु बुद्धि निवर्त्त होवैहैं। ताकीन्यांईं ॥ ॥ [200]नंनु इहां बुद्धि अरु शब्दकी कल्पनासैं क्या करियेहै। तीन रूपनके विवेकके करणतैं पूर्व अग्निहीं होताभया। सो अग्निका अग्निपना रोहितआदिकरूपनके विवेकके करणतैं जाताभया। यह युक्त है। [201]जैसैं तंतुनके दूरी कियेहुये पटका अभाव होवैहै [तैसैं]? [202]सो बनैनहीं:—काहेतैं बुद्धि अरु शब्दमात्रहीं अग्नि है ऐसैं [203]जांतैं श्रुति कहैहै:—वाणीका आरंभण(उच्चारणरूप) अग्नि नाम विकार नामधेय है। अर्थ यह जो:—नाममात्र है ॥ यातैं

२०० अग्निविषै श्रुतकूं छोडिके अधिककल्पनाविषै कारण नहीं है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

२०१ रोहित आदिक तीनरूपनके विवेकके हुये अग्निका अग्निभाव दूरी होवैहै। इस अर्थविषै दृष्टांतकूं पूर्ववादी कहैहै॥

२०२ शब्द अरु बुद्धिके दूरी हुयेबी श्रुत (श्रुतिउक्त अर्थ)का त्याग नहीं होवैहै। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

२०३ तहां प्रमाण होनेकरि अनंतरके वाक्यकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां अग्निकी नाममात्रता अतः (यातैं)शब्दका अर्थ है ॥

यदादित्यस्य रोहितꣳ रूपं तेजस-स्तद्रूपं। यच्छुक्लं तदपां। यत्कृष्णं तदन्न-

---

अर्थः—जो आदित्यका रोहित रूप है सो तेजका रूप है। जो शुक्ल है सो जलोंका-ह। जो कृष्ण है सो अन्नका है। आदित्यतैं

---

अग्निबुद्धिबी मृषाहीं है॥ ॥ तब तहां क्या सत्य है? तीनि रूपहीं सत्य है। तीन रूपनतैं व्य-तिरेककरि अणुमात्रबी सत्य नहीं है॥ इहां इ-तिशब्द अवधारणके अर्थ है॥ १॥

टीकाः—तैसैं जो आदित्यका। जो चंद्र-माका। जो विद्युत्का। इत्यादि समान है॥ ॥ ॥ [204] ननु "हे सोम्य! जैसैं तो ये प्रसिद्ध तीनि देवता त्रिवृत त्रिवृत एक एक होवैहै सो मेरे कहतेहुये विस्पष्टजान" ऐसैं कहिके तेज-काहीं च्यारीबी अग्निआदिक उदाहरणोंकरि

---

२०४ प्रक्रमके विचार कियेहुये उदाहरणविषै न्यूनता है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥

स्यापागादादित्यादादित्यत्वं । वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणि रूपाणीत्येव सत्यम् ॥ २ ॥

---

आदित्यपना गया । वाणीका आरंभण विकार नाममात्र है । तीनि रूप ऐसैंहीं सत्य है ॥ २ ॥

---

त्रिवृत्करण दिखाया । त्रिवृत्करणविषै जल अरु अन्नका उदाहरण नहीं दिखाया ? [२०५] यह दोष बनै नहीं:—काहेतैं जल अरु अन्नकूं विषयकरनेवाले बी उदाहरण ऐसैंहीं देखनेकूं योग्यहैं । ऐसैं श्रुति मानती है । [ यातैं ] औ तेजका[२०६] उदाहरण

---

२०५ जो वापी कूप (तद्गतजल) आदिकका रोहित (रक्त) रूप है सो तेजका रूप है । जो शुक्ल है सो जलोंका है । जो कृष्ण है सो अन्नका है ॥ औ जो व्रीहि यव आदिकका रोहितरूप है सो तेजका रूप है । जो शुक्ल है सो जलोंका है । जो कृष्ण है सो अन्नका है । ऐसैं उदाहरणके संभवतैं उदाहरणकी न्यूनता नहीं है । ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

२०६ तब तेजकूं विषयकरनेवाला उदाहरणबी तर्कसैं जाननेकूं योग्य है । क्यूं उदाहरण किया ? यह आशंकाक-

यच्चन्द्रमसो रोहितꣳ रूपं तेजसस्त-
द्रूपं।यच्छुक्लं तदपां।यत्कृष्णं तदन्नस्या-

---

अर्थः-जो चंद्रमाका रोहित रूप है सो तेजका रूप है। जो शुक्ल है सो जलोंका है। जो कृष्ण है सो अन्नका है । चंद्रतैं

---

उपलक्षणअर्थ है। काहेतैं तीनोंकूं रूपवान् होनेतैं औ रूपके विभागकी तीनविषै स्पष्ट अर्थताके संभवतैं औ तीनोंके मध्य असंभवतैं गंध-२०७

रिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः-जब कहींबी उदाहरण नहीं कहियेहै तब उपलक्षणहीं नहीं सिद्ध होवैगा। यातैं तीनोंकूं रूपवान् होनेकरि यथोक्तरूपके विभागकी तिनतीनविषै स्पष्टताके संभवतैं तेजके दृष्टांतका प्रदर्शन जो है सो अन्नआदिविषयक उदाहरणके उपलक्षण अर्थ है । तिस हेतुकरि उपेक्षा किया नहीं ॥

२०७ ननु जब जल अरु अन्नकाबी त्रिवृत्करण उपलक्षित है। तब तिनविषै रस अरु गंधकूं असाधारण होनेतैं तिनका त्रिवृत्करण उदाहरणकरनेकूं योग्य है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः-जैसैं जो जल अरु अन्नविषै भास्वर (प्रभावाला) लोहित रूप है सो तेजका रूप है। जो शुक्ल है सो जलोंका है। जो कृष्ण है सो अन्नका है। ऐसैं रूप विवे-

पागाच्चन्द्राच्चन्द्रत्वं। वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणि रूपाणीत्येव सत्यम्॥३॥

---

चंद्रपना गया। वाणीका आरंभण विकार नाममात्र है। तीनि रूप ऐसैंहीं सत्य है॥३॥

---

अरु रसका अनुदाहरण है। जातैं तेजविषै गंध अरु रस नहींहैं॥ औ विभागकरि दिखावनेकूं अशक्य होनेतैं स्पर्श अरु शब्दका अनुदाहरण

चन करनेकूं शक्य होवैहै॥ तैसैं तेजका जलोंका अरु अग्निका अमुक रस है वा गंध है। ऐसैं जाननेकूं शक्य नहीं है। यातैं तिन (रस अरु गंध)का अनुदाहरण है॥

२०८ ननु त्रिवृत्करणके हुये तीनोंविषैबी रूपकी न्यांई गंध अरु रस संभावित हैं। तातैं तिन दोनूं (रस गध)के तीनोंके मध्य असंभवकी उक्ति कैसैं है? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:— संभावित हुयेबी वे गंध अरु रस तीनोंभूतनविषै विवेचन करनेकूं (पृथक् करिके दिखावनेकूं) अशक्य हैं। यातैं उदाहरण करनेकूं अशक्य हैं॥

२०९ तब सर्व भूतनविषै संभावित स्पर्श अरु शब्दका उदाहरण क्यूं नहीं होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—जैसैं लोहितआदिक रूपनका त्रय तीनिभूतनके मध्य विभागकरि दिखावनेकूं शक्य है। ऐसैं शब्दनका

यद्विद्युतो रोहितꣳरूपं तेजसस्तद्रूपं।
यच्छुक्लं तदपां।यत्कृष्णं तदन्नस्यापागा-

---

अर्थः—जो विद्युत्का रोहित रूप है सो तेजका रूप है। जो शुक्ल है सो जलोंका है। जो कृष्ण है सो अन्नका है। विद्युत्तें

---

है ॥ २१०जब सर्व जगत् त्रिवृत्कृत है तब ऐसैं अग्नि आदिककीन्यांई तीन रूपहीं सत्य है। अग्निके अग्निभावकीन्यांई जगत्का जगत्भाव जाता-भया ॥ २११तैसैं अन्नकूं बी जलका कार्य होनेतें जल

---

त्रय अरु स्पर्शनका त्रय तीनोंके मध्य विभागकरि दिखावनेकूं शक्य नहीं है ॥ प्रसिद्ध एक ठिकाने उष्णशीत अरु अनुष्णाशीतरूप स्पर्शनका त्रय नहीं देखियेहै औ खर (उग्र) मधुर अरु मध्यमरूप शब्दनका त्रयबी एकठिकाने देख्या नहीं है ॥

२१० सर्वकी त्रिवृत्कृतताके हुये फलितकूं कहैहैं ॥ इहांः—जैसैं अग्नि आदिक त्रिवृत्कृत है। तैसैं सर्वहीं जगत् जब त्रिवृत्कृत है ऐसैं अंगीकार किया। तब अग्निके अग्निभावकी न्यांई जगत्का जगत्भाव दूरी भया। तीनिरूपहीं सत्य है । ऐसैं योजना है ॥

२११ तथापि सत्मात्रका परिशेष कैसैं होवैगा? यह

द्विद्युतो विद्युत्त्वं । वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणि रूपाणीत्येव सत्यम्॥४॥

---

विद्युत्पना गया । वाणीका आरंभण विकार नाममात्र है। तीनि रूप ऐसैंहीं सत्य है॥४॥

---

ऐसैंहीं सत्य है वाचारंभणमात्र अन्न है ॥ तैसैं जलोंकूंबी तेजके कार्य होनेतैं वाणीका आरंभणपना है । तेज ऐसैंहीं सत्य है ॥ तेजकूंबी सत्का कार्य होनेतैं वाचारंभणपना है । सत् ऐसैं हीं सत्य है ॥ इसरीतिसैं यह अर्थ विवक्षित है ॥ ॥ ननु[212] अत्रिवृत्कृत वायु अरु अंतरिक्ष (आ-

---

आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—तीनरूपनतैं भिन्नताकरि जगत्के अभावकी न्यांई पृथिवी शब्दके वाच्य कृष्णरूपकूं बी शुक्लरूपमात्र जलका कार्य होनेतैं ताका तिसतैं भिन्नताकरि असत्पना है ॥ पृथिवीकीन्यांई शुक्लरूप मात्रामय जलोंकूंबी लोहितरूपमात्र तेजके विकार होनेतैं ताका तिन (जलों)तैं भिन्नताकरि अभाव है ॥ ता (लोहितरूपमय तेज )कूंबी सत्का कार्य होनेतैं ताका तिसतैं भेदकरि असत्पना है ॥ औ सत्मात्रहीं परिशेषतैं सिद्ध भया । यह त्रिवृत्करणके प्रकरणविषै विवक्षित है ॥

२१२ त्रिवृत्करणरूप पक्षविषै एकके विज्ञानसैं सर्वका वि-

काश ) तो तेज आदिकनविषै अनंतर्भूत होनेतैं अवशेष रहते हैं। ऐसैं गंध[२१३] रस शब्द अरु स्पर्शबी अवशेष रहेहैं। यातैं सत्के विज्ञात होनेकरि सर्व अन्य अविज्ञात विज्ञात कैसैं होवैगा वा तिनके विज्ञानविषै अन्य प्रकार कहनेकूं योग्य है? यह[२१४] दोष बनै नहीं:—काहेतैं रूपवाले द्रव्यविषै सर्वके देखनेतैं[२१५]॥ कैसैंकि:—रूप[२१६]-

---

ज्ञान नहीं सिद्ध होवैहै॥ काहेतैं अवशेष रहे ज्ञेयके सद्भावतैं? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥ इहां इति (यातैं) पद जो है सो "कैसैं" इत्यादिक वाक्यसैं संबंधकूं पावताहै॥

२१३ गंधसैं आदिलेके शब्दपर्यंत जे गुण हैं वे गुणिनविषै अनंतर्भूत हैं (अंतर्भूत नहीं हैं)। यातैं सत्के विज्ञानसैं तिनके विज्ञानका संभव नहीं है? ऐसैं पूर्ववादी कहैहै॥ इहां तिनके विज्ञानविषै कहिये सत्के विज्ञानकरि वायुआदिकका विज्ञान जो है तिसविषै अन्य प्रकार है। अर्थ यह जो:—ताका कार्य होनेतैं अतिरिक्त [प्रकार] है॥

२१४ आकाशआदिकके तीनोंभूतनविषैहीं अंतर्भावके संभवतैं अवशेष रहा ज्ञेय नहीं है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं॥

२१५ तेज जल अरु अन्नविषै सर्व आकाशआदिकका दर्शन कैसैं है? यह कहैहैं॥

२१६ तहां शब्द अरु स्पर्शकी औ आकाश अरु वायुकी तीनिभूतनविषै प्रत्यक्ष अरु अनुमानकरि प्रतीतिकूं दिखावैहैं॥

वाले तेजविषै प्रथम शब्द अरु स्पर्शकेबी उपलंभ ( ज्ञान )तैं तहां स्पर्श अरु शब्द गुणवाले वायु अरु अंतरिक्षका सद्भाव अनुमानसैं जानियेहै ॥ [२१७] तैसैं रूपवाले जल अरु अन्न ( पृथिवी ) विषै रस अरु गंधका अंतर्भाव है । यातैं [२१८] रूपवाले तेज जल अरु अन्न इन तीनोंके त्रिवृत्करणके दिखावनेकरि तिनके अंतर्भूत सर्व सत्का विकार होनेतैं तीनिहीं रूप विज्ञात सत्य श्रुति मानतीहै। [२१९] जौंतैं रूपवाले मूर्त्त द्रव्यकूं त्यागिके वायु अरु आकाशका वा तिस ( मूर्त्त द्रव्य )के गुण गंध अरु रसका ग्रहण नहीं है ॥ [२२०] अथवा रूप-

---

इहां तेजका जो ग्रहण है सो जल अरु अन्नका उपलक्षण ( सूचक ) है । काहेतैं तिन ( जल अरु अन्न )विषैबी स्पर्श आदिककी प्रतीतिके अवशेषतैं ॥

२१७ औ जो कहा किः—गंधआदिक अन्य ज्ञेय है ? ऐसैं । तहां कहैहैं ॥ इहां तैसैं । याका तीनिभूतनविषै स्पर्शआदिकके अतर्भावकी न्यांई । यह अर्थ है ॥

२१८ तीनोंविषैहीं अंतर्भावके हुये फलितकूं कहैहैं ॥

२१९ रूपवाले तीनिभूतनविषै आकाश आदिकके अंतर्भावकूं व्यतिरेकद्वारा प्रतिपादन करैहैं ॥

२२० अंतर्भावकी उक्तिके श्रमकूं दूरी करनेकूं सिद्धांती

वालोंका बी त्रिवृत्करण दिखावनेके अर्थहीं श्रुति मानतीहै ॥ [221] जैसैं तो त्रिवृत्कृतविषै तीनि रूपहीं सत्य है। तैसैं पंचीकरणविषैबी समान न्याय है॥ यातैं सर्वकूं सत्का विकार होनेतैं सत्के विज्ञात होनेकरि सर्व यह विज्ञात होवैहै। सत् एकहीं अद्वितीय सत्य है। ऐसैं सिद्धहीं हो-

---

अन्यपक्षकूं कहैहैं ॥ इहां दिखावनेअर्थ है पंचीकरणके। यह शेष है ॥

२२१ पंचीकरणके हुये सत्मात्रका परिशेष कैसैं सिद्ध होवैहै? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जब पंचभूतनकूंबी एक एककूं दो प्रकारसैं विभागकरिके [दोनूं मैंसैं एक एक भागकूं अलग स्थित करिके] फेर एक एक भागकूं च्यारी प्रकारका करिके स्वभागतैं अतिरिक्त पूर्वले (अलग स्थापित प्रथम) भागोंविषै एक एक डालियेहै। तब श्रुतिकरि उपलक्षित पंचीकरण प्राप्त होवैहै। तहांबी पंचभागोंके पृथक्करणके भये पंचहीं तन्मात्रा अवशेष रहैहैं। वे पृथिवीआदिक तन्मात्राबी जलआदिककी कार्य होनेतैं तिस तिस कारणतैं भेदकरि नहीं सिद्ध होवैहैं ॥ यातैं त्रिवृत्करणकी न्यांई पंचीकरणविषैबी न्यायके तुल्य होनेतैं सर्वकूं सत्का विकार होनेकरि ताके तिस (सत्)तैं व्यतिरेककरि अभावतैं तिस सत्के विज्ञात होनेकरि सो सर्वबी विज्ञातहीं होवैहै। सो सत्मात्र तो परमार्थरूप सत्य अवशेष रहा होवैहै ॥

एतद्धस्म वै तद्विद्वाꣳस आहुः पूर्वे महाशाला महाश्रोत्रिया न नोऽद्य क-

---

अर्थः—इसींहींकूं जाननेवाले पूर्वले महाशालावाले महाश्रोत्रिय कहतेभये:—ह-

---

वैहै । तिसैं[222] एकके विज्ञात हुये सर्व यह विज्ञात होवैहै । यह सुष्ठु प्रकारसैं कहा ॥२॥३॥४॥

टीकाः—इसैं[223] ( त्रिवृत्करण )कूं जाननेवाले पूर्वले ( अतिक्रांत ) महाशालावाले महाश्रोत्रिय कहतेभये ॥ ॥ क्या कहतेभये ? यह कहैहैं:—यथोक्त विज्ञानवाले हमारे कुलविषै अबी कोईबी अश्रुतकूं अमतकूं अविज्ञात-

---

२२२ उक्तन्यायकरि एकके विज्ञानसैं सर्वके विज्ञानकी श्रुति अविरुद्ध है । ऐसैं उपसंहार करैहैं ॥

२२३ त्रिवृत्करण पक्षविषैबी एकके विज्ञानसैं सर्वके विज्ञानकी श्रुति अविरुद्ध है । ऐसैं उपपादनकरिके । त्रिवृत्करणकूं अन्य उदाहरणकरि दिखावनेकूं आरंभ करैहैं ॥ इहां याकूं । इस पदका त्रिवृत्करणकूं । यह अर्थ है औ वे फिर । ऐसैं त्रिवृत्करणके विज्ञानवाले निर्देश करियेहैं ॥

श्चनाश्रुतममतमविज्ञातमुदाहरिष्यती-
ति । ह्येभ्यो विदाञ्चकुः ॥ ५ ॥

---

मारे मध्य अबी कोइबी अश्रुतकूं अमतकूं अविज्ञातकूं नहीं उदाहरणकरैगा ऐसैं नहीं। जातैं इन (ज्ञातरूपन)तैं जानतेभये ॥५॥

---

कूं नहीं उदाहरण करैगा ऐसैं नहीं किंतु उदाहरण करैगा ॥ अभिभाय यह है किः—हमारे कुलविषै उत्पन्न भये पुरुषनकूं सत्के विज्ञानवाले होनेतैं सर्व विज्ञातहीं है ॥ ॥ वे फेर कैसैं सर्वकूं जानतेभये ? यह कहैहैंः—इन तीनि त्रिवृत्कृत रोहितादि रूपनके विज्ञाननतैं सर्वबी अन्य अवशेष रहा जगत् ऐसैंहीं है । ऐसैं जातैं जानतेभये । तातैं वे सत्के विज्ञाननतैं सर्वज्ञहीं होतेभये ॥ अथवा इनतैं जानतेभये । याका अग्निआदिक दृष्टांतनके विज्ञात होनेतैं सर्व अन्यकूं जानतेभये । यह अर्थ है ॥ ५ ॥

यद्रु रोहितमिवाभूदिति तेजसस्तद्रूपमिति तद्विदाञ्चक्रुर्यद्रु शुक्लमिवाभूदित्यपाꣳ रूपमिति तद्विदांञ्चक्रुर्यद्रु कृष्ण-

---

अर्थः—जोई रोहितकी न्यांई होताभया ऐसैंहै सो तेजका रूप है। ऐसैं ताकूं जानते भये ॥ जोई शुक्लकी न्यांई होताभया ऐसैं है सो जलोंका रूप है। ऐसैं जानतेभये ॥ जो-

---

टीकाः—कैसैंकि[२२४]ः—जोई अन्य रूपकरि संदेहयुक्त कपोतादिरूपविषै रोहितकीन्यांई जो तिनपूर्वले ब्रह्मवेत्ताओंकूं गृह्यमाण होताभया।

---

२२४ जाननेके प्रकारकूंहीं आकांक्षापूर्वक प्रकट करैहैं ॥ इहां अन्य अग्निआदिकतैं। यह शेष है औ जो अनेक रूपवाला होनेतैं कपोतादिरूपसैं संदेहयुक्त यह देखिये है तिस कपोतादिकके स्वरूपविषै जो कछुक रोहितकी न्यांई रूप पूर्वले पुरुषनकूं गृह्यमाण होता भया। सो तेजका रूप है। ऐसैं वे जानते भये। इस रीतिसैं योजना है औ अत्यंत दुर्लक्ष्य याका नामरूपकरि दुःखसैं जाननेयोग्य द्वीपातरतैं प्राप्त पक्षीआदिक। यह अर्थ है औ अगृह्यमाण। ऐसैं पदच्छेद है ॥

मिवाभूदित्यन्नस्य रूपमिति तद्विदा-
ञ्चक्रुः ॥ ६ ॥

यद्विज्ञातमेवाभूदित्येतासामेव देव-
ताना$^{\circ}$ समास इति तद्विदाञ्चक्रुर्यथा नु

---

ई कृष्णकीन्यांई होताभया ऐसैं है सो अ-
न्नका रूप है। ऐसैं जानतेभये ॥ ६ ॥

अर्थः—जोई अविज्ञातकीन्यांई होताभ-
या ऐसैं है। सो इनहीं देवताओंका समा-
स है॥ ऐसैं जानतेभये ॥ हे सोम्य ! जैसैं

---

सो तेजका रूप है। ऐसैं वे जानतेभये ॥
तैसैं जोई शुक्ककी न्यांई गृह्यमाण होताभ-
या। सो जलोंका रूप है। ऐसैं वे जानते-
भये ॥ जोई कृष्णकीन्यांई गृह्यमाण होता-
भया। सो अन्न ( पृथिवी )का रूप है। ऐसैं
वे जानतेभये ॥ ॥ ऐसैंहीं अत्यंत दुर्लक्ष्य
जोईबी अविज्ञातकी न्यांई विशेषतैं अगृह्य-
माण होताभया। सो बी इन तीन देवता-

खलु सोम्येमास्तिस्रो देवताः पुरुषं प्राप्य त्रिवृत्त्रिवृदेकैका भवति तन्मे विजानाहीति ॥ ७ ॥

इति षष्ठप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥

---

प्रसिद्ध ये तीन देवता पुरुषकूं पायके त्रिवृत त्रिवृत एक एक होवैहै सो मेरे कहतेहुये विस्पष्टजान ऐसैं ॥ ७ ॥

इति श्री०मूलभाषा०षष्ठप्रपा०चतुर्थः खंडः ॥४॥

---

ओंकाहीं समास (समुदाय)है। ऐसैं वे जानतेभये ॥ [२२५] ऐसैं प्रथम बाह्य वस्तु अग्निआदिकवाला विज्ञात है ॥ ऐसैं अबी हे सौम्य! जैसैं प्रसिद्ध ये यथोक्त तीनि देवता शिरः

---

२२५ "जैसैं प्रसिद्ध" इत्यादि वाक्यकूं वृत्तके अनुवादपूर्वक अवतार देतेहैं ॥ इहां जैसैं प्रसिद्ध एक एक देवता पुरुषकूं पायके त्रिवृत् त्रिवृत् होवैहै। तैसैं अबी अध्यात्मरूप त्रिवृत्करणकूंहीं जान। ऐसैं संबंध है औ त्रिवृत्करणकूं [कहैहैं] यह शेष है ॥

इति श्री०षष्ठप्रपाठकगतचतुर्थखंडस्य टिप्पणम् ॥ ४ ॥

## अथ षष्ठप्रपाठकस्य पञ्चमः खंडः॥५॥

अन्नमशितं त्रेधा विधीयते। तस्य यः

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰षष्ठप्रपाठकस्य॰पंचमः खंडः ॥५॥

अर्थः—भुक्त अन्न तीनि प्रकारसैं विभा-

---

पाणि आदि लक्षणवाले कार्यकरणके संघात-रूप पुरुषकूं पायके पुरुषरूपसैं उपयुज्यमान हुयी त्रिवृत् त्रिवृत् एक एक होवैहै । सो मेरे कथन करतेहुये विस्पष्ट जान । ऐसैं कहिके उद्दालकमुनि कहैहैं ॥ ६ ॥ ७ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰षष्ठप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰षष्ठप्रपा॰पंचमः खंडः ॥५॥

भुक्त पीत अन्न जल तेज (घर्मवस्तु)की त्रिविधता ४

टीकाः—अन्न भुक्त हुया तीनि प्रकारसैं करियेहै कहिये जठरके अग्निकरि पच्यमान हुया तीनि प्रकारसैं विभागकूं पावताहै ॥ ॥ कैसैं किः—तिसैं[२२६] तीनि प्रकारसैं क्रियमाण अ-

---

अथ श्री॰षष्ठप्रपाठक॰पंचमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ५ ॥

२२६ अन्नका तीनिप्रकारसैं विभागकूं प्राप्त होना कैसैं है।

स्थविष्ठो धातुस्तत्पुरीषं भवति । यो मध्यमस्तन्माꣳसं योऽणिष्ठस्तन्मनः ॥१॥

---

गकूं पावता है। ताका जो अत्यंत स्थूल धातु (अंश) है सो पुरीष (विष्ठा) होवैहै । जो मध्यम है सो मांस होवैहै। जो अत्यंत सूक्ष्म है। सो मन होवैहै ॥ १ ॥

---

न्नका जो स्थविष्ट कहिये स्थूलतम ऐसा धातु है नाम अत्यंत स्थूल वस्तुरूप जो विभाग प्राप्तभये अन्नका स्थूल अंश ( भाग ) है सो पुरीष ( विष्ठा ) होवैहै । जो अन्नका मध्यमरूप धातु है सो रस आदिक ( रक्त )के क्रमसैं परिणामकूं पायके मांस होवैहै । जो अतिशय अणुरूप धातु है सो ऊंचेकूं हृदयकेप्रति

---

वा तिसका उपयोग कैसैं होवैहै? यह प्रश्नपूर्वक विवरण करैहैं ॥ इहां रस आदि । इस शब्दकरि रुधिरआदिक ग्रहण करिये है औ तिस कर्मके फलका नाडीनविषै विचरनेवाला भोक्ता है। यातैं हिता नामक नाडियां हैं तिनविषै । यह अर्थ है ॥

पायके सूक्ष्म हितानामक नाडीनविषै अनुप्रवेशकरिके वाक्आदिक करणोंकेसंघातकी स्थितिकूं उत्पन्न करता हुया मन होवैहै कहिये म[227]नेरूपसैं विपरिणामकूं पायाहुया मनकी वृद्धिकूं करैहै औ [228]तातैं अन्नकरि बढ्या होनेतैं मनकूं भौतिकपना है। वैशेषिकनके तंत्रविषै उक्त लक्षणवाला नित्य अरु निरवयव मन है ऐसैं नहीं ग्रहण करियेहै ॥ ॥ [229]यद्यपि "मन इसका दैव (दिव्य) चक्षु है" ऐसैं यह श्रुति आगे कहैगी। तथापि सो नित्यताकी अपेक्षासैं नहीं [230]किंतु सूक्ष्म व्यवहित (अंतरायसहित) अरु विप्रकृष्ट (अतिदूर) आदिक सर्व इंद्रियनके विषयन-

२२७ ननु अन्नके उपयोगतैं पूर्वहीं मनकूं सिद्ध होनेतैं सो मन होवैहै यह कैसैं कहिये है? तहां कहैहैं ॥

२२८ मनके अन्नकरि पुष्ट होने (बढने)के वचनतैं वैशेषिकनकी परिभाषावी दूषित जाननेकूं योग्य है। ऐसैं कहैहैं ॥

२२९ मनके दैवत्वरूप विशेषणतैं नित्यताकी सिद्धि होवैगी? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२३० तब किस अभिप्रायकरि मनका दैवत्वरूप विशेषण है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

आपः पीतास्त्रेधा विधीयन्ते। तासां

---

अर्थः—पानकिये जल तीनि प्रकारसैं विभागकूं पावतेहैं । तिनका जो अत्यंत

---

विषै व्यापक होनेकी अपेक्षाकरि है औ[231] जो[232] अन्य इंद्रियनके विषयकी अपेक्षाकरि मनकी नित्यता है सोबी अपेक्षिकहीं है। ऐसैं हम कहतेहैं "[233]सत् एकहीं अद्वितीय था" इस श्रुतितैं ॥ १ ॥

टीकाः—[234]तैसैं जल पान किये हुये तीनि प्रकारसैं विभागकूं पावते हैं । तिनकेमध्य

---

२३१ तब चक्षु आदिकनतैं विलक्षण होनेतैं मनका दैवत्व विशेषण है। यातैं तिन (इन्द्रियन)की अपेक्षाकरि मनकूं नित्यता होवैगी ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२३२ यद्वाः—चक्षुआदिकनके न होतेबी मनके सद्भावके उपलंभतैं तिन (इन्द्रियन)की अपेक्षाकारि ताकी नित्यता मान्य है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२३३ आत्माकी न्यांई मनकी नित्यता क्यूं नहीं होवैगी ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२३४ भुक्त अन्नकी त्रिविधताकूं कहिके । अब पान किये जलोंकी बी त्रिविधताकूं कहैहैं ॥

यः स्थविष्ठो धातुस्तन्मूत्रं भवति। यो मध्यमस्तल्लोहितं। योऽणिष्ठः स प्राणः ॥२॥
तेजोऽशितं त्रेधा विधीयते। तस्य यः

---

स्थूल धातु है सो मूत्र होवैहै । जो मध्यम है सो रुधिर होवैहै । जो अत्यंत सूक्ष्म है सो प्राण होवैहै ॥ २ ॥

अर्थः—भक्षणकिया तेज (तैल घृतादि)

---

जो अत्यंत स्थूल धातु ( अंश )है सो मूत्र होवैहै । जो मध्यम है सो लोहित (रुधिर) होवैहै । जो अत्यंत सूक्ष्म है सो प्राण होवैहै ॥ जातें आगे कहैगी:—"आपोमय (जलमय ) प्राण है । सो पान करनेवालेका विच्छेदकूं पावता नहीं" ऐसैं ॥ २ ॥

टीका:— तैसैं तेज जो तैल[२३५] घृतादि घर्म-

---

२३५ ननु तेजरूप जो अग्नि अरु आदित्य आदिक ताका भक्षण कैसैं होवैगा? यह आशंकाकरिके तेजकूं विशेषण देते हैं ॥

स्थविष्ठो धातुस्तदस्थि भवति। यो मध्यमः स मज्जा। योऽणिष्ठः सा वाक् ॥३॥

---

तीनि प्रकारसैं विभागकूं पावताहै। ताका जो अत्यंत स्थूल धातु है सो अस्थि होवैहै। जो मध्यम है सो मज्जा होवैहै। जो अत्यंत सूक्ष्म है सो वाक् होवैहै ॥ ३ ॥

---

वस्तु सो भक्षित हुया तीन प्रकारसैं विभागकूं पावताहै। ताका जो अत्यंत स्थूल धातु है सो अस्थि होवैहै। जो मध्यम है सो [236]अस्थिनके अंतर्गत स्नेहरूप मज्जा होवैहै। जो अत्यंत सूक्ष्म है सो वाक् होवैहै ॥ जातैं तैल[237] घृतादिकके भक्षणतैं वाक् विशद (स्पष्ट) अरु भाषणविषै समर्थ होवैहै। यह लोकविषै प्रसिद्ध है ॥ ३ ॥

---

२३६ मज्जा शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥

२३७ जो अतिसूक्ष्म भाग है सो वाक् है। ऐसैं उक्त अर्थकूं स्पष्ट करैहैं ॥

अन्नमयꣳहि सोम्य! मन आपोमयः प्राणस्तेजोमयी वागिति॥ भूय एव मा

अर्थः–हे सोम्य ! अन्नमयहीं मन है। जलमय प्राण है। तेजोमयी वाक् है। ऐसैं [पिता कहतेभये] ॥ ॥ श्वेतकेतुरुवाचः–

टीकाः–[238]जातैं ऐसैं है यातैं हे सोम्य ! अन्नमय मन है। जलमय प्राण है। तेजोमयी वाक् है ॥ ॥ [239]ननु केवल अन्नके भक्षक मूषा आदिक जंतु वाचाल अरु प्राणवाले होवैहैं। तैसैं जलमात्रके भक्षक समुद्रके मीन मकर आदिक मनस्वी ( मनवाले ) अरु वाचाल होवैहैं। तैसैं तैलपानसैं रहित प्राणीनकाबी प्राणवान्‌पना अरु मनोवान्‌पना अनुमेय है ॥

२३८ भुक्त अन्नके अरु पान कियेबी जलौंके अरु भक्षण किये तैल आदिकके जे अत्यंत सूक्ष्म धातु ( अंश ) हैं। वे मन वाणी अरु प्राण हैं ऐसैं जातैं सिद्ध भया यातैं तिन-(प्राणआदिकन)की अन्नादिमयता युक्त है। ऐसैं कहैहैं ॥

२३९ तिनकी अन्नादिमयताके प्रति व्यतिरेककी सिद्धिकूं आश्रयकरिके पूर्ववादी आक्षेप करैहै ॥

भगवान् विज्ञापयत्विति॥तथा सोम्येति होवाच ॥ ४ ॥

इति षष्ठप्रपाठकस्य पंचमः खंडः ॥ ५ ॥

---

फेरहीं मुजकूं भगवान् विज्ञापन करहू। ऐसैं [श्वेतकेतु पूंछताभया]॥ ॥ हे सोम्य ! तथाऽस्तु। ऐसैं [पिता] कहतेभये ॥ ४ ॥

इति श्री॰मूलभाषा॰षष्ठप्रपाठ॰पंचमःखंडः ॥५॥

---

जब वे ऐसैं हैं तब तहां "हे सौम्य ! अन्नमयहीं मन है" इत्यादि कैसैं कहियेहै ? [२४०] यैहूं दोष नहीं है:—काहेतैं सर्वकूं त्रिवृत्कृत होनेतैं सर्वत्र सर्वके संभवतैं ॥ [२४१] जातैं नहीं कोईबी अत्रिवृत्कृत

---

२४० मूषकआदि जंतुनकूं स्पष्ट जलपानआदिककी अप्रतीतिके हुयेबी जो तिनका भक्ष्य है तिसविषैहीं जलआदिकके अंतर्भावके संभवतैं प्राणआदिककी अन्नमयता आदिक घटित है। ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:— सर्व अन्नआदिकके त्रिवृत्कृतपनैकूं उक्त होनेतैं इस सर्वहीं भक्ष्यकी तीनभूतस्वरूपताके संभवतैं एक एककूं भक्षण करनेवालेकी बी सर्व (तीन)की भक्षकताके संभवतैं मन आदिककी अन्नादिमयता अविरुद्ध है ॥

२४१ उक्तकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥

अन्नकूं खाताहै वा अत्रिवृत्कृत जल पानकरियेहै वा कोईबी अत्रिवृत्कृत तेज ( घर्मवस्तु )कूं खाताहै ॥ यातैं अन्नके भक्षक मूषकआदिकनका वाचालपना वा प्राणवान्पना इत्यादि अविरुद्ध है ॥ [२४२] ईसैंरीतिसैं प्रतीतिकूं प्राप्त किया श्वेतकेतु कहैहै ॥ श्वेतकेतुरुवाचः–फेरहीं मेरेकूं भगवान् (पूज्य आप) "हे सोम्य ! अन्नमयहीं मन है" इत्यादि विज्ञापन करहू कहिये दृष्टांत करि जनावहू । [२४३] अबीबी मुजकूं इस अर्थविषै सम्यक् निश्चय भया नहीं ॥ [२४४] जातैं तेज जल अरु

---

२४२ उक्तरीतिसैं मनआदिककी अन्नादिमयताकी प्रतीति करावने द्वारा परंपरासैं सन्मात्रके परिशेषकी प्रतीतिकूं प्राप्त किये हुये श्वेतकेतु प्रश्नकूं करैहै । ऐसैं कहैहैं ॥

२४३ सर्वके संनिधानके तुल्यहुये अन्नका सूक्ष्मांश मनकूंहीं बढावता है प्राणकूं नहीं। इस निश्चयकी असिद्धि है ? ऐसैं श्वेतकेतु कहैहै ॥

२४४ अन्नके सूक्ष्मांशसैं पार्थिव भागहीं बढता है । इस विशेषकूं आशंकाकरिके श्वेतकेतु कहैहै ॥ इहां यह अर्थ है:– एक उदरविषै प्रवेशकूं पाये अन्नादिककूं मिश्रीभूत होनेतैं औ मनकूं सर्वभूतनके शब्दादि गुणनका व्यंजक होनेकरि सर्वभूतनसैं आरंभकिया होनेतैं ताके पार्थिवभावकी असि-

भुक्त पीत अन्नजल तेजकी त्रिविधता ४

अन्नमय होनेकरि अविशिष्ट ( समान ) एक देह-विषै उपयुज्यमान अन्न जल अरु स्नेहके समूह अत्यंत सूक्ष्म धातुरूपसैं मन प्राण अरु वाक्कूं स्वजातिके अनउल्लंघनकरि बढावतेहैं । यातैं दुःखसैं जाननेकूं योग्य हैं । यह अभिप्राय है । यातैं फेरहीं जनावहू ( बोधनकरहू )। इत्यादि कहैहै ॥ ॥ तिसैं[२४५] ऐसैं कहनेवाले पुत्रके प्रति । हे सोम्य ! तथाऽस्तु ( सो कहताहूं ) कहिये जो तूं पूंछता हैं । यह जैसैं संभवैहै ॥ तैसैं इहां दृष्टांतकूं तूं श्रवण कर । ऐसैं पिता कहतेभये ॥ उद्दालक उवाच ॥ ४ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०षष्ठप्रपा० पंचमः खंडः ॥ ५ ॥

---

च्छितैं उक्तविशेष नहीं संभवैहै औ जातैं ऐसैं श्वेतकेतुका अभिप्राय है यातैं । ऐसैं योजना है ॥

२४५ मनआदिककी अन्नादिमयताकूं उपपादन करनेकूं उत्तरग्रंथकूं अवतार देतेहैं ॥ इहां ऐसैं योजना है:—जो तूं मनआदिककी अन्नादिमयता कैसैं है यह पूंछता हैं ॥ सो यह जैसैं संभवैहै तैसैं इहां ( अन्नादिमयताविषै ) उच्यमान ताके दृष्टांतकूं श्रवण कर॥

इति श्री०षष्ठप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ५ ॥

अन्नकूं खाताहै वा अत्रिवृत्कृत जल पानकरियेहै वा कोईबी अत्रिवृत्कृत तेज (घर्मवस्तु)कूं खाताहै ॥ यातैं अन्नके भक्षक मूषकआदिकनका वाचालपना वा प्राणवान्पना इत्यादि अविरुद्ध है ॥ [242]ईसैरीतिसैं प्रतीतिकूं प्राप्त किया श्वेतकेतु कहैहै ॥ श्वेतकेतुरुवाचः—फेरहीं मेरेकूं भगवान् (पूज्य आप) "हे सोम्य! अन्नमयहीं मन है" इत्यादि विज्ञापन करहू कहिये दृष्टांत करि जनावहू। [243]अबीबी मुजकूं इस अर्थविषै सम्यक् निश्चय भया नहीं ॥ [244]जांतैं तेज जल अरु

२४२ उक्तरीतिसैं मनआदिककी अन्नादिमयताकी प्रतीति करावने द्वारा परंपरासैं सन्मात्रके परिशेषकी प्रतीतिकूं प्राप्त किये हुये श्वेतकेतु प्रश्नकूं करैहै। ऐसैं कहैहैं ॥

२४३ सर्वके संनिधानके तुल्यहुये अन्नका सूक्ष्मांश मनकूंहीं बढावता है प्राणकूं नहीं। इस निश्चयकी असिद्धि है? ऐसैं श्वेतकेतु कहैहै ॥

२४४ अन्नके सूक्ष्मांशसैं पार्थिव भागहीं बढता है। इस विशेषकूं आशंकाकरिके श्वेतकेतु कहैहै ॥ इहां यह अर्थ हैः— एक उदरविषै प्रवेशकूं पाये अन्नादिककूं मिश्रीभूत होनेतैं औ मनकूं सर्वभूतनके शब्दादि गुणनका व्यंजक होनेकरि सर्वभूतनसैं आरंभकिया होनेतैं ताके पार्थिवभावकी असि-

अन्नमय होनेकरि अविशिष्ट ( समान ) एक देह-विषै उपयुज्यमान अन्न जल अरु स्नेहके समूह अत्यंत सूक्ष्म धातुरूपसैं मन प्राण अरु वाक्कूं स्वजातिके अनउल्लंघनकरि बढावतेहैं । यातैं दुःखसैं जाननेकूं योग्य हैं । यह अभिप्राय है । यातैं फेरहीं जनावहू ( बोधनकरहू ) । इत्यादि कहैहै ॥ ॥ तिसैं[२४५] ऐसैं कहनेवाले पुत्रके प्रति । हे सोम्य ! तथाऽस्तु ( सो कहताहूं ) कहिये जो तूं पूंछता हैं । यह जैसैं संभवैहै ॥ तैसैं इहां दृष्टांतकूं तूं श्रवण कर । ऐसैं पिता कहतेभये ॥ उद्दालक उवाच ॥ ४ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०षष्ठप्रपा० पंचमः खंडः ॥ ५ ॥

---

द्धितैं उक्तविशेष नहीं संभवैहै औ जातैं ऐसैं श्वेतकेतुका अभिप्राय है यातैं । ऐसैं योजना है ॥

२४५ मनआदिककी अन्नादिमयताकूं उपपादन करनेकूं उत्तरग्रंथकूं अवतार देतेहैं ॥ इहां ऐसैं योजना हैः—जो तूं मनआदिककी अन्नादिमयता कैसैं है यह पूंछता हैं ॥ सो यह जैसैं संभवैहै तैसैं इहां ( अन्नादिमयताविषै ) उच्यमान ताके दृष्टांतकूं श्रवण कर॥

इति श्री०षष्ठप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ५ ॥

## अथ षष्ठप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

दध्नः सोम्य ! मथ्यमानस्य योऽणिमा स ऊर्ध्वः समुदीषति तत्सर्पिर्भवति॥१॥

---

### अथ श्री०मूलभाषा०षष्ठप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

अर्थः-हे सोम्य ! मथ्यमान दधिका जो अणिमा है। सो ऊर्ध्व हुया सम्यक् ऊंचेकूं जाताहै। सो सर्पि ( घृत ) होवैहै ॥ १ ॥

---

### अथ श्री०भाष्यभाषा० षष्ठप्रपा० षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

मन प्राण औ वाक्की क्रमसैं अन्न जल औ तेजोरूपता ९

टीकाः-हे[२४६] सोम्य ! मथनकिये दधिका जो अणिमा( सूक्ष्मभाव ) है। सो ऊर्ध्व हुया मिलिके नवनीत( मसका )भावकरि ऊर्ध्वकूं गमन करैहै। सो सर्पि (घृत ) होवैहै ॥१॥

---

### अथ श्री०षष्ठप्रपाठ०षष्ठखंडस्य टिप्पणम् ॥ ६ ॥

२४६ मिश्रीभावके हुये बी सूक्ष्मभावके पृथक्हीं कार्यकारणभावविषै दृष्टांतकूं कहैहैं ॥

एवमेव खलु सोम्यान्नस्याश्यमान-
स्य योऽणिमा स ऊर्ध्वः समुदीषति त-
न्मनो भवति ॥ २ ॥

---

अर्थः-हे सोम्य ! ऐसैंहीं निश्चयकरि भुज्यमान अन्नका जो अणिमा है। सो ऊर्ध्व हुया सम्यक् ऊंचेकूं जाताहै सो मन होवैहै ॥ २ ॥

---

टीकाः-[247] जैसैं यह दृष्टांत है। ऐसैंहीं निश्चयकरि हे सौम्य! भक्षण किये (भोजन किये) अरु वायुसहित उदरके अग्निकरि मंथानसैं दधिकीन्यांई मथन किये ओदनआदिक अन्नका जो अणिमा है। सो ऊर्ध्व हुया मिलिके ऊंचे जाताहै। सो मन होवैहै ॥ अर्थ यह

---

२४७ दृष्टांतकूं अनुवाद करिके दार्ष्टांतकूं कहैहैं ॥ इहां खज जो मंथा तिसकरि मथ्यमान दधिका जैसैं अणिमा है। तैसैं यथोक्त अन्नका जो अणिमा है। ऐसैं योजनाकरनेकूं योग्य है ॥

अपाꣳसोम्य! पीयमानानां योऽणिमा स ऊर्ध्वः समुदीषति स प्राणो भवति ॥ ३ ॥

तेजसः सोम्याश्यमानस्य योऽणिमा

---

अर्थः–हे सोम्य! पान किये जलोंका जो अणिमा है। सो ऊर्ध्व हुया सम्यक् ऊंचेकूं जाताहै। सो प्राण होवैहै ॥ ३ ॥

अर्थः–हे सोम्य! भक्षणकिये तेजका

---

जोः–मैंनके[२४८] अवयवोंकेसाथि मिलिके मनकूं बढावताहै ॥ २ ॥

टीकाः–हे सोम्य! तैसें पान किये जलोंका जो अणिमा है। सो मिलिके ऊर्ध्वकूं जाताहै। सो प्राण होवैहै ॥ ३ ॥

टीकाः–हे सोम्य! ऐसैंहीं निश्चयकरि भक्ष्यमाण तेज (तैलघृतादिक) का जो अ-

---

२४८ सो मन होवैहै। यह कैसें कहिये है। मनकूं पूर्वबी सिद्ध होनेतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

स ऊर्ध्वः समुदीषति सा वाग्भवति॥४॥
अन्नमयꣳहि सोम्य! मन आपोमयः
प्राणस्तेजोमयी वागिति॥भूय एव मा

जो अणिमा है। सो ऊर्ध्व हुया सम्यक्
ऊंचेकूं जाताहै। सो वाक् होवैहै ॥ ४ ॥
अर्थः-हे सोम्य ! अन्नमयहीं मन है।
जलमय प्राण है। तेजोमयी वाक् है ऐसें
[पिता कहते भये] ॥ ॥ श्वेतकेतुरुवा-

णिमा है। सो ऊर्ध्व हुया मिलिके ऊंचेकूं
जाताहै। सो वाक् होवैहै ॥ ४ ॥
टीकाः-हे सौम्य ! अन्नमैंयहीं[२४९] मन है।
आपोमय प्राण है। तेजोमयी वाक् है।
ऐसें मैनें युक्त हीं कहा। यह अभिप्राय है॥
॥ ॥ श्वेतकेतुरुवाचः-[ जातैं ऐसैं आप-

२४९ मनआदिककी अन्नादिमयताकूं उपसंहार करैहैं ॥
इहां यातैं। याका तुह्मारे अभिप्रायतैं। यह अर्थ है औ यह
सर्व। ऐसें प्राणका जलमयपना अरु वाक्का तेजोमयपना
कहियेहै ॥

भगवान्विज्ञापयत्विति ॥ तथा सोम्येति होवाच ॥ ५ ॥

इति षष्ठप्रपाठकस्य षष्ठः खण्डः ॥ ६ ॥

---

च:—फेरहीं भगवान् मेरेकूं विज्ञापनकरहू। ऐसैं [ पुत्र कहताभया ] ॥ ॥ हे सोम्य ! तथाऽस्तु । ऐसैं पिता कहतेभये ॥ ५ ॥

इति श्री०मूलभाषा०षष्ठप्रपाठ० षष्ठः खंडः॥६॥

---

का अभिप्राय है ] यातैं जल अरु तेजका यह सर्व ऐसैं होहू। परन्तु मन अन्नमय है । इस अर्थविषै अव्यभिचारकरि मेरेकूं निश्चय नहीं भया। यातैं फेरहीं मेरेकूं भगवान् मनका अन्नमयपना दृष्टांतकरि विज्ञापन करहू ? ऐसैं [श्वे-

---

२५० हृदयप्रदेशविषै प्राणआदिकके सन्निधानके अविशेषके हुये । मनकाहीं अन्नके रसकरि उपचय (बढना) कैसैं होवै है । यह अद्यापि समाहित (समाधानका विषय) भया नहीं । ऐसैं मानिके श्वेतकेतु कहैहै ॥

अथ षष्ठप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः ॥७॥
षोडशकलः सोम्य! पुरुषः पञ्चदशा-

अथ श्री०मूलभाषा० षष्ठप्रपाठ०सप्तमः खंडः ॥ ७ ॥
अर्थः—उद्दालक उवाचः—हे सोम्य ! पुरुष षोडशकल है ॥ पंचदश दिन भोजनकूं मतिकर । काम ( यथेच्छा ) जलकूं

तकेतु कहता भया] ॥ ॥ हे सौम्य ! तथा[251]स्तु । ऐसैं पिता कहतेभये ॥ ५ ॥
इति श्री०भाष्यभाषा०षष्ठप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥
अथ श्री०भाष्यभाषा०षष्ठप्रपा०सप्तमः खंडः ॥ ७ ॥
षोडशकलपुरुषोक्तिसैंमनआदिकीअन्नमयतादिकानिश्चय६
टीकाः—भुक्त[252] अन्नका जो अत्यंत सूक्ष्म धातु है । सो मनविषै शक्तिकूं धारण करता भया। सो अन्नकरि वृद्धिकूं प्राप्त भई मनकी शक्ति षोडश प्रकारसैं विभागकूं पायके पुरुषकी कला

२५१ मनके विशेषकरि अन्नमयपनैकूं उपपादन करनेकूं पिता उत्तर ग्रंथकूं उठावते हैं ॥

इति श्री०षष्ठप्रपाठकगतषष्ठखंडस्य टिप्पणम् ॥ ६ ॥
अथ श्री०षष्ठप्रपाठकगतसप्तमखंडस्य टिप्पणम् ७
२५२ अन्वय अरु व्यतिरेककरि मनके अन्नरसकरि बढ-

हानि माशीः काममपः पिबाऽऽपोमयः प्राणो न पिबतो विच्छेत्स्यत इति ॥१॥

---

पानकर । जलमय प्राण नहीं पानकरने-वालेका विच्छेदकूं पावैगा । ऐसैं [ पिता कहतेभये ] ॥ १ ॥

---

होनेकरि निर्देश करनेकूं इच्छित है । तिसैं[253] मनविषै अन्नसैं बडी हुयी अरु षोडश प्रकारसैं विभागकूं प्राप्त भई शक्तिकरि संयुक्त तिसवाला हुया कार्य कारणका संघातरूप जीवविशिष्ट पुरुष षोडशकल (षोडशकलावान्) कहियेहै ॥ जिसैं[254] शक्तिके होते द्रष्टा श्रोता मंता बोद्धा कर्त्ता विज्ञाता सर्व क्रियाविषै समर्थ पुरुष होवैहै औ जिस शक्तिके नष्ट हुये सामर्थ्यकी हानि होवैहै॥

---

नेकूं दिखावनेकूं अन्नरसकरि जनित शक्तिकूं कलापनैकरि कलपना करैहैं ॥ इहां षोडश दिनोंके अवच्छेदकरि षोडश प्रकारसैं कलपना देखनेकूं योग्य है ॥

२५३ तथापि पुरुषका षोडशकलपना (षोडशकलावान्-पना) कैसैं है? यातैं कहैहैं ॥ ॥

२५४ तिसीहीं प्रकृत अन्नरसकृत शक्तिकूं विशेषण देते

औ आगे[255] "अन्नका आयी ( लाभवाला ) द्रष्टा होवैहै" इत्यादि । कहैगी ॥ औ सैर्व[256] कार्यकारणका सामर्थ्य मनका कियाहीं है ॥ जातैं लोकविषै केईक मानस[257] बलकरि संपन्न ध्यानरूप[258] आहारवाले बलयुक्त देखियेहैं । काहेतैं अन्नकूं सर्वात्मक होनेतैं ॥ यांतैं[259] अन्नका किया मानस

हैं ॥ इहां तिस शक्तिकरि संयुक्त पुरुष षोडशकल कहियेहै । ऐसैं पूर्वले पदसैं संबंध है ॥

२५५ अन्नरसकरि जनित अरु मानस शक्तिका किया संघातका सामर्थ्य है । इस अर्थविषै वाक्यकूं प्रमाण करैहैं ॥ इहां आय जो लाभ सो इसकूं है सो आयी है । कहिये यावत् अन्नकूंबी अत्ता ( भोक्ता ) होवैहै तावत्हीं इसका द्रष्टा है । इत्यादि व्यवहार संभवैहै । यह श्रुतिका अर्थ है ॥ [ इहां "आयै" ऐसा पाठ वर्णके फेरफारकरि है ] ॥

२५६ उक्त अर्थविषै लोकके अनुभवकूं अनुकूल करैहैं ॥

२५७ ताहींकूं स्पष्ट करैहैं ॥

२५८ किंवाः—केईक मानस ( मनके )हीं बलकरि ध्यानरूप आहारवाले देखियेहैं औ सो ध्यान अन्नकी परंपराकरि सिद्ध है । काहेतैं अन्नकूंहीं देहादिरूपसैं परिणामकूं पाया होनेतैं । ऐसैं कहैहैं ॥

२५९ ऐसैं भूमिकाकूं करिके । अब षोडशकल शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां जातैं अन्नका किया मानस वीर्य है । यातैं सोई षोडश प्रकारसैं विभागकूं पायके कला हैं जिसकी । ऐसैं

वीर्य है । यातैं षोडश हैं कला जिस पुरुषकी सो यह षोडशकल पुरुष है ॥ याकूं जब प्रत्यक्ष-कीन्यांई करनेकूं इच्छताहैं तब तूं पंचदश सं-ख्यावाले दिवसपर्यंत अन्नके भोजनकूं मति कर । [260] जातैं जलकूं नहीं पीनेवाले तेरा प्राण-विच्छेदकूं पावैगा । यातैं इच्छातैं ( जैसैं इच्छा होवै तैसैं ) जलकूं पानकर । जलमय ( जल-का विकार ) प्राण है । ऐसैं हम कहतेभये ॥ [261] जातैं कार्य जो है सो स्वकारणके आश्रयविना अविभ्रंशमान (अविनाशी) हुया स्थित होनेकूं उत्साह करता नहीं ॥ १ ॥

---

योजना है औ एतत् (इसकूं)इस शब्दकरि अन्नका किया मानस वीर्य ग्रहण करियेहै औ प्राणविच्छेद ( वियोग )कूं पावैगा जातैं तातैं जलकूं पानकर । ऐसैं पूर्वके पदसैं संबंध है ॥

२६० जलके पानके परित्यागके हुये प्राणके वियोगविषै कारणकूं कहैहैं ॥

२६१ प्राणकी जलमयताके हुयेबी जलके परित्यागके हुये ताका उच्छेद ( नाश ) कैसैं होवैहै ? तहां कहैहैं ॥ इहां ऋ-चाआदिकका अप्रतिभान ( अभान ) तहां ऐसैं कहियेहै औ अलपकूंबी दाह करै नहीं तब बहुतकूं कहांतैं दाह करैगा ।

स ह पञ्चदशाहानि नाशाथ हैनमुपससाद । किं ब्रवीमि भो इत्यृचः सोम्य!

अर्थः—सो पंचदशादिन भोजनकूं नकरताभया । अनंतर इस (पिता)के प्रति समीपजाताभया ॥ श्वेतकेतुरुवाचः—भो (हे भगवन्! मैं) क्या कहूं । ऐसैं [ पुत्र कहताभया ] ॥ ॥ उद्दालक उवाचः—हे सोम्य! ऋचाओंकूं । यजुषनकूं । सामोंकूं [ पठनकर ] ऐसैं [ पिता कहते भये ] ॥

टीकाः—सोई (श्वेतकेतु) ऐसैं सुनिके मनके अन्नमयपनैकूं प्रत्यक्षकीन्यांई करनेकूं इच्छता हुया पंचदश दिन भोजनकूं न करता भया ॥ अनंतर षोडशवें दिनाविषै इस पिताकेप्रति समीप गमन करता भया औ स-

ऐसैं योजना है औ इधर व्यावृत्ति जो व्यतिरेक सो "अन्नके उपयोगके अभावके होते मनके सामर्थ्यका अभाव है" अरु अनुवृत्ति जो अन्वय सो "अन्नके उपयोगके होते मनका सामर्थ्य है" यह भेद है ॥

सत्य[६९] ऐसैं है । तथापि[७०] धर्मके कार्य आनंद (सुख) तैं व्यतिरेककरि स्वाभाविक आनंद जैसैं ईश्वर-विषै है "विज्ञान आनंदरूप ब्रह्म है" इस श्रुति-तैं । तैसैं अधर्मके कार्य जरा आदिकतैं व्यति-रेककरि ( भिन्न )बी स्वाभाविक जरा[७१] आदिदुःख-का स्वरूप होवैगा ? ऐसैं आशंका करियेगा । यातैं ता आशंकाकी निवृत्ति अर्थ जराआदिक-नका धर्म अधर्मतैं भिन्न प्रतिषेध युक्त है ॥ इहां जराआदिकनका ग्रहण जो है सो सर्व दुःखनके उपलक्षण (ग्रहण) अर्थ है । औ पाप[७२]-रूप निमित्तवाले दुःखनकूं तो अनंत होनेतैं अरु

६९ धर्मआदिकके निषेधतैं इतर (जराआदिक)का वा जरा आदिकके निषेधतैं इतर (धर्म आदिक)का निषेध सिद्ध होवै-है । ऐसैं सिद्धांती अंगीकार करैहैं ॥

७० तब " अपहतपाप्मा " ऐसैं कहिके "विजर अरु वि-मृत्यु है " ऐसैं क्यूं कहियेहै ? तहां कहैहैं ॥

७१ तथापि दुःखके निषेधके हुये जराआदिक क्यूं निषे-ध करियेहै ? तहां कहैहैं ॥

७२ परंतु जो कार्यके अभाव हुये विद्यमान बी धर्म अ-धर्मकूं उखाडे दंतवाले सर्पकीन्यांई अकिंचित्कर होनेतैं "अ-पहतपाप्मा " ऐसैं पृथक् कहनेकूं योग्य नहीं है ? ऐसैं कहै। तहां कहैहैं ॥

प्रत्येक तिनके प्रतिषेधकूं अशक्य होनेतैं सर्व दुःखके प्रतिषेध अर्थ अपहतपाप्मापनैका वचन युक्तहीं है ॥ औ सत्य हैं काम जिसके सो यह सत्यकाम है ।[73] जैातैं संसारीयोंके काम असत्य (जूठे) होवैहैं । तिनतैं विपरीत ईश्वरके काम हैं ॥[74] तैसें कामके हेतु संकल्पबी[75] सत्यहैं जिसके सो सत्यसंकल्प है । ईश्वरके संकल्प अरु काम शुद्धसत्वगुण उपाधिरूप निमित्तवाले हैं ।[76] चित्रगु ( विचित्र गौआंवाले गोप )की न्यांई[77] स्वतः

---

७३ ईश्वरकी सत्यकामताकूं साधतेहैं ॥

७४ जैसें ईश्वरके सत्य काम हैं । तैसें संकल्प बी सत्य हैं ॥ ऐसें कहैहैं ॥

७५ अभावरूप धर्मोंके अद्वैतकी अविद्यास्वरूप होनेकरि संभावितपनैके हुये बी भावरूप धर्म अविद्यास्वरूप कैसें संभवैंगे? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां शुद्ध सत्व जो रजोगुण तमोगुणकरि स्पर्शरहित त्रिगुणमायाका अंशभूत । सोई उपाधि है । सो निमित्त है जिनोंका वे तैसे हैं ॥

७६ अस्वाभाविक (उपाधिकृत) संकल्प आदिकनकी ईश्वरकी विशेषणताविषै दृष्टांतकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:— जैसें चित्र (नानाविध) अस्वाभाविक गौआं चित्रगु (देवदत्त) का विशेषण है । ऐसें ब्रह्मकाबी कामादिक विशेषण है ॥

७७ काम आदिक ब्रह्मविषै स्वाभाविक क्यूं नहीं होवैहैं ।

नहीं हैं "नेतिनेति" ऐसैं कथन किया होनेतैं ॥ [७८]यथोक्त लक्षणवालाहीं आत्मा [७९]गुरुनतैं अरु शास्त्रतैं अरु आत्मसंवेद्यताकरि ( स्वानुभवकरि ) स्वाराज्यकी कामनावाले पुरुषनकरि विशेष करि जाननेकूं योग्य है ॥ ॥ [८०]जब विशेषकरि नहीं जानियेहै तब कौंन दोष होवैगा ? ऐसैं कहोगे! तब इहां दृष्टांतकरि दोषकूं श्रवण करोः-[८१]जैसैंहीं इहां लोकविषै प्रजा । जैसैं अनुशासन है तैसै अनुवर्त्तमान होवैहैं । कहिये जैसैं इहां प्रजा अपनै स्वामीतैं अन्य स्वामीकूं मानती हुयी जैसैं अनुशासन (आ-

---

धर्म धर्मीकेहीं उपचारतैं अद्वैतश्रुतिके संभवतैं ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

७८ अन्य वाक्यकूं अवतारदेनैंकूं पातनिकाकूं करैहैं ॥

७९ ज्ञानके प्रकारकूं निमित्त अरु अधिकारीके प्रदर्शनपूर्वक दिखावैहैं ॥

८० प्रश्नपूर्वक " जैसैंहीं इहां " इत्यादिवाक्यकूं कहैहैं ॥ इधर उक्तहृदयाकाशरूप आत्माका अपरिज्ञान "इहां" ऐसैं स्मरण किया है ॥

८१ अक्षरनतैं ऊठे अर्थकूं "जैसैंहीं" इस दृष्टांतकरि दिखायके वाक्यार्थकूं कथन करैहैं ॥

तद्यथेह कर्म्मजितो लोकः क्षीयत

अर्थः–तहां जैसें इहां कर्मकरि जीत्या

ज्ञा ) होवै तैसें अनुवर्त्तमान होवैहैं ॥ ॥ क्यूं[82] किः– जिस जिस अंत (प्रांत)के प्रति अरु जिस देशके प्रति अरु जिस क्षेत्रके भाग-के प्रति कामना करनेवाली (अर्थिनी) होवैहैं आपकी बुद्धिके अनुसार तिस तिसहीं प्रांत-आदिकके प्रति उपजीवनकूं करैहैं ॥ यहै[83] दृष्टांत पुण्यफलके उपभोगविषै अस्वतंत्रतारूप दोष है ताके प्रति है ॥ ५ ॥

टीकाः–अनंतर अन्यदृष्टांत ता ( पुण्यकर्म-फलोंके भोग)के क्षयके प्रति है "तहां जैसें इहां" इत्यादि ॥ तहां जैसें इहां ( इसलोकविषै ) तिनहीं स्वामीके अनुशासनके अनुसार वर्त्तने-

८२ उसी अर्थकूं प्रश्नपूर्वक कथन करैहैं ॥

८३ उक्त दृष्टांतकरि विवक्षित अंशकूं अनुवादकरिके अ-न्य दृष्टांतके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

एवमेवामुत्र पुण्यजितो लोकः क्षीयते। तद्य इहात्मानमननुविद्य व्रजन्त्येताᳲ-

लोक क्षयकूं पावताहै ऐसैंहीं उहां पुण्यकरि जीत्यालोक (भोग)क्षयकूं पावताहै ॥ तहां जे इहां आत्माकूं औ इन सत्यका-

वाली प्रजाओंका सेवा आदिक कर्मकरि जित (संपादित) लोक कहिये पराधीन उपभोग क्षीण होवैहै कहिये अंतवान् होवैहै ॥ ॥ अनंतर अब दार्ष्टांतिककूं उपसंहार करैहैः—ऐसैंहीं उहां (स्वर्गादिलोकविषै) अग्निहोत्रादि पुण्यकरि जित लोक (पराधीन उपभोग) क्षीण होवैहीं है ऐसैं ॥ ईन (नहीं जाननेवालों)कूं दोष कहा है ऐसैं विषयकूं दिखावैहैं "तहां जे" इत्यादिकरिः—तहां जे इसलोकविषै ज्ञान कर्मके अधि-

---

८४ किनकूं यह दोष होवैहै? इस अपेक्षाके लिये कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—कर्मसाध्यकी परतंत्रता अरु क्षयशीलता है। ज्ञानहीन कर्मसाध्य विषयरूप ब्रह्मके उपासकोंकूं यह दोष होवैहै। ऐसैं उत्तर (पीछला) वाक्य दिखावैहै ॥

श्च सत्यान् कामाꣳस्तेषाꣳ सर्वेषु लो-
केष्वकामचारो भवत्यथ य इहात्मान-

मोंकूं नहीं जानिके जाते हैं ( मरतेहैं ) ।
तिनका सर्व लोकनविषै अकामचार होवैहै॥

कारी योग्य हुये यथोक्त लक्षणवाले शास्त्र अरु
आचार्यकरि उपदेश किये आत्माकूं नहीं जा-
निके कहिये जैसैं उपदेश भया तैसैं पीछे स्व-
संवेद्यताकूं न करिके इस देहतें जातेहैं औ जे
इन यथोक्त सत्य ( सत्यसंकल्पके कार्य ) स्वा-
त्माविषै स्थित कामोंकूं नहीं अनुभवकरिके
जातेहैं । तिनका सर्व लोकनविषै अकाम-
चार (अस्वतंत्रपना) होवैहै । जैसैं राजाके अ
नुशासनके अनुसार वर्त्तनेवाली प्रजाओंका हो-
वैहै तैसैं । यह अर्थ है ॥ औ जे[८५] अन्य इस

८५ अविद्वानोंकेहीं अस्वतंत्रतारूप दोषकूं कहिके । वि-
द्वानोंके स्वतंत्रतारूप फलकूं कथन करैहैं ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायामष्टमप्रपा-
ठकगतप्रथमखंडस्य टिप्पणम् समाप्तम् ॥ १ ॥

मनुविद्य व्रजन्त्येताꣳश्च सत्यान् कामाꣳस्तेषाꣳ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ६ ॥

इति श्रीछांन्दोग्योपनिषदि अष्टमप्रपाठकस्य प्रथमः खण्डः समाप्तः ॥ १ ॥

---

औ जे इहां आत्माकूं अरु इन सत्यकामोंकूं जानिके जाते हैं । तिनका सर्व लोकनविषै कामचार होवैहै ॥ ६ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि मूलमात्रभाषादीपिकायामष्टमप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः॥१॥

---

लोकविषै आत्माकूं शास्त्र आचार्यके उपदेशकूं अनुसरिके कहिये स्वात्माकी सम्यक् वेद्यताकूं संपादन करिके जाते हैं (मरतेहैं) औ यथोक्त सत्यकामोंकूं अनुभवकरिके जाते हैं। तिनका सर्व लोकनविषै कामचार होवैहै । इस लोकविषै सार्वभौम ( चक्रवर्त्ती ) राजाकी न्यांई ॥ ६ ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषद्-भाष्यभाषादीपिकायामष्टमप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥ १ ॥

# अथाष्टमप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः॥२॥

स यदि पितृलोककामो भवति स-

---

अथ श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपा०द्वितीयः खंडः ॥ २ ॥

अर्थः—सो जब पितृलोककी कामना-

---

अथ श्री०भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठ०द्वितीयः खंडः ॥२॥

दहरब्रह्मोपासनका फल १०

टीकाः—सर्व[८६] लोकनविषै कामचार कैसें होवैहै? यह कहियेहैः—जो ब्रह्मचर्यादि साधनोंकरि सपन्न हुया यथोक्त लक्षणवाले आत्माकूं वक्ष्यमाण हृदयविषै साक्षात् करताभया औ तिसविषै स्थित सत्य कामोंकूं साक्षात् करताभया। सो त्यक्तदेह हुया जब पितृलोककी कामनावाला कहिये पितर जे जनक वेई सुखके हेतु होनेकरि भोग्य होनेतैं लोक कहियेहैं तिनविषै है काम जिसकूं ऐसा होवै। नाम तिन

---

अथ श्री०अष्टमप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्प० २

८६ उक्त अर्थकूंहीं आकांक्षापूर्वक उपपादन करैहैं ॥

ङ्कल्पादेवास्य पितरः समुत्तिष्ठन्ति । तेन पितृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ १ ॥

अथ यदि मातृलोककामो भवति

---

वाला होवैहै । इसके संकल्पतैंहीं पितर सम्यक् ऊठते हैं । इससैं पितृलोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ १ ॥

अर्थः—औ जब मातृलोककी कामना-

---

पितरनके साथि संबंधकी इच्छा इसकूं होवैहै । ताके संकल्पमात्रतैंहीं पितरदेव सम्यक् ऊठते हैं कहिये आपके संबंधीभावकूं पावतेहैं । काहेतैं विशुद्धसत्ववाला होनेकरि ईश्वरकीन्यांई सत्यसंकल्प होनेतैं ॥ तिससैं पितृलोकरूप भोगकरि संपन्न हुया कहिये संपत्ति जो इष्ट-प्राप्ति तिसकरि समृद्ध हुया पूज्य होवैहै वा बढताहै कहिये महिमाकूं अनुभवकरताहै ॥१॥

टीकाः—अन्य समान है । इहां माता कहिये

सङ्कल्पादेवास्य मातरः समुत्तिष्ठन्ति । तेन मातृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥२॥

अथ यदि भ्रातृलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य भ्रातरः समुत्तिष्ठन्ति । तेन भ्रातृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥३॥

अथ यदि स्वसृलोककामो भवति

---

वाला होवैहै । इसके संकल्पतैंहीं माता सम्यक् ऊठतीयां हैं । तिस (ज्ञानके माहात्म्यसैं) मातृलोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ २ ॥

अर्थः—औ जब भ्रातृलोककी कामनावाला होवैहै । इसके संकल्पतैं भ्राता सम्यक् ऊठतेहैं । तिससैं भ्रातारूप लोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ ३ ॥

अर्थः—औ जब स्वसा ( भगिनी )रूप लोककी कामनावाला होवैहै । इसके सं-

---

अतीत सुखकी हेतुभूत जनयित्री ( जननी )

सङ्कल्पादेवास्य स्वसारः समुत्तिष्ठन्ति। तेन स्वसृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥४॥

अथ यदि सखिलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य सखायः समुत्तिष्ठन्ति। तेन सखिलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥५॥

---

कल्पतैंहीं स्वसा (भगिनियां) सम्यक् ऊठतीयां हैं। तिससैं स्वसालोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावता है ॥ ४ ॥

अर्थः—औ जब सखारूप लोककी कामनावाला होवैहै। इसके संकल्पतैंहीं सखा सम्यक् ऊठते हैं। तिससैं सखालोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ ५॥

---

[87]सामर्थ्यतैं। [88]जातैं दुःखकी हेतुभूत ग्रामशूकर-

---

८७ सुखकी हेतु भूत। ऐसा माताओंका विशेषण किसकारणतैं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

८८ ताहीकूं स्पष्ट करैहैं ॥

अथ यदि गन्धमाल्यलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य गंधमाल्ये समुत्तिष्ठतस्तेन गन्धमाल्यलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ६ ॥

अथ यद्यन्नपानलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्यान्नपाने समुत्तिष्ठतस्तेनान्नपानलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ७ ॥

---

अर्थः—औ जब गंध पुष्परूप लोककी कामनावाला होवैहै। इसके संकल्पतैंहीं गंध पुष्प सम्यक् ऊठते हैं। तिससैं गंध पुष्परूप लोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ ६ ॥

अर्थः—औ जब अन्नपानरूप लोककी कामनावाला होवैहै। इसके संकल्पतैंहीं अन्नपान सम्यक् ऊठते हैं। तिससैं अन्नपानरूप लोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ ७ ॥

---

आदिकजन्मकी निमित्त माताओंविषै विशुद्ध-

अथ यदि गीतवादित्रलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य गीतवादित्रे समुत्तिष्ठतस्तेन गीतवादित्रलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ८ ॥

अथ यदि स्त्रीलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य स्त्रियः समुत्तिष्ठन्ति। तेन स्त्रीलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ९ ॥

---

अर्थः—औ जब गीतवादित्र लोककी कामनावाला होवैहै। इसके संकल्पतैंहीं गीतवादित्र सम्यक् ऊठते हैं। तिससैं गीतवादित्र लोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥ ८ ॥

अर्थः—औ जब स्त्रीलोककी कामनावाला होवैहै । इसके संकल्पतैंहीं स्त्रियां सम्यक् ऊठतीयां हैं। तिससैं [अतीत] स्त्रीरूपलोककरि संपन्न हुया महिमाकूं पावताहै ॥९॥

---

सत्ववाले योगीकूं इच्छा वा तिनसैं संबधयुक्त

यं यमन्तमभिकामो भवति यं कामं कामयते सोऽस्य सङ्कल्पादेव समुत्ति-

---

अर्थः—औ जिस जिस प्रदेशकेप्रति कामनावाला होवैहै। जिस जिस काम-(भोग)कूं कामना करताहै। सो इसके सं-

---

नहीं है ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥

टीकाः—जिस जिस प्रदेशके प्रति च्यारीओरतैं कामनावाला होवैहै औ जिस काम-(भोग)कूं कामना करताहै यथोक्ततैं व्यतिरेककरि। सो तिसके भीतर प्राप्त होनेकूं इष्टपदार्थ औ काम इसके संकलपतैं हीं सम्यक् ऊठताहै। औ तिसंकरि इच्छाका विघात होनेसैं अभिप्रेत अर्थकी प्राप्तिकरि संपन्न हुया महि-

---

८९ इहां "तिसकारि" याका ज्ञानके माहात्म्यकरि। यह अर्थ है ॥

इति श्री० अष्टमप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ २ ॥

ष्ठति। तेन सम्पन्नो महीयते॥ १०॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः॥ २॥

अथाष्टमप्रपाठकस्य तृतीयःखंडः॥३॥

त इमे सत्याः कामा अनृतापिधा-

---

कल्पतें सम्यक् ऊठताहै। तिससैं संपन्न (संयुक्त) हुया महिमाकूं पावताहै॥ १०॥

इति श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपा॰द्वितीयः खंडः२

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपाठ॰ तृतीयः खंडः॥३॥

अर्थः—वे ये सत्य काम अनृतरूप अ-

---

माकूं अनुभव करैहै। यह पद उक्तअर्थवाला है॥ १०॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः॥२॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ३

उक्त ब्रह्मध्यानांग फल। संप्रसाद। नामाक्षरस्तुति ९

टीकाः—यैंथोक्त आत्मध्यानके अनुष्ठानके प्र-

---

अथ श्री॰अष्टमप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टि॰॥३॥

९० "वे ये सत्यकाम हैं" इत्यादिवाक्यके तात्पर्यकूं कहैहैं॥ इहां कहैहै समनंतर श्रुति। यह शेष है॥

नास्तेषाꣳ सत्यानाꣳ सतामनृतमपि-
धानं। यो यो ह्यस्येतः प्रैति न तमिह
दर्शनाय लभते ॥ १ ॥

---

पिधान (आच्छादन)वाले हैं। तिन सत्यनके
होते अनृत अपिधान है। जातैं इसका जो
जो इहांतैं मरताहै। ताकूं इहां दर्शनके
अर्थ पावता नहीं ॥ १ ॥

---

ति साधकोंकूं उत्साहके जननअर्थ करुणाकूं कर-
ती हुई श्रुति कहैहै:—[९१]यंह प्रसिद्ध कष्ट वर्त्तता-
है:—जो स्वात्माविषे स्थित प्राप्तहोनेकूं शक्यबी
वे ये सत्य काम अनृतापिधान (अनृतकरि
ढांपे) हैं। तिन आत्माविषै स्थित स्वाश्रयवा-
लेहीं हुये कामोंका अनृत अपिधान (ढांपना)
है। स्त्री अन्न भोजन आच्छादनआदिक [९२]बाह्य

---

९१ तिसीहीं अनुक्रोश (करुणा)कूं दिखावैहै ॥ इहां अ-
नृत है अपिधान (आच्छादन)कीन्यांई अपिधान जिनोंका।
तिनोंका। ऐसैं संबंध है ॥

९२ क्या सो अनृत है? तातैं कहैहैं ॥

विषयनविषै जो तृष्णा है औ तिस निमित्तवाला स्वेच्छाप्रचारवान्‌पना है सो मिथ्याज्ञानरूप निमित्तवाला होनेतैं अनृत ऐसैं कहियेहै ॥ तिसैं[९३] निमित्त सत्यकामोंकी अप्राप्ति है। यातैं सो अपिधान (आच्छादन)कीन्यांईं अपिधान है ॥ ॥ तिनकैं[९४]मोंके अलाभविषै अनृत अपिधानरूप निमित्त कैसैंहै ? यह कहियेहैः—जातैं जो जो इस जंतुका पुत्र भ्राता वा इष्ट इस लोकतैं प्रकर्षकरि जाताहै कहिये मरताहै। तिस इष्ट पुत्र वा भ्राताकूं सो स्वहृदयाकाशविषै विद्यमानकूंबी इहां फेर दर्शनकेअर्थ इच्छता हुयाबी नहीं पावताहै ॥ १ ॥

---

९३ सो ( उक्त अनृत ) आत्माविषै स्थित कामोंका अपिधान ( तिरस्कार ) कैसैं है ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

९४ उक्त अर्थकूं आकांक्षापूर्वक उत्तर वाक्यकूं अवतारदेके उपपादनकरैहैं ॥ इहां हृदयाकाशरूप स्वात्माविषै विद्यमान बी तिस ( पुत्रादिक )कूं देखनेकूं इच्छता हुयाबी जातैं नहीं पावता है। तातैं अनृतरूप अपिधानकूं निमित्त करिके तिस ( पुत्रादिरूपइष्ट )का अलाभ होवैहै। ऐसैं योजना है ॥

अथ ये चास्येह जीवा ये च प्रेता यच्चान्यदिच्छन्न लभते। सर्वं तदत्र ग-

---

अर्थः-औ फेर जे इसके इहां जीव हैं औ जे प्रेत(मरगये) हैं औ जिस अन्यकूं इच्छता हुया नहीं पावताहै। तिस सर्वकूं

---

टीकाः-औ[९५] फेर जे तिस विद्वान् जंतुके पुत्र वा भ्राताआदिक इहां जीव हैं (जीवतेहैं) औ जे इष्टसंबंधी प्रेत (मृत) हैं औ जो अन्य इसलोकविषै वस्त्र अन्न पानआदिक वा रत्नआदिक वस्तु है ताकूं इच्छता हुया नहीं पावताहै तिस सर्वकूं इहां हृदयाकाशनामकब्रह्मविषै यथोक्तविधिकरि जायके पावताहै ॥ इहां[९६]

---

९५ यातैं बी तिनके अलाभविषै निमित्त अनृतरूप आच्छादनहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यथोक्त विधिकरि। ऐसैं उपासनाके प्रकारका कथन है ॥

९६ आत्माविषै स्थित कामोंके उक्त अनृतरूप आच्छादनवान्ताकूं निगमन करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-जातैं अविद्वानोंकरि अलभ्य अरु विद्वानोंकरि लभ्य (प्राप्य) सत्यकाम स-

त्वा विन्दतेऽत्र ह्यस्यैते सत्याः कामा अनृतापिधानास्तद्यथाऽपि हिरण्यनिधिं

---

इस ( हृदयाकाशरूपब्रह्म )विषै जायके पावताहै । जातैं तिसविषै इसके ये सत्यकाम अनृतरूप आच्छादनवाले [वर्त्ततेहैं] ॥ तहां जैसैं गाडे हिरण्यनिधिकूं अक्षेत्रज्ञ

---

(इसहृदयाकाशविषै) जातैं इसके यथोक्त सत्यकाम अनृतरूप अपिधानवाले हुये वर्त्ततेहैं ॥ ॥ किंसप्रकारकीन्यांईं सो अन्याय है ? यह कहियेहैः—तहां जैसैं हिरण्यनिधिकूं । हिरण्य

---

र्वाधार जगत्के मूलकारण ब्रह्मरूप स्वात्माभूत ब्रह्मविषै वर्त्ततेहैं । तातैं वे अनृतरूप अपिधानवाले होवैहैं । काहेतैं अविद्याके होते तिनकी अप्रतीतितैं औ विद्याकरि तिस अविद्याके नाश हुये तिनकी प्रतीतितैं ॥

९७ जो कहा किः—ब्रह्मरूप स्वात्माविषै काम विद्यमान हुये बी नहीं प्रतीत होवैहैं ऐसैं । यह अन्याय है ? ऐसैं जो कहै । तहां प्रश्नपूर्वक दृष्टांतकूं उठायके व्याख्यान करैहैं ॥ इधर तहां स्वाधीनकी बी अप्राप्तिविषै दृष्टांत निर्देश करियेहै । यह शेष है ॥

निहितमक्षेत्रज्ञा उपर्य्युपरि सञ्चरन्तो
न विन्देयुरेवमेवेमाः सर्वाः प्रजा अह-

---

उपरि उपरि संचरते हुयेबी नहीं पावतेहैं॥
ऐसैंहीं ये सर्व प्रजा दिनादिनविषै इस ब्रह्म-

---

(सुवर्ण)हीं फेर ग्रहणअर्थ निधाता (स्थापक)
पुरुषनकरि निधान (स्थापन) करियेहै यातैं
निधि है ॥ ता भूमिके नीचे गाडे हिरण्यनि-
धिकूं जे अक्षेत्रज्ञ कहिये निधिके शास्त्रनकरि
निधिके क्षेत्रकूं नहीं जानतेहैं वे निधिके
उपरि उपरि संचरते हुयेबी जाननेकूं शक्य
निधिकूंबी नहीं पावतेहैं॥ ९८ऐसैंहीं ये अविद्या-
वाली सर्व प्रजा इस यथोक्त हृदयाकाशना-
मक ब्रह्मलोककेप्रति कहिये ब्रह्मरूपहीं जो
लोक सो ब्रह्मलोक है ताके प्रति दिनादिनविषै
सुषुप्तिकालमैं जाते हुयेबी "९९यैंह मैं अद्य ब्र-

---

९८ दार्ष्टांतिककूं व्याख्यान करैहैं ॥
९९ अलाभके प्रकारकूं आकारकरि दिखावैहैं ॥

रहर्गच्छन्त्य एतं ब्रह्मलोकं न विन्द-न्त्यनृतेन हि प्रत्यूढाः ॥ २ ॥

---

रूप लोकके प्रति जाते हुयेबी नहीं पावतेहैं। जातैं अनृतकरि हरणकिये हैं ॥ २ ॥

---

ह्मलोकभावकूं पायाहूं" ऐसैं नहीं पावते हैं। जातैं [100]यथोक्त अनृतकरि प्रत्यूढ (हृत) हैं। अर्थ यह जोः–[101]अविद्या आदिक दोषनकरि स्वरूपतैं बाहीर खींचेगये हैं। [102]यांतैं जंतुनकूं यह कष्ट वर्त्तताहैः–जो स्वाधीन हुयाबी ब्रह्म नहीं प्राप्त होवैहै। यह अभिप्राय है ॥ २ ॥

---

१०० तहां हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां यथोक्त (अनृत)करि। याका मिथ्याज्ञानके वाच्य अनादि अनिर्वाच्य अज्ञानकृत तृष्णाके प्रभेद ता (अनृत)के निमित्त इच्छाके प्रचारकरि। यह अर्थ है औ तातैं प्रजाओंकूं स्वात्मभूत ब्रह्मरूप लोकका अलाभ है। यह शेष है ॥

१०१ स्वरूपतैं अनृतकरि हृतपनैंकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥

१०२ प्रकृत आक्रोश (कष्टसूचक वचन)कूं उपसंहार करैहैं ॥ ॥

स वा एष आत्मा हृदि तस्यैतदेव

अर्थः—सो प्रकृत यह आत्मा हृदयविषै

टीकाः—सो[१०३] स्मरण किया ["जो आत्माअ-
पहतपाप्मा है" ऐसा प्रकृत है। वै शब्दकरि ता-
कूं स्मरण करावैहै] यह विवक्षित आत्मा हृ-
दयकमलविषै आकाशशब्दकरि कहाहै । ति-
सैं[१०४] इस हृदयका यहहीं निरुक्त (निर्वचन) है
अन्य नहीं ॥ "हृदयविषै यह आत्मा वर्त्तताहै"
ऐसैं जातैं है तातैं "हृदय" है । अभिप्राय यह
है किः—हृदयनामके निर्वचनकी प्रसिद्धिकरि-
बी स्वहृदयविषै आत्मा है ऐसैं जाननेकूं योग्य
है ॥ प्रतिदिन[१०५] एवंवित् कहिये हृदयविषै य-

---

१०३ अनुक्रोश (करुणा)द्वारा यथोक्त ब्रह्मध्यानके अनु-
ष्ठानविषै प्रयत्नकी कर्त्तव्यता कही । अब नाम आदिकविषै-
की न्याईं हृदयविषै ब्रह्मदृष्टिका आरोपमात्र है? इस शंकाकूं
निवारण करनेकूं अनंतरवाक्यकूं अवतारदेके व्याख्यानकरैहैं ॥

१०४ यथोक्त आत्मा हृदयविषै है । यह कैसैं जानियेहै?
तहां कहैहैं ॥

१०५ यथोक्त ज्ञानके फलकूं कहैहैं ॥

निरुक्तꣳ हृद्ययमिति।तस्माद्धृदयमहर-
हर्वा एवंवित्स्वर्गं लोकमेति ॥ ३ ॥

है । ताका यहहीं निरुक्त (स्पष्टीकरण)है:-
"हृदयविषै यह है" ऐसैं [जातैं है] तातैं हृ-
दय है ॥ दिनदिनविषैहीं एवंवित् स्वर्गलो-
क (हृदयगतब्रह्म)कूं पावताहै ॥ ३ ॥

ह आत्मा है ऐसैं जाननेवाला स्वर्गलोककूं
कहिये हार्द (हृदयगत) ब्रह्मकूं पावताहै ॥ ॥
[106]ननु ऐसैं नहीं जाननेवालाबी सुषुप्तिकालविषै
हार्द ब्रह्मकूं पावताहीं है काहेतें "हे सोम्य! तब
सुषुप्तिकालविषै सत्के साथि संपन्न होवैहै"
ऐसैं कथनाकिया होनेतें ? [107]बाढ (सत्य) ऐसैं है ।
[108]तथापि विशेष है:-[109]जैसैं जानताहुया अरु न

१०६ "एवंवित्" इस विशेषणकूं न सहारता हुया पू-
र्ववादी शंका करैहै ॥

१०७ ऐसैं नहीं जाननेवालेकूंबी सुषुप्तिकालविषै ब्रह्म-
की प्राप्तिकूं सिद्धांती अंगीकार करैहैं ॥

१०८ तब "एवंवित्" ऐसा विशेषण क्यूं है ? यह आ-
शंका करिके कहैहैं ॥

१०९ विद्वान् अरु अविद्वान्की विलक्षणताकूंहीं दृष्टांतक-

जानताहुया सर्व जंतु सत् ब्रह्मरूपहीं है । तथापि "तत्त्वमसि (सो तूं हैं)" ऐसैं आचार्यकरि प्रतिबोधितहुया विद्वान् सत्यहीं होवैहै । अन्य (अविद्वान्) देहादिककूंहीं "मैं हूं" ऐसैं जानताहुया सत्रूपहीं नहीं होवैहै॥ ऐसैंहीं विद्वान् अविद्वान् सुषुप्तिविषै यद्यपि सतकूं पावताहै । तथापि एवंवित्हीं स्वर्गलोककूं पावताहै ऐसैं कहियेहै औ देहपातके हुयेबी विद्याके फलकूं अवश्यभावी होनेतैं । यह विशेष है ॥ सुषुप्तिकालविषै अपने स्वरूपकरि सत्के साथि संपन्न हुया सम्यक् प्रसन्न होवैहै । यातैं विद्वान् संप्रसाद है[110] जाग्रत् अरु स्वप्नविषै विषय

रि स्पष्ट करैहैं ॥ इहां "तूं सो हैं" ऐसैं आचार्यकरि प्रतिबोधकूं पाया विद्वान् सत्हीं होवैहै । अन्य अविद्वान् तो "मैं हूं" ऐसैं देहादिककूंहीं जानताहुया न सत्हीं होवैहै । ऐसैं योजना है औ देहपातके हुयेबी । इस अपि(बी)शब्दकरि जीवत् अवस्था दृष्टांतकूं प्राप्तकरी ॥

११० संप्रसादरूप विद्वान्का जो मुक्तिविषै आलंबनरूप शुद्ध ब्रह्म है । ताके साथि तादात्म्यके उपदेशकरि उपास्यकूं स्तुति करनेकूं संप्रसाद–शब्दके अर्थकूं कथन करैहैं ॥ इहां सम्यक् प्रसन्न होवैहै । यातैं संप्रसाद विद्वान् है । यह शेष है॥

१११ स्वाभाविकहीं आत्माका स्वस्थपना है । सुषुप्ति-

अथ य एष सम्प्रसादोऽस्माच्छरी-

---

अर्थः—अनंतर जो यह संप्रसाद (सुषुप्तिकूं प्राप्त विद्वान्) इस शरीरतैं सम्यक्

---

अरु इंद्रियनके संयोगसैं जनित कलुषताकूं त्यागता है ॥ ३ ॥

टीकाः—संप्रसाद[११२] शब्द यद्यपि सर्व जंतुनका साधारण है । तथापि "एवंवित् स्वर्गलोककूं पावताहै" ऐसैं प्रकृत होनेतैं यह (विद्वान्) सं-

---

विषै प्रसन्न होवैहै । यह विशेष कैसैं कहियेहै? तहां कहैहैं ॥

११२ कलुषताकूं त्यागताहै यातैं सुषुप्त (सोया) पुरुष संप्रसाद है । इह विशेष व्युत्पत्तिके बलसैं संप्रसादशब्द सुषुप्तिकूं प्राप्तभये सर्व जीवनकूं साधारण है । तातैं "यह संप्रसाद है" ऐसैं समीप प्राप्तविद्वान्का ग्रहण कैसैं है? तहां कहैहैं ॥ इहां ता( संप्रसादशब्द )की सुषुप्तिगत सर्व जीवनकूं साधारणताके हुयेबी आरंभके वशतैं विद्वान्हीं "यह संप्रसाद है" ऐसैं व्यपदेश करियेहै ॥ जैसैं समीप स्थित अर्थ यत्नविशेषतैं "यह" ऐसैं शब्दशक्तिके वशतैं कहियेहै । तैसैं इहांबी है । यह अर्थ है औ यह एवंवित् प्रकृत संप्रसाद है सो विद्वान् है । यह अर्थ है औ विवेकके अनंतर । अथ शब्दका अर्थ है ॥

रात्समुत्थाय परं ज्योतिरुपसम्पद्य स्वे-
न रूपेणाभिनिष्पद्यत एष आत्मेति हो-

---

उत्थानकरिके पर ज्योतिकूं ( स्वस्थताकूं )
पायके स्वरूपकरि संपन्न होवैहै (पावताहै)
यह आत्मा है ! ऐसें [ आचार्य ] कहता-

---

प्रसाद है । ऐसैं सन्निहित अर्थकीन्यांई यत्न-
विशेषतैं ॥ अनंतर सो इस शरीरकूं त्यागिके
इस शरीरतैं सम्यक् उत्थानकरिके । अर्थ
यह जो:–शरीरविषै आत्मभावनाकूं परित्याग-
करिके । [113] परंतु आसनतैं उत्थानकरिके याकी-
न्यांई इहां युक्त नहीं है काहेतैं "स्वरूपसैं" इस
विशेषणतैं । [114] जातैं अन्यतैं उत्थानकरिके स्वरूप
पावनेकूं योग्य नहीं है । जब पावनेकूं योग्य
होवै तब सो स्वरूपहीं नहीं होवैहै ॥ ऐसैं उ-

---

११३ समुत्थान शब्दके मुख्य अर्थवानूपनैकूं निवारण
करैहैं ॥

११४ देहादिकतैं उत्थितकीबी स्वरूपसैं अभिनिष्पत्ति
(प्राप्ति) होवैगी ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

वाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति। तस्य ह वा एतस्य ब्रह्मणो नाम सत्यमिति ॥ ४ ॥

---

भया ॥ यह अमृत अभय है। यह ब्रह्म है। ऐसें ॥ तिस प्रसिद्ध इस ब्रह्मका नाम "सत्य"है ऐसें ॥ ४ ॥

---

स्थानकरिके परमात्मलक्षण विज्ञप्तिस्वभावरूप परज्योतिकूं पायके। अर्थ यह जोः—स्वस्थताकूं पायके। अपने ( आत्माके ) स्वरूपकरि अभिनिष्पन्न ( संपन्न ) होवैहै। इसे[115] ( सम्यक् ज्ञानरूप) स्वरूप संपत्तितैं पूर्व अविद्याकरि अपररूप देहकूंहीं आत्मभावकरि प्राप्तभयाथा। यातैं ताकी अपेक्षासैं यह स्वरूपकरि ऐसें कहिये है। जातैं अशरीरता[116] आत्माका स्वरूप

---

११५ स्वरूपविषै यह अभिनिष्पत्ति (प्राप्ति)का प्रयोग काहेतैं है? तहां कहैहैं ॥ इहां एतत् (इस) शब्द सम्यक् ज्ञानरूप अर्थवाला है। औ अनात्मस्वरूपकी प्राप्तिकी भ्रांतिकी निवृत्तिकी अपेक्षाकरि स्वरूपकी संपत्ति ( प्राप्ति ) उपचार(आरोप)सैं कहीं है ॥

११६ ताका स्वरूप क्या है? यातैं सो कहैहैं ॥ इहां यह

है । जिंसैं[117] अपने पर ज्योतिःस्वरूपकूं पावताहै । संप्रसाद यह आत्मा है । ऐसैं कहताभ-या ॥ "सो[118] कहै" ऐसैं जो श्रुतिनैं शिष्यनके-अर्थ नियोग (प्रेरणकूं प्राप्त) कियाथा सो ॥ ॥ किंवा[119]:-यह अमृत अविनाशि भूमा[120] "जोई[121] भूमा है सोई अमृत है" ऐसैं पूर्व कहाहै । याहींतैं अभय है । भूमातैं द्वितीयके अभावतैं।

---

अर्थ हैः-जैसैं मिथ्यारूप्य( रजत )सैं तादात्म्यकी निवृत्तिके हुये स्वाभाविक अरूप्य स्वरूपसैं शुक्तिस्थित होवैहै । तैसैं शरीरसैं तादात्म्यभ्रांतिकी निवृत्तिके हुये ताके अभावकरि उपलक्षित स्वच्छस्वरूपहीं स्थित होवैहै ॥

११७ यह आत्मा है ऐसैं कहताभया । इस वाक्यविषै एष (यह) शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥

११८ कौंन यह उक्तिका कर्त्ता है? इस आकांक्षाके हुये कहैहैं ॥ ॥

११९ प्रकृतज्योतिका केवल आत्मापनाहीं नहीं किंतु अन्यरूपवान्पना है । ऐसैं कहैहैं ॥

१२० अविनाशीपनैविषै हेतुकूं कहैहैं ।

१२१ तथापि अविनाशीपना कैसैं है? तहां कहैहैं ॥ इहां इति (यातैं) शब्द हेतु अर्थ है । अर्थ यह जोः-जातैं यथोक्त लक्षणवाला ब्रह्म है तातैं सो उपासनाकूं योग्य होवैहै ॥

तानि ह वा एतानि त्रीण्यक्षराणि "स

---

अर्थः-वे प्रसिद्ध ये तीनि अक्षर हैं:-

---

यातैं यह ब्रह्म है इति ॥ ॥ तिसैं[122] प्रसिद्ध इस ब्रह्मका नाम ( अभिधान ) है ॥ ॥ सो क्या है? "सत्य" है ऐसैं। जातैं सत्य ब्रह्म है। जातैं "सो सत्य है सो आत्मा है" ऐसैं पूर्व कहा है ॥ ॥ अनंतर फेर[123] यह नाम किसअर्थ कहिये है ? ताके उपासनके विधिकी श्रुतिअर्थ कहियेहै ॥ ४ ॥

टीकाः-वे[124] प्रसिद्ध ये ब्रह्मके नामके अक्षर हैं:-तीन[125] ये "सती।यं" ऐसे कहिये सकार

---

१२२ उपास्य ब्रह्मके नामकूं निर्देश करैहैं ॥

१२३ उक्तअर्थकी फेर उक्ति व्यर्थ है ? यह आशंकाकरिके परिहार करैहैं ॥

१२४ उपास्यकी स्तुतिअर्थ नामकूं कहिके तिस (स्तुति) अर्थ होनेकरिहीं नामके अक्षरनकूं प्रसंगविषै प्राप्त करैहैं ॥

१२५ वे अक्षर कौंनसे है ? इस अपेक्षाके हुये कहैहैं ॥

ति यमिति" तद्यत्सत्तदमृतमथ यत्ति तन्मर्त्त्यमथ यद्यन्तेनोभे यच्छति। य-

---

"स । ती । यं" ऐसे ॥ सो जो "सत्" है सो अमृत है। औ जो "ति (त्)" है सो मर्त्य (विनाशि) है। औ जो "यं" है तिसकरि

---

तकार औ यं ऐसे हैं ॥ इहां ईकार[126] तकारविषै उच्चारणअर्थ अनुबंध है। काहेतैं "ति" ऐसे [127]ह्रस्व अक्षरकरिहीं फेर ताके प्रतिनिर्देशतैं ॥ [128]तिनके मध्य तहां जो "सत् (सकार) है"

---

१२६ "तकार" यह कैसैं कहियेहै। ईकारकेबी तहां भावतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

१२७ तहां हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां "ती" ऐसैं दीर्घ ईकार-कूं उद्देशकरिके ह्रस्व [इकार]कूं फेर "ति" ऐसैं अनुवाद क-रतेहुये नामके अक्षरनविषै ता(ईकार)के अविवक्षितपनैकूं-हीं सूचन करैहै। यह अर्थ है ॥

१२८ तीन अक्षरनके अवांतर भेदकूं दिखावैहैं ॥ इहां तिनके मध्य यह षष्ठी निर्धारणविषै है औ वर्णविभागकी अ-नंतरता अथशब्दका अर्थ है औ तकारकूं अक्षरकी समान-तातैं मर्त्यपना है ॥

दनेनोभे यच्छति तस्माद्यमहरहर्वा एवंवित्स्वर्गं लोकमेति ॥ ५ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य तृतीयः खण्डः ॥ ३ ॥

---

दोनूंकूं नियमन करताहै । जातैं इसकरि दोनूंकूं नियममैं रखताहै तातैं "यं" है ॥ दिनादिनविषै (प्रतिदिन)हीं एवंवित् स्वर्गलोककूं पावताहै ॥ ५ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपा०तृतीयःखंडः ३

---

सो अमृतरूप सत् ब्रह्म है । अमृतका वाचक होनेतैं अमृतहीं तकाररूप अंतवाला सकार निर्देश किया ॥ अनंतर जो "ति" कहिये तकार है । सो मर्त्य (विनाशि) है ॥ अनंतर जो "यं" अक्षर है । तिस अक्षरकरि अमृत अरु मर्त्य नामवाले पूर्वले दोनूं अक्षरनकूं नियमन करैहै । अर्थ यह जोः—[१२९]आत्माकरि वश-

---

१२९ पूर्वले (सत्) दो अक्षरनकूं "यं" इस अक्षरकरि प्रयोगका कर्त्ता कैसैं नियमन करैहै ? इस आकांक्षाके हुये । नियमनके स्वभावकरि । ऐसैं कहैहैं ॥

कीन्यांई करैहै ॥ जातैं[130] इस "यं" ऐसे अक्षरकरि दोनूंकूं नियमन करैहै तातैं "यं" है ॥ जातैं उक्त दो संयत[131]( नियमित )कीन्यांई इंसै[132] "यं" अक्षरकरि लखियेहैं ॥ जब ब्रह्म[133]नामके अक्षरकाबी यह अमृतभावआदिक धर्मवान्पना महाभाग्य है । तब नामवाले ब्रह्मका होवै यामैं क्या कहना है ! ऐसैं उपास्यताअर्थ स्तुति करियेहै ॥ ब्रह्मके नामके निर्वचनकरिहीं नामवाले (ब्रह्म)का वेत्ता [134]एवंवित् है ॥ [135]दिनै-

१३० "यं" इस अक्षरके नियममैं रखनेके स्वभावकूंहीं साधतेहैं ॥

१३१ ताकी तिस स्वभाववान्ताविषै अनुभवकूं अनुकूल करैहैं ॥

१३२ ता (यं इसअक्षर)की पूर्वले दो अक्षरनतैं ऊपरतैं होनेपना तिनकी नियामकताविषै हेतु है । ऐसैं मानिके कहैहैं॥ इहां लखियेहैं पूर्वले दो अक्षर । यह शेष है ॥

१३३ ब्रह्मका "सत्य" यह नाम है । ताका जो निर्वचन ( स्पष्टीकरण ) किया । ताके प्रयोजनकूं कहैहैं ॥

१३४ फलवाक्यविषै स्थित एवंवित्पदकूं व्याख्यान करैहैं ॥

१३५ वाक्य तो व्याख्यान करनेकूं योग्य नहीं है । काहेतैं पूर्वहीं व्याख्यान किया होनेतैं ॥

इति श्री०अष्टमप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ ३ ॥

## अथाष्टमप्रपाठकस्य चतुर्थःखंडः ॥ ४ ॥

अथ य आत्मा स सेतुर्विधृतिरेषां

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपाठ॰चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥

अर्थः—अब जो आत्मा है सो सेतु वि-

---

दिनविषै (प्रतिदिन)हीं एवंवित् स्वर्गलोककूं पावताहै। यह वाक्य उक्त अर्थवाला है ॥ ५ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ॥३॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य चतुर्थःखंडः४

ब्रह्मचर्यसैं संबंधअर्थ उक्तसंप्रसादकी स्तुति ३

टीकाः—[१३६]अनंतर जो आत्मा है ऐसैं ॥ ॥ [१३७]उक्त-लक्षणवाला जो संप्रसाद है ताका स्वरूप वक्ष्य-माण उक्त अरु अनुक्त गुणोंकरि फेर स्तुतिका विषय करियेहै । [१३८]ब्रह्मचर्यरूप साधनके संबंध-

---

अथ श्री॰अष्टमप्रपा॰चतुर्थखंडस्य टिप्पणम् ॥ ४ ॥

१३६ अन्यवाक्यकूं ग्रहण करैहैं ॥

१३७ ताके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां प्रकारांतरकरि स्तुतिके प्रारंभ अर्थ वाक्यविषै स्थित अथ शब्द है ॥

१३८ क्यूं ऐसैं स्तुति करियेहै ? इस अपेक्षाके हुये । स्तु-

लोकानामसम्भेदाय । नैतꣳ सेतुमहो-

---

धृति ( विधारक ) है इन लोकनके असं-
भेद ( अविनाश ) अर्थ । इस सेतुकूं दिन

---

अर्थः—जो यह यथोक्त लक्षणवाला आत्मा है सो सेतु[१३९] ( क्षेत्रके पांज )कीन्यांई सेतु है औ [१४०] विधृति कहिये विधरण ( विधारक ) है ॥ जातें [१४१] ईसकरि सर्व जगत् वर्ण आश्रमआदिक अरु क्रिया कारक फलआदिकके भेदके नियमोंकरि

---

तिकरने योग्य ब्रह्मरूप आधारविषै ब्रह्मचर्यनामक साधनके संबंधके विधान अर्थ । ऐसैं कहैहैं ॥

१३९ जैसैं मृत्तिका आदिकमय सेतु (क्षेत्रका पांज) "इसका यह क्षेत्र है" ऐसी व्यवस्था (मर्यादा)का हेतु है । तैसैं यह बी व्यवस्थाका हेतु है । ऐसैं कहैहैं॥

१४० सेतुपनैकूं साधतेहैं ॥

१४१ विधारकपनैकूं उपपादन करैहैं ॥ इहां वर्णाश्रमादि । यह आदिशब्द वय अरु अवस्थारूप विषयवाला है औ फलादि । यह आदिशब्द तो ताके अवांतर जातिवाले फलरूप विषयवाला है औ कर्त्ताके अनुसार क्रियाआदिकके भेदरूप विषयके नियमोंकरि सहित वर्णआदिककूं व्यवस्थापन करने-वाले परमेश्वरनैं सर्व जगत् धारण किया है। ऐसैं संबंध है ॥

रात्रे तरतो न जरा न मृत्युर्न शोको न सुकृतं न दुष्कृतम् ॥ १ ॥

---

रात्रि तरते ( पावते ) नहीं । न जरा न मृत्यु न शोक न सुकृत न दुष्कृत [ तरताहै ]। सर्व पाप इसतैं निवर्त्त होतेहैं। जातैं अपहतपाप्मा यह ब्रह्मलोक है ॥१॥

---

कर्ताके अनुसार विधाता (परमेश्वर)नैं धारण किया है ॥ [142]जातैं ईश्वरकरि नहीं धारणकिया यह विश्व विनाशकूं पावै। तातैं सो (परमेश्वर) सेतु । विधृति है ॥ ॥ [143]किसअर्थ सो सेतु है ? यह कहैहैं:—इन कर्त्ता कर्म अरु फलके आश्रय भूर्आदिक लोकनके असंभेदअर्थ कहिये अविदारणअर्थ। अर्थ यह जोः—अविनाशअर्थ है॥ ॥ किसविशेषणवाला यह सेतु है ? यह कहैहैं:—

---

१४२ अन्वयरूप द्वारकरि उक्त अर्थहीं व्यतिरेकद्वारा कहैहैं॥
१४३ उक्त हीं अर्थकूं प्रश्नपूर्वक स्पष्ट करैहैं ॥

इससे[144] तुरूप आत्माकूं अहोरात्र (दिनरात्रि) जे हैं वे उत्पत्तिवाले सर्वके परिच्छेद हुये तरते नहीं ॥ [145] जैसैं अन्यसंसारी दिनरात्रिरूप कालकरि परिच्छेद पावनेकूं योग्यहैं। तैसैं यह कालकरि परिच्छेद पावनेकूं योग्य नहीं है। यह अभिप्राय है ॥ [146] "जिसतैं अर्वाक् (पीछेका) संवत्सर दिनोंकरि वर्त्तताहै" इस अन्यश्रुतितैं ॥ याहींतैं इसकूं जरा तरति नहीं कहिये पावती नहीं ॥ तैसैं न मृत्यु न शोक न सुकृत न दुष्कृत [इहां सुकृत दुष्कृत धर्म अधर्म हैं] ॥ इहां तरणशब्दकरि प्राप्ति अभिप्रेत है। अतिक्रमण (उल्लंघन) नहीं। जातैं आत्मा [147] कारण है औ जातैं कार्यकरि कारणका अतिक्रमण करनेकूं

१४४ "नहीं इसकूं" ऐसैं प्रतीकका ग्रहण जो है ताकूं व्याख्यान करैहैं ॥

१४५ ताहीकूं विपरीतधर्मवाले दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं ॥

१४६ परमात्माकी कालकरि परिच्छेद्यता नहीं है। इस अर्थविषै अथर्वणवेदकी श्रुतिकूं प्रमाण करैहैं ॥

१४७ तरताहै। ऐसैं "तरति" धातुका अतिक्रमणरूप अर्थ आत्माविषै नहीं संभवैहै। इस अर्थविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

शक्य नहीं है औ [148]अहोरात्र आदिक सर्व सत्का कार्य है ॥ जातैं [149]अन्यकरि अन्यकी प्राप्ति वा अतिक्रमण करियेहै परंतु तिसीहींकरि तिसका नहीं ॥ जातैं घटकरि मृतिका प्राप्त करियेहै वा अतिक्रमण करियेहै नहीं ॥ ॥ [150]यद्यपि पूर्व "जो आत्मा अपहतपाप्मा है" इत्यादिवाक्यकरि पापआदिकनका निषेध कहाहींहै? तथापि इहां "नहीं तरैहै" ऐसैं प्राप्तिकी विषयता निषेध करियेहै यह विशेष है। तहां (पूर्व) अविशेष (सामान्य)करि जराआदिकका अभावमात्र कहाहै ॥ [151]अहोरात्रआदिक उक्त अरु अनुक्त अन्य सर्व पाप कहियेहैं। वे इस

१४८ कार्यकूं कारणका अतिक्रमण मति होहु। परंतु अहोरात्र आदिककूं आत्माका अतिक्रमण क्यूं नहीं होवैगा? यह आशंका करिकेकहैहैं ॥

१४९ "तरति" धातुके अतिक्रमणरूप अर्थवान्‌पनैकूं अंगीकारकरिके बी ताके निषेधविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

१५० "तरति" वाक्यके अपहतपाप्मा आदिक वाक्यकरि पुनरुक्तिकूं आशंकाकरिके परिहार करैहैं ॥

१५१ विशेषणकूं अनंत होनेतैं एक एकके निषेधके वचनके असंभवकूं अभिप्रायका विषय करिके कहैहैं ॥

ब्रह्मचर्यसैं संबंधअर्थ उक्तसंप्रसादकी स्तुति ३

सर्वे पाप्मानोऽतो निवर्त्तन्तेऽपहतपाप्मा ह्येष ब्रह्मलोकस्तस्माद्वा एतꣳ

अर्थः—तातैं हीं इस सेतुकूं तरिके (पा-

आत्मारूप सेतुतैं निवर्त्त होवैहैं। अप्राप्त होयके। यह अर्थ है॥ जातैं [152] अपहतपाप्मा यह ब्रह्मरूपहीं लोक ऐसा ब्रह्मलोक कहा है॥ १॥

टीकाः—औ [153] जौतैं पापका कार्य अंधपनाआदिक शरीरवालेकूं होवैहै अशरीरकूं तो नहीं। तातैंहीं इस आत्मारूप सेतुकूं तरिके (पायक) अनंध (अंधतारहित) होवैहै। देहवान्‌ताके हुये पूर्व अंध हुया बी॥ तैसैं देह[154]वान्‌ताके हुये विद्ध हुया सो देहके वियोगके हुये सेतुकूं पायके अविद्ध होवैहै॥ तैसैं उपतापी

---

१५२ आपके कार्यनकी आत्माकूं अप्राप्त होयके हीं निवृत्तिविषै हेतुकूं कहैहैं॥

१५३ यथोक्त सेतुकी प्राप्तिके हुये फलितकूं कहैहैं॥

१५४ स्वाभाविक इसकी व्यर्थता है? यह आशंका करिके कहैहैं॥ इहां विद्ध कहिये दुःखआदिकका संबंधी॥

सेतुं तीर्त्वाऽन्धः सन्ननन्धो भवति विद्धः सन्नविद्धो भवत्युपतापी सन्ननुपतापी भवति। तस्माद्वा एतꣳ सेतुं तीर्त्वाऽपि

---

यके ) अंधहुया अनंध होवैहै। विद्ध हुया अविद्ध होवैहै । उपतापी हुया अनुपतापी होवैहै । ताहीतैं इस सेतुकूं तरिके (पायके)

---

कहिये रोगआदिक उपतापवान् हुया अनुपतापी होवैहै ॥ किंवा[155]:—जातैं सेतुविषै अहोरात्र नहीं हैं तातैं इस सेतुकूं तरिके (पायके)नक्त (तमोरूपरात्रि) बी सर्व दिवसहीं सिद्ध होवैहै । अर्थ यह जो:—[156]विज्ञप्तिरूप आत्मज्योतिस्वरूप दिवसकीन्यांई दिवस सदा एकरूप हुया

---

१५५ यातैं बी आत्मारूप सेतुका महाभागधेयपना है। ऐसैं कहैहैं ॥

१५६ सर्व बी तमोरूप विद्वान्कूं दिवस हीं कैसैं होवैगा जातैं विद्याकरि बी विरुद्ध अर्थ नहीं सिद्ध होवैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

नक्तमहरेवाभिनिष्पद्यते । सकृद्विभातो ह्येवैष ब्रह्मलोकः ॥ २ ॥

तद्य एवैतं ब्रह्मलोकं ब्रह्मचर्येणानु-

---

रात्रिबी दिवसहीं सिद्ध होवैहै ! जातें सदा विभातहीं यह ब्रह्मलोक है ॥ २ ॥

अर्थः—तहां जाई इस ब्रह्मलोककूं ब्रह्म-

---

विद्वान्कूं प्राप्त होवैहै ॥ जातें[157] सकृत्‌विभात (सदाविभात) कहिये सदा एकरूप स्वरूपकरि यह (ज्ञानी) ब्रह्मलोक है ॥ २ ॥

टीकाः—[158]तहां इस यथोक्त ब्रह्मलोककूं स्त्री अरु विषयनकी तृष्णाके त्यागरूप ब्रह्मचर्य-

---

१५७ तहां हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—ब्रह्मरूप अवेद्य लोक जातें स्वप्रकाश चिदेकतान स्थित होवैहै । यातें तिसरूप होनेतैं विद्वान्का यथोक्त रूपवान्पना अविरुद्ध है ॥

१५८ विद्याफलके यथोक्त रीतिकरि स्थित हुये यह फल विद्यावान् होनेकरि किनोंकूं सिद्ध होवैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—ब्रह्मचर्यवानोकूं विद्याद्वारा ब्रह्मनामक लोक फलताहै ॥

विन्दन्ति तेषामेवैष ब्रह्मलोकस्तेषाꣳ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ३ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य चतुर्थः खण्डः ॥ ४ ॥

---

चर्यकरि जानतेहैं तिनहींकूं यह ब्रह्मलोक होवैहै तिनका सर्वलोकनविषै कामचार होवैहै ॥ ३ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपा०चतुर्थःखंडः ४

---

करि जे शास्त्र अरु आचार्यके उपदेशकूं अनुसरिके जानते हैं कहिये स्वात्मवेद्यताकूं संपादन करैहैं तिनहीं ब्रह्मचर्यरूपसाधनवाले ब्रह्मविदनकूं यह ब्रह्मलोक होवैहै। [१५९] अन्य स्त्री अरु विषयनके संगसैं जनित तृष्णावाले ब्रह्मविदनकूंबी नहीं ॥ तिनका सर्व लोकनविषै कामचार होवैहै । यह वाक्य उक्तअर्थवाला

---

१५९ तिनहींकूं । इस एवकार (हीं शब्द)करि प्रकाशित अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां ब्रह्मवेत्ताओंकूं बी । ऐसैं वाणीमात्रकरि ब्रह्मका वेत्तापना कहियेहै औ तिनोंकूं । याका ब्रह्मचर्यवाले ब्रह्मवेत्ताओंकूं । यह अर्थ है ॥

# अथाष्टमप्रपाठकस्य पंचमःखंडः ॥ ५ ॥

अथ यद्यज्ञ इत्याचक्षते ब्रह्मचर्य-

---

अथ श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य पंचमः खंडः॥५॥

अर्थः—अब जिसकूं "यज्ञ" ऐसें कहतेहैं

---

है ॥ [160] तातें ब्रह्मविदनकूं यह ब्रह्मचर्य परम सा-
धन है । यह अभिप्राय है ॥ ३ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः ॥४॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य पंचमः खंडः ५

स्तुत आत्माकी प्राप्तिअर्थ ज्ञानसहकारि
ब्रह्मचर्यका विधान ४

टीकाः—[161] जो आत्मा सेतुपनेआदिक गुणों-

---

१६० ब्रह्मचर्यरूप साधनवानोंकूं हीं ब्रह्मवेत्ता होनेकरि ब्रह्मनामक लोक होवैहै ॥ ऐसैं स्थित हुये फलितकूं कहैहैं॥इहां साधन है । ब्रह्मविद्याविषै । यह शेष है ॥ औ ब्रह्मविदनकूं । ऐसैं भाविनी वृत्तिकूं आश्रयकरिके कहा है ॥

इति श्री०अष्टमप्रपाठकगतचतुर्थखंडस्य टिप्पणम् ॥ ४ ॥

अथ श्री०अष्टमप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणम् ५

१६१ अब यथोक्त परमात्माकी प्राप्तिके साधन ज्ञानविषै सहकारि ब्रह्मचर्य पूर्व हीं कहा है । तैसैं हुये ब्रह्मचर्यकूं विधय करनेवाले उत्तरग्रंथकरि [कार्य था सो] किया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां शमआदिककी अपेक्षाकरि अंतर

मेव तद्ब्रह्मचर्येण ह्येव यो ज्ञाता तं वि-
न्दतेऽथ यदिष्टमित्याचक्षते ब्रह्मचर्य-

---

सो ब्रह्मचर्य हीं है । जातैं ब्रह्मचर्यकरिहीं
जो ज्ञाता ( ज्ञानी ) है [ सो ] ताकूं पाव-
ताहै ॥ औ जाकूं "इष्ट" ( पूजन ) ऐसैं

---

करि स्तुत है ताकी प्राप्तिअर्थ ब्रह्मचर्यनामक
ज्ञानका सहकारि अन्य साधन विधान करनेकूं
योग्य है । ऐसैं कहैहै औ यज्ञ[१६२] आदिककरि क-
र्त्तव्य अर्थ ताकूं स्तुत करैहैः—अब[१६३] लोकविषै
शिष्ट पुरुष जिसकूं "यज्ञ" ऐसैं कहते हैं ।
कहिये परमपुरुषार्थका साधन कथन करते

---

(अन्य) शब्द है औ उक्त ब्रह्मचर्यकूं बी विधान करनेकूं अनंतर (पीछले) ग्रंथकी प्रवृत्ति है ॥ यह अर्थ है ॥

१६२ तब ता (ब्रह्मचर्य)की स्तुति क्यूं है ? यह आशंका-करिके । ता (स्तुति)की विधिकी शेषता (उपकारकता)कूं दिखावैहैं ॥

१६३ श्रुति उत्तरवाक्यकूं कहैहै । ताकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां ब्रह्मचर्यकी उक्तरीतिसैं विधानकरनेकी योग्य-ताके हुये ताकी स्तुतिके प्रारंभअर्थ अथ (अब) शब्द है

मेव तद्ब्रह्मचर्येण ह्येवेष्ट्वाऽऽत्मानमनुवि-
न्दते ॥ १ ॥

---

कहतेहैं सो ब्रह्मचर्यहीं है। जातैं ब्रह्मचर्य-
करिहीं पूजिके आत्माकूं पावताहै ॥ १ ॥

---

हैं सो ब्रह्मचर्यहीं है। [164] यज्ञका बी जो फल
है ताकूं ब्रह्मचर्यवान् पावताहै। यातैं यज्ञबी
ब्रह्मचर्यहीं है। ऐसैं निश्चय करनेकूं योग्य है॥ ॥
[165] ब्रह्मचर्य यज्ञ कैसैं है? यह कहै हैंः—जातैं
ब्रह्मचर्यकरिहीं [166] जो ज्ञाता है सो यज्ञकेबी
परंपराकरि फलभूत तिस ब्रह्मलोककूं पावता-
है तातैं यज्ञबी ब्रह्मचर्यहीं है। इसरीतिसैं "जो
ज्ञाता" इन अक्षरनकी अनुवृत्तिकरि यज्ञ ब्रह्मचर्य-

---

१६४ यज्ञके ब्रह्मचर्यविषै अंतर्भावकूं साधते हैं ॥
१६५ उक्तअर्थकूं हीं आकांक्षाद्वारा प्रतिपादन करैहैं ॥ इहां
परंपराकरि। याका चित्तशुद्धिरूपद्वारकरि। यह अर्थ है ॥
१६६ केवल फलद्वारा यज्ञ ब्रह्मचर्यविषै अंतर्भावकूं पा-
वता नहीं। किंतु यकार अरु ज्ञकाररूप दो अक्षरनके स-
म्यक् स्पर्श (संबंध)तैं बी। ऐसैं कहैहैं ॥

अथ यत्सत्रायणमित्याचक्षते ब्रह्म-

अर्थः–औ जिसकूं "सत्रायण" ऐसैं

हीं है ॥ औ जिसकूं "इष्ट" ऐसैं कहतेहैं सो ब्रह्मचर्यहीं है ॥[167] ॥ कैसैं कि? ब्रह्मचर्यरूपहीं साधनकरि तिस ईश्वरकूं पूजनकरिके अथवा आत्मविषयक एषणाकूं करिके तिस आत्माकूं पावताहै । एषणतैं[168] (इच्छाके करनेतैं) इष्टबी ब्रह्मचर्यहीं है ॥ १ ॥

टीकाः–औ जिसकूं "सत्रायण" ऐसैं कहते हैं सो ब्रह्मचर्यहीं है । तैसैं संत्[169]रूप

१६७ इष्टकर्मके ब्रह्मचर्यविषै अंतर्भावकूं आकांक्षाद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥ इहां पूजन करिके तिस आत्माकूं पावताहै । ऐसैं संबंध है ॥

१६८ ब्रह्मचर्यकरि आत्मविषयक एषण (इच्छा) सपादन करियेहै । औ इष्ट (पूजन)करि बी सोई संपादन करियेहै । तातैं एषणरूप दोनूंके सादृश्यतैं इष्टकर्म बी यज्ञकीन्यांई ब्रह्मचर्यहीं है । ऐसैं कहैहैं ॥

१६९ बहु यजमानोंका किया वैदिककर्म सत्रायण है । सो तैसैं है । अर्थ यह जोः–यज्ञकीन्यांई औ इष्टकीन्यांई है ॥

चर्य्यमेव तद्ब्रह्मचर्य्येण ह्येव सत आ-
त्मनस्त्राणं विन्दतेऽथ यन्मौनमित्याच-
क्षते ब्रह्मचर्य्यमेव तद्ब्रह्मचर्य्येण ह्येवा-
त्मानमनुविद्य मनुते ॥ २ ॥

---

कहतेहैं सो ब्रह्मचर्यहीं है। जातैं ब्रह्मचर्य-
करि हीं सत्तैं आत्माके त्राण( रक्षण )-
कूं पावताहै ॥ औ जिसकूं "मौन" ऐसें
कहतेहैं सो ब्रह्मचर्य हीं है। जातैं ब्रह्मचर्य
करिहीं आत्माकूं जानिके मनन (चिंतन)
करताहै ॥ २ ॥

---

परमात्मातैं आत्मा (आप)के त्राण ( रक्षण )-
कूं ब्रह्मचर्यरूप साधनकरि पावताहै यातैं
" सत्त्रायण " शब्दका वाच्यबी सो ब्रह्मचर्यहीं
है ॥ औ जिसकूं "मौन" ऐसें कहतेहैं सो
ब्रह्मचर्यहीं है । ब्रह्मचर्यरूपहीं साधनकरि
युक्त हुया आत्माकूं शास्त्र अरु आचार्यसैं

---

तहां ऐसैं सत्त्रायण ब्रह्मचर्यविषै अंतर्भावकूं पावताहै ? यह
आशंकाकरिके कहैहैं ॥

अथ यदनाशकायनमित्याचक्षते ब्र-

---

अर्थः-औ जिसकूं "अनाशकायन (अनशन)" ऐसैं कहतेहैं सो ब्रह्मचर्यहीं

---

जानिके पीछे मनन करताहै (ध्यावता है) यातैं मौन शब्दका वाच्य बी ब्रह्मचर्यहीं है ॥२॥

टीकाः-औ जिसकूं "अनाशकायन (अनशन)" ऐसैं कहते हैं सो ब्रह्मचर्यहीं है। जिसैं[170] आत्माकूं ब्रह्मचर्यकरि जानते हैं सो यह आत्मा जातैं ब्रह्मचर्यरूप साधनवान्‌का [अनशनतैं] नाश होता नहीं। तातैं अनाशकायनबी ब्रह्मचर्यहीं है ॥ औ जिसकूं "अरण्यायन" ऐसैं कहतेहैं सो ब्रह्मचर्यहीं है। औरै[171] अरुण्य शब्दके वाच्य ब्रह्मलोकगत दो अर्णव (समुद्र)

---

१७० उपवासपरायणपना अनाशकायन कहिये है। सो कैसैं ब्रह्मचर्यविषै अंतर्भावकूं पावताहै ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१७१ अरण्यायन जो अरण्यवास सो कैसैं ब्रह्मचर्यके अंतर्भूत है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

ह्मचर्य्यमेव तदेष ह्यात्मा न नश्यति यं ब्रह्मचर्य्येणानुविन्दतेऽथ यदरण्यायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्य्यमेव तदरश्च ह वै

---

है। जातैं जिसकूं ब्रह्मचर्यकरि पावताहै यह (ब्रह्मचर्यवान्का) आत्मा नाशकूं पावता नहीं ॥ औ जिसकूं "अरण्यायन (अरण्यवास)" ऐसें कहतेहैं सो ब्रह्मचर्यहीं

---

हैं । इनविषै ब्रह्मचर्यवान्के अयन (गमन)तैं अरण्यायन ब्रह्मचर्य है ॥[१७२] जो ज्ञानतैं यज्ञ है। एषणतैं इष्ट है। सत्तैं त्राणतैं सत्रायण है। मननतैं मौन है। अनशनतैं अनाशकायन है। दो अरण्योंविषै गमनतैं अरण्यायन है। इत्यादि महान्पुरुषार्थके साधनोंकरि स्तुत हो-

---

१७२ विस्तारकरि कहे अर्थकूं संक्षेप करिके कहैहैं ॥ इहां जो ब्रह्मचर्यकरि आत्माके ज्ञानतैं आत्माकूं पावताहै सो ब्रह्मलोककूं पावताहै। तातैं यज्ञ ब्रह्मचर्य है। ऐसैं योजना है औ आदिशब्दकरि अपनी परमपुरुषार्थकी साधनता ग्रहण करिये है ॥

ण्यश्चार्णवौ ब्रह्मलोके तृतीयस्यामितो दिवि तदैरंमदीयꣳ सरस्तदश्वत्थः सो-

---

है ॥ तहां इसतैं तृतीय स्वर्गरूप ब्रह्मलोकविषै प्रसिद्ध "अर" औ "ण्य" दो अर्णव ( समुद्र ) हैं। तहां ऐर ( अन्नमय अग्रद्रवयुक्त रसकरि पूर्ण ) अरु मदीय (मदकर)

---

नेतैं ब्रह्मचर्य ज्ञानका परम सहकारि कारणरूप साधन है । यातैं ब्रह्मवेत्ताकरि सो यत्नतैं रक्षण करनेकूं योग्य है । यह अर्थ है ॥ तहां ब्रह्मलोकविषै जातैं प्रसिद्ध अर अरु ण्य शब्दके वाच्य दो अर्णव (समुद्र) हैं । वा समुद्रकी उपमावाले सर (तडाग) हैं। जो ब्रह्मलोक भूमि अरु अंतरिक्षकूं अपेक्षा करिके तृतीय स्वर्ग है तिस इस लोकतैं आरंभ करिके तृतीय गण्यमान स्वर्गविषै ॥ औ तहांहीं ऐर कहिये इरा जो अन्न तिसमय ऐर जो मंड ( अग्ररसविशेष ) तिसकरि पूर्ण ऐर ऐसा औ मदीय

मसवनस्तदपराजिता पूर्ब्रह्मणः प्रभुवि-
मितꣳ हिरणमयम् ॥ ३ ॥

---

सर है । तहां सोमसवन अश्वत्थ है । तहां
ब्रह्माकी अपराजिता पुरी है औ प्रभुकरि
निर्मित सुवर्णमय [ मंडप ] है ॥ ३ ॥

---

कहिये ताके उपयोग करनेवालोंकूं मदकर (ह-
र्षका उत्पादक )सर है औ तहांहीं अश्वत्थ-
वृक्ष नामतैं सोमसवन है । सोम जो अमृत
तिसरूप निस्रववाला वा अमृत स्रव ऐसा है औ
तहांहीं ब्रह्मलोकविषै ब्रह्मचर्यरूप साधनरहित
ऐसे ब्रह्मचर्यरूप साधनवानोंतैं अन्योंकरि नहीं
जय करियेहै ऐसी अपराजितानामक ब्रह्मा-
(हिरण्यगर्भ)की पुरी है औ तहां ब्रह्मारूप प्र-
भुकरि विशेषकरि निर्मित औ सो हिरण्मय
(सुवर्णका) प्रभुविमित ( स्वामिरचित )मंडप
है । यह वाक्यशेष है ॥ ३ ॥

तद्य एवैतावरं च ण्यञ्चार्णवौ ब्रह्म-लोके ब्रह्मचर्य्येणानुविन्दन्ति तेषामेवैष

---

अर्थः–तहां ब्रह्मलोकविषै जेई इन अर अरु ण्य दो अर्णवोंकूं ब्रह्मचर्यकरि पावते-

---

टीकाः–[173]तहां ब्रह्मलोकविषै येई अर अ-ण्य इन नामावाले अर्णव हैं जे अर अरु ण्य ना-मवाले कहे । इनकूं ब्रह्मचर्यरूप साधनकरि जे पावतेहैं तिनकूं हीं यह जो व्याख्यान किया ब्रह्मलोक सो होवैहै औ तिन ब्रह्मचर्यरूप सा-धनवाले ब्रह्मवेत्ताओंका सर्व लोकनविषै कामचार होवैहै । अन्य अब्रह्मचर्यपर बाह्यवि-षयासक्तबुद्धिनकूं कदाचित्‌बी नहीं । यह अर्थ है ॥ ॥ [174]ननु इहां "तूं इंद्र हैं । तूं यम हैं" इत्या-

---

१७३ ब्रह्मचर्यकूं स्तुत होनेतैं ताकूं विषय करनेवाले वि-धिकूं कहिके । अब तिसकरि सहित विद्या (उपासना)करि साध्य फलकूं कथन करैहैं ॥

१७४ ब्रह्मचर्यकूं अतिअल्पसाधन होनेतैं ताकी बडी स्तुति अयुक्त है । तातैं ब्रह्मचर्यकरि ज्ञानकूं लखायके सोई ज्ञान स्तुत करियेहै ? इस मतकूं पूर्ववादी उठवताहै ॥

ब्रह्मलोकस्तेषाꣳ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ४ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य पंचमः खण्डः ॥ ५ ॥

---

हैं तिनहींकूं यह ब्रह्मलोक होवैहै । तिनका सर्व लोकनविषै कामाचार होवैहै ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपाठ०पंचमःखंडः ५

---

दि वाक्यनकरि जैसैं कोईकबी महापूज्य पुरुष स्तुत करियेहै । ऐसे इष्ट आदिक शब्दनकरि स्त्री आदिक विषयनकी तृष्णाकी निवृत्तिमात्र जो ब्रह्मचर्य सो स्तुतिके योग्य नहीं है । किंतु ज्ञानकूं मोक्षका साधन होनेतैं सोई इष्ट आदिक शब्दनकरि इहां स्तुत करियेहै ? ऐसे केईक कहतेहैं । [१७५] सो बनै नहीं:—काहेतें स्त्रीआदिक बाह्यविषयनकी तृष्णाकरि हरण कियेगयेहैं चित्त जिनोंके ऐसे पुरुषनकूं प्रत्यगात्माके विवेक वि-

---

१७५ तिस ब्रह्मचर्यकी क्षुद्रसाधनता अशुद्ध है दुःखसैं अनुष्ठान करने योग्य होनेतैं औ तिसविना ज्ञानके असंभवतैं । ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

ज्ञानके असंभवतैं "[१७६]स्वयंभू इंद्रियनकूं बहिर्मुख हिंसाकरता भया तातैं पुरुष पराक् (बाह्य) देखताहै अंतरात्माकूं नहीं" इत्यादि श्रुति अरु स्मृतिनके शतनतैं [१७७]ज्ञानका सहकारि कारण जो स्त्रीआदिक विषयनकी तृष्णाकी निवृत्तिका साधन ब्रह्मचर्य सो करनेकूं योग्यहीं है । यातैं ताकी स्तुति युक्तहीं है ॥ ॥ [१७८]ननु यज्ञआदिककरि स्तुत ब्रह्मचर्य है । यातैं यज्ञआदिकनकी पुरुषार्थसाधनता जानियेहै ? [१७९]सत्य जानियेहै । [१८०]परंतु इहां

१७६ विषयकरि हरेगयेहैं चित्त जिनोंके ऐसैं नरनकूं विवेकके असंभवविषै प्रमाणकूं कहेहैं ॥ इहां "विषयनकूं ध्यावनेवाले पुरुषका" इत्यादि गीता स्मृतिविवक्षित है ॥

१७७ ब्रह्मचर्यकी उत्तम साधनताके सिद्धभये फलितकूं कहैहैं ॥

१७८ ब्रह्मलोककी प्राप्तिके साधन ब्रह्मचर्यकूं यज्ञ आदिककरि स्तुत होनेतैं तिनकीबी ब्रह्मलोकप्राप्तिकी साधनता श्रुतिनैं अभिप्रायकी विषयकरी है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥

१७९ तिन यज्ञादिकनकी पुरुषार्थ ( चित्तशुद्धिद्वारा केवल मोक्ष )की साधनता प्रकृत श्रुतिकरि प्रतीत होवैहै । किंवा ब्रह्मलोककी साधनता ? ऐसैं विकल्प करिके सिद्धांती प्रथम पक्षकूं अंगीकार करेहैं ॥

१८० द्वितीयपक्ष बनै नहीं । वाक्यभेदके प्रसंगतैं । ऐसैं कहैहैं ॥

ब्रह्मलोककेप्रति यज्ञआदिकनकी साधनताकूं अभिप्रायकी विषय करिके यज्ञआदिकनकरि ब्रह्मचर्य नहीं स्तुत करियेहै। किंतु[१८१] तिनकी प्रसिद्ध पुरुषार्थकी साधनताकूं अपेक्षाकरिके स्तुतकरियेहै॥ जैसैं[१८२] इंद्र आदिक [की उपमा]करि राजा स्तुतकरिये है॥ परंतु जहां इंद्र आदिकनका व्यापार है तहांहीं राजाका [स्वतंत्र कर्तृत्व] नहीं है। ताकीन्यांई॥ ॥ जे[१८३] ये ब्रह्मलोकके संबंधी अर्णव आदिक औ संकल्पके जन्य पिता आदिक भोग हैं। वे[१८४] क्यां पार्थिव

१८१ तब यज्ञ आदिकनकरि ब्रह्मचर्यकी स्तुति कैसैं है? तहां कहैहैं॥

१८२ उक्तअर्थकूं दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—"तूं इंद्र हैं। तूं विष्णु हैं" जैसैं इत्यादि वचन विप्र आदिककरि राजा स्तुत करियेहै। तथापि तिस राजाका इंद्र आदिकनके व्यापारविषै निरंकुश (स्वतंत्र) कर्त्तापना है ऐसैं नहीं अंगीकार करियेहै॥ ऐसैं यज्ञ आदिकनकरि स्तुत ब्रह्मचर्यकूंबी तुल्यफलवान्‌पना नहीं है॥

१८३ ब्रह्मलोकविषै स्थित पदार्थनकूं निर्णय करनेकूं विचारकूं प्रकट करतेहुये आदिविषै ता विचारके विषयकूं कहैहैं

१८४ तिनमैं एकपक्षकूं उठायके दृष्टांतकरि तिस उत्थित प्रकारकूं कहैहैं॥

(पृथिवीके विकार) औ आप्य (जलके विकार) हैं। जैसें इसलोकविषै देखियेहैं ताकीन्यांई अर्णव वृक्ष पुरी अरु सुवर्णमंडप हैं। [१८५]अथवा मानसप्रतीतिमात्र हैं? औ इसतैं क्या भया? [तहां सिद्धांती कहैहैं:–] [१८६]जब पार्थिव अरु आप्यरूप स्थूल होवैं तब तिनके हृदयविषै आकाशमैं समाधान (स्थिति)का असंभवहोवैगा औ पुराणमैं "ब्रह्मलोकविषै मनोमय शरीरआदिक हैं" ऐसा वाक्य है सो विरोधकूं पावैगा औ "[१८७]अशोकअहिम ब्रह्मलोककूं" इत्यादिक श्रुतियां

---

१८५ अन्य पक्षकूं स्वप्नदृष्टांतके वशतैं दिखावैहैं ॥

१८६ किस पक्षविषै कौंन लाभ है वा कौंन दोष है। औ दोषके दर्शनतैं मानस होनेकरि सूक्ष्मताविषै पुराणके अनुग्रहके संभवतैं वे मानस (मनोमय)हीं हैं। ऐसैं कहैहैं ॥

१८७ केवल तिनकी स्थूलताके हुये "दोनूं इसविषै" इत्यादि श्रुतिकरि औ पुराणरूप स्मृतिकरि विशेष नहीं होवैहै। किंतु "अशोक ( संतापवर्जित ) औ अहिम ( शीतल स्पर्शकरि शून्य ) ब्रह्मलोककूं जातेहैं इत्यादिक बी श्रुतियां ब्रह्मलोककूं निरूपण करतियां हैं। वे तहांके पदार्थनकी स्थूलताके हुये विरोधकूं पावैगी। काहेतैं स्थूल पदार्थनके तहां सद्भावके हुये शीतल स्पर्शआदिककूं अवर्जनीय होनेतैं। ऐसैं कहैहैं ॥

हैं ॥ ॥ [188]ननु समुद्र नदीयां तडाग वापी कूप यज्ञ वेद अरु मंत्र आदिक मूर्त्तिमान् हुये ब्रह्माकेप्रति प्राप्त होवैहैं" यह पुराणरूप स्मृति तिनकी मानसताकेहुये विरोधकूं पावैगी ? सो शंका बनै नहीं:-काहेतैं [189]मूर्त्तिमान्ताके हुये प्रसिद्ध रूपनकेहीं तहां गमनके असंभवतैं । [190]तांतैं प्रसिद्ध मूर्त्तिनतैं भेदकरि सागरादिकनकी अन्य मूर्त्ति सागरादिकनकरि गृहीत ब्रह्मलोकविषै गमन करनेवाली कल्पना करनेकूं योग्य हैं औ [191]तुल्यकल्पनाकेहुये यथाप्रसिद्ध

---

१८८ ब्रह्मलोकके पदार्थनकी मानसताविषै अन्य पुराणरूप स्मृतिके विरोधकूं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

१८९ क्या दृश्यमान रूपकरि समुद्र आदिकनका ब्रह्मलोकविषै गमन स्मृतिका अर्थ है । किंवा:-अन्यस्वरूपकरि गमन स्मृतिका अर्थ है ? ऐसैं विकलपकरिके प्रथम पक्षकूं सिद्धांती दूषण देतेहैं ॥ इहां उभयत्र ( दोनूं लोकनविषै ) अप्रतीतिके प्रसंगतैं । यह अर्थ है ॥

१९० प्रथम पक्षके असंभव हुये अवशेष रहे द्वितीय पक्षकूं कहैहैं ॥

१९१ द्वितीय विकल्प होहु हमारी क्या हानि है ? यह आशंका करिके । ब्रह्मलोकविषै मानस देहसैं मानसहीं सागरादिकनके मानसरूपके साथि संबंधके संभवतैं तिनकी मा-

( प्रसिद्धके अनुसार )हीं मानासिक आकारवालियां पुरुष स्त्री आदिक मूर्त्तियां कल्पना करनेकूं युक्त हैं । मानस देहके अनुसारी संबंधके संभवतैं ॥ [192]जोंतैं स्वप्नविषै मानासिकहीं आकारवालियां पुरुष स्त्री आदिक मूर्त्तियां देखी हैं ॥ [193]ननु वे मूर्त्तियां अनृतरूपहीं हैं औ [194]"वे ये सत्यकाम हैं" यह श्रुति तैसैं हुये विरोधकूं पावैगी ? सो शंका बनै नहींः—काहेतैं मानसप्रत्ययके सद्भावके संभवतैं ॥ [195]जोंतैं मानसप्रत्यय

नसहीं मूर्तियां ब्रह्मलोकविषै स्थित कल्पना करनेकूं युक्त हैं। ऐसैं कहैहैं ॥

१९२ तब मनोरथकरि कल्पितकीन्यांई अतिचंचल होनेतैं भोगके योग्य आकारवान्ता सागरादिकनकूं नहीं होवैगी ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१९३ स्वप्नतुल्यताके हुये मिथ्यापनैकी प्राप्ति होवैगी ? ऐसैं पूर्ववादी आशंका करैहै ॥

१९४ मिथ्यापनैके प्रसंगकी इष्टताकूं आशंका करिके पूर्ववादी श्रुतिके विरोधकूं कहैहै ॥

१९५ जे स्वप्नविषै देखे हैं वे नहीं हैं परंतु "देखे हैं" ऐसा तिनका दर्शन बाधकूं पावता नहीं । तैसैं हुये स्वप्नपदार्थनके ज्ञानकी सत्यता इष्ट है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥ मानसी मूर्तियां । इस दृष्टांतकूं विवरण करैहैं ॥

स्त्री पुरुष आदिक आकार स्वप्नविषै देखियेहैं ॥ ॥ [१९६] ननु जाग्रत्‌की वासनाके अनुसार स्वप्नके दृश्य हैं। परंतु तहां स्वप्नविषै स्त्री आदिक विद्यमानहीं हैं ? हे पूर्ववादिन् ! [१९७] यह तेरेकरि अति अल्प कहियेहै। जाग्रत्के विषयबी मानसप्रत्ययकरि अभिरचितहीं हैं। काहेतें जाग्रत्के विषयनकूं सत्‌के अवलोकनकरि रचित तेज जल अरु अन्नमय होनेतें ॥ औ जातें [१९८] संकल्परूप मूलवाले लोक हैं। ऐसें "संकल्पकूं करते हुयेकीन्यांई स्वर्ग अरु पृथिवी हैं" इस ठिकाने कहाहै। औ [१९९] सर्व श्रुतिनविषै प्रत्यगात्मातें उ-

---

१९६ जागरितविषै संवित् ( ज्ञान )तें अतिरिक्त पदार्थ हैं तिनकी वासनारूप वे पदार्थ स्वप्नविषै भासतेहैं। परंतु तिनकी ज्ञानस्वरूपता नहीं है ? ऐसें पूर्ववादी शंका करैहै ॥

१९७ जागरितकूं बी संवित्‌का विवर्त्त होनेतें ताकी तातें पृथक् सत्ता नहीं है। ऐसें सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

१९८ भूमविद्याके विचारके कियेहुयेबी जाग्रत्के विषयकूं संवित् ( चेतनरूपज्ञान )का विवर्त्तपना होवैगा। ऐसें कहैहैं ॥

१९९ यातैंबी जाग्रत्के विषयनकूं संवित्‌का विवर्त्तपना है। ऐसें करैहैं।

त्पत्ति औ प्रलय कहेहैं औ तिसविषैहीं स्थिति "जैसैंहीं अर रथनाभिविषै" इत्यादि वाक्यकरि कहियेहै। [200] तातैं मानस अरु बाह्यविषयनका बीज अरु अंकुरकीन्यांई परस्पर कार्यकारणभाव अंगीकार करियेहीं है॥ ॥ [201] यद्यपि बाह्यहीं मानस हैं औ

---

२०० ननु कुलाल घटकूं करनेकूं इच्छता हुया मनविषै संकलपित आकारकूं बाहिर निर्माण करताहै। तहां संकल्प बाह्य आकारका निमित्त है औ संकल्प पूर्वानुभूतके सजातीयरूप विषयवाला है। पूर्वानुभूत बी पूर्वतरसंकलपका निमित्त है। ऐसैं निमित्त अरु नैमित्तकभाव जो है सो सर्वकी संवित्की विवर्त्तता ( कल्पितकार्यता )के हुये कैसैं संभवैहै ? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—जातैं सत्कूं सर्वका ईक्षण जो है सो पूर्वकलपके पदार्थनके सदृश पदार्थनकूं विषय करनेवाला है औ पूर्वकलपके पदार्थ तिसतैं पूर्वतर ईक्षणके निमित्त हैं। यातैं संवित्हीं ऐसैं स्वअविद्याकरि विवर्त्तरूप होवैहै। काहेतैं निरवयव सन्मात्रकूं स्वरूपकरि ईक्षण आदिकके असंभवतैं। तातैं सर्वकी संवित्की विवर्त्तरूपताके हुयेबी यह अनिर्वाच्य निमित्त-नैमित्तिकभाव विरोधकूं पावता नहीं॥

२०१ अब सत्शब्दकी वाच्य संवित्के अनिर्वाच्य स्फुरणकालविषै जे विषय बाह्य होनेकरि भासतेहैं। तिनकी कदाचित्बी संवित् विना सत्ताके अनंगीकारतैं आदि अंतविषै असद्भावरूप अनृतपना प्राप्त होवैगा। तैसैं हुये व्यवहारके

मानसहीं बाह्यहीं हैं। तथापि तिनका सत्तास्वरूप आत्माविषै कदाचित्‌बी अनृतपना नहीं होवैहै ॥ ॥ [202] ननु स्वप्नविषै देखेविषय प्रतिबुद्ध(जागेपुरुष) कूं अनृतरूप होवैहैं ? यह तेरा कथन [203] सत्यहीं है। परंतु सो (स्वप्नके विषयका) अनृतपना [204] जाग्रत्के बोधकी अपेक्षावालाहै स्वतः नहीं औ [205] तैसें जाग्रत्‌विषै देखे विषयनका अनृतपना स्वप्नबोधकी

---

भंगका प्रसंग होवैगा ? तहां कहैहैं ॥ इहां तथापि अनृतपना नहीं है। ऐसैं अध्याहार करना औ अध्यस्तका अधिष्ठानहीं स्वात्मा ( स्वरूप )है। तिसविषै कदाचित्‌बी अत्यंत असत्पना नहींहै तादात्म्यकरिहीं स्फुरणतैं। यातैं व्यवहारके भंगका प्रसंग नहीं है। यह भाव है ॥

२०२ कदाचित् बी अनृतपना नहीं है। ऐसैं कहनेवाले तुम सिद्धांतीकरि प्रतीतिकालतैं अन्यकालविषैबी विषयनका अनृतपना नहींहै ऐसैं कहीं। तहां अनुभवके विरोधकूं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

२०३ स्वप्नविषै देखे पदार्थनका कालांतरविषै मिथ्यापना हमकूं वांछितहीं है। ऐसैं सिद्धांती अंगीकार करैहैं ॥

२०४ तब तिनका असत्‌पनाहीं स्वीकार किया ? यह आशंका करिके कहेहैं ॥

२०५ तथापि जाग्रत्के बोधकरि अविषयीकरणतैं (नहीं देखनेतैं) स्वप्नविषै देखे पदार्थनका असत्‌पनाहीं माननेकूं

अपेक्षावालाहै स्वतः नहीं। [२०६] विशेष आकारमात्र तो सर्वका मिथ्याज्ञानरूप निमित्तवालाहै। ऐसैं "वाणीका आरंभण विकार नाममात्र (अनृत)है। तीनरूप हीं सत्य है" यह श्रुति कहैहै [२०७] औ वे तीनरूपबी आकार विशेषतैं अनृत हैं। [२०८] स्वतः सत् मात्ररूप होनेकरि सत्य हैं औ सत्रूप आत्माके प्रबोधतैं [२०९] पूर्व स्वविषयविषैबी स्वप्नके दृश्यकी-

---

योग्य है? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:- जब जाग्रत्के बोधसैं अविषयीकरणमात्रकारि स्वप्नदृष्टपदार्थनका असत्पना तुजकूं इष्ट है। तब जाग्रत्के विषयनकेबी स्वप्नके बोधकरि अविषयीकरणतैं असत्पनैका प्रसंग होवैगा। तातैं कदाचित्बी संवित्विषै विषयनका अत्यंत असत्पना नहीं है॥

२०६ तब वाचारंभणकी श्रुति कैसैं है? यह आशंका करिके कहैहैं॥

२०७ तीनरूपनकी सत्यताके हुये विशेष आकारमात्र मिथ्या है यह अयुक्त कहा है। काहेतैं तिन तीनरूपनविषैबी विशेष आकारके सद्भावतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

२०८ तब तिन तीनरूपनविषै सत्यपद कैसैं प्रयोगकिया है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

२०९ तब "सो सत्य है" इतना प्रयोग करनेकूं योग्य था क्यूं ऐसैं "तीन रूपहीं सत्यहै॥ यह कहा? तहां कहैहैं

न्यांई सर्व सत्यहीं हैं। यातैं कोईबी विरोध नहीं है। [210]तातैं ब्रह्मलोकके संबंधी मानसहीं अरण्य आदिक औ संकल्पजन्य पिता आदिक काम (भोग) [211]बाह्यविषयनके भोगकीन्यांई अशुद्धिरहित होनेतैं शुद्धसत्वमय संकल्पसैं जन्य ब्रह्मलोकविषै विषय हैं। यातैं निरतिशयसुखरूप अरु सत्य ईश्वरनके विषय होवैहैं। यह अर्थ है॥ औ [212]सतूरूप सत्य आत्माके प्रतिबोधके हुयेबी रज्जुविषै कल्पित सर्पआदिककीन्यांई सतूरूप

---

२१० प्रकृतकूं उपसंहार करैहैं॥ इहां तातैं। याका प्रथमपक्षकीन्यांई द्वितीयपक्षविषै दोषके अभावतैं। यह अर्थ है।

२११ जब इस लोकके विषयनकीन्यांई ब्रह्मलोकके बी विषय विचार कियेहुये सत्य हैं। तब तिनविषै कौंन विशेष है। जिसकरि इनके परित्यागकरि तिनके कामीनकूं विद्याका विधान है? तहां कहैहैं॥ इहां जन्य। ब्रह्मलोकविषै विषय हैं। यह शेष है औ प्रकृत फलश्रुतितैं। यह अध्याहार है॥

२१२ ननु तिनके अविद्यादशाविषै अर्थक्रियाकारिता (सफल क्रियाकी जनकता) रूप सत्यपनैंके संभव हुये बी विद्याअवस्थाविषै कहांतैं सत्यता होवैगी? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:-जैसैं रज्जुविषै कल्पितसर्पआदिक जे हैं वे रज्जुतत्वके बोध हुये तिसस्वरूपताकूंहीं पावतेहैं विवेचनतैं। तैसैं सर्व बी विषय विद्याअवस्थाविषै अन्वय अरु

## अथाष्टमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥
अथ या एता हृदयस्य नाड्यस्ताः

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

अर्थः—अनंतर जे ये हृदयकी नाडीयां

---

आत्मरूपताकूंहीं पावतेहैं। यातें सत्स्वरूपसें सत्यहीं होवैहैं ॥ ४ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा अष्टमप्रपाठकस्य पंचमः खंडः ॥५॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

उक्त ब्रह्मोपासककी मस्तकगत नाडीसैं गति
कहनेकूं नाडीखंड ६

टीकाः—औ जो[२१३] पुरुष हृदय कमलगत यथो-

---

व्यतिरेककरि परिहार (त्याग)केअर्थ असत्मात्रताकूंहीं पावतेहैं। यातैं तिनकी सत्यता अविरुद्ध है ॥

इति श्री॰अष्टमप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ५ ॥

अथ श्री॰अष्टमप्रपाठकगतषष्ठखंडस्य टिप्पणम् ६

२१३ सगुणविद्याके फलके स्वरूपकूं ऐसैं उपपादन करिके। ताकी प्राप्तिअर्थ गति कहनेकूं योग्य है। यातैं नाडीखंडकूं अवतार देतेहैं ॥ इहां यथोक्तगुण सत्यकामता आदिक हैं औ ब्रह्मचर्य आदिक। यह आदिशब्द शम दम आदिकके संग्रह अर्थ है ॥

पिङ्गलस्याणिम्नस्तिष्ठन्ति शुक्लस्य नील-
स्य पीतस्य लोहितस्येत्यसौ वा आदि-

हैं। वे पिंगल शुक्ल नील पीत लोहित सू-
क्ष्म रसकी ( अन्नके रसकरि ) [ पूर्णहीं ]
स्थित होवैहैं इति ॥ यह प्रसिद्ध आदित्य

क्तगुण विशिष्ट ब्रह्मकूं ब्रह्मचर्यआदिक साधन
करि संपन्न अरु त्यागकरी[214] है बाह्य विषयरूप
अनृतकी तृष्णा जिसनैं ऐसा हुया उपासताहै।
ताकी यह मस्तकगत (सुषुम्णा) नाडीकरि गति
कहनेकूं योग्य है। यातैं नाडीखंड आरंभ करि-
येहै:—अनंतर जे ये वक्ष्यमाण कमलाकार
ब्रह्मउपासनाके स्थान हृदयकी संबंधिनी ना-
डियां आदित्यमंडलतैं किरणोंकीन्यांई हृदयरू-

२१४ तिसीहीं आदिशब्दके अर्थकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां अधिकारीके सफल उपासनाकी विधिके अनंतर। अथ शब्दका अर्थ है औ अन्नके रसकरि। यह शेष है औ तिसआकारवाली। यह तत् (तिस)शब्द अन्नरसरूप अर्थवाला है औ "शुक्लकी" इत्यादि षष्ठी पूर्वकीन्यांई है औ श्रुतिविषै "इति" शब्द जो है सो अध्याहारके प्रकाशनअर्थ है॥

त्यः पिङ्गल एष शुक्ल एष नील एष पीत एष लोहितः ॥ १ ॥

---

पिंगल है। यह शुक्ल है। यह नील है। यह पीत है। यह लोहित है ॥ १ ॥

---

पमांसपिंडतैं सर्व ओरतैं निकसी हैं। औ वे ये पिंगल (वर्णविशेषकरि विशिष्ट) सूक्ष्मरसकी (अन्नके रसकरि)पूर्ण तिस आकारवालीहीं हुई स्थित होवैहैं। अर्थ यह जोः—वर्त्ततियां हैं॥ तैसैं शुक्ल नील पीत अरु लोहित (रक्त) रसकी (रसकरि) पूर्ण हैं॥ ऐसैं सर्वत्र अध्याहार करनेकूं योग्य है॥ पित्तनामक[२१५] सौर (सूर्यके)तेजकरि भये पाककरि उत्पन्न अल्प कफके साथि संबंधतैं पित्तनामक सौर तेज पिंगल हो-

---

२१५ फेर अन्नके रसका पिंगल आदिक विचित्र वर्णविशेष कैसैं सिद्ध होवैहै? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—जो पित्त नामक सौरतेज है। तिसकरि भुक्त अरु पीतका पाक होवैहै। तिस पाककरि उत्पन्न अल्पकफके साथि संबंधतैं सोई पित्तनामक सौरतेज पिंगल होवैहै। तिसके साथि संबंधतैं रसका अरु नाडीनका पिंगलपना होवैहै॥

वैहै औ [216] सोई वातके अधिक होनेतैं नील होवैहै
औ [217] सोई कफके अधिक होनेतैं शुक्ल होवैहै।
[218] कफके साथि वातकी समताके हुये पीत होवैहै।
[219] शोणित (रुधिर)की बहुलताकरि लोहित (रक्त)
होवैहै॥ [220] वा वैद्यक ( वैद्यशास्त्र )तैं वर्णविशेष [221] कैसैं

---

२१६ औ सोई पित्तनामक सौरतेज यथोक्त पाकसैं उत्पन्न बहुत वायुके साथि संबंधतैं तिस (वायु)की अधिकतातैं नील होवैहै। तिसके साथि संबंधतैं अन्नरसकी अरु नाडीनकी नीलता होवैहै। ऐसैं कहैहैं॥

२१७ प्रकृतहीं पित्तनामक सौर तेज यथोक्त पाकके वशतैं उत्पन्न भये स्वसंबंधी कफकी अधिकतातैं शुक्ल होवैहै औ तिसके साथिसंबंधतैं अन्नरसकी अरु नाडीनकी शुक्लता होवैहै। ऐसैं कहैहैं॥

२१८ उक्त पाककरि उत्पन्न कफसैं तिस (पाक)करि उत्पन्नहुये वातकी समताके हुये सोई ताका संबंधी तेज पीत होवैहै॥ औ तिसके साथि संबंधतैं अन्नरसकी अरु नाडीनकी पीतता होवैहै। ऐसैं कहैहैं॥

२१९ जब तो यथोक्त पाकसैं उत्पन्न शोणित बहुल होवैहै तब तिसकी अरु नाडीनकी रक्तता होवैहै। ऐसैं कहैहैं॥

२२० अन्यपक्षकूं कहैहैं॥

२२१ खोजनेके प्रकारकूं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—नाभिके ऊपर औ हृदयतैं नीचे आमाशय कहतेहैं तिसविषै

**तद्यथा महापथ आतत उभौ ग्रामौ**

---

**अर्थः-तहां जैसें बडा मार्ग व्याप्तहुया**

---

होवैहैं ऐसें खोजनेकूं योग्य हैं ॥ यह [222]श्रुति तोः-आदित्यके संबंधतैंहीं नाडीनविषै अनुगत तिस (आदित्यरूप) तेजके ये वर्ण विशेष हैं। ऐसें कहैहै ॥ ॥ [223]कैसेंकि? यहहीं आदित्य वर्णतैं पिंगल है। यह आदित्य शुक्लबी है। यह नील है। यह पीत है। यह लोहित आदित्य हीं है ॥ १ ॥

टीकाः-[224]तौं (आदित्य)का अध्यात्मरूप (देह-

---

स्थित तेज "सौर पित्त है" ऐसें कहियेहै औ सो अन्य धातुरूप सहकारीके वशतैं अन्नरसके वर्णविशेषविषै कारण है "आमाशयविषै गत जो पित्त सो रंजक है। रसके रंजनतैं" इत्यादि वचनतैं ॥

२२२ तब "पिंगलकी" इत्यादि श्रुति कैसें है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२२३ उक्तअर्थकूं आकांक्षाद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥ इहां आदित्य (तेज)के पिंगलता आदिक वर्णविशेष शास्त्रप्रमाणके होनेतैंहीं प्रतीति करनेकूं योग्य हैं ॥

२२४ आदित्य जो नाडीनविषै अनुगत तेज। ताके पिंगल-

गच्छतीमञ्चामुञ्चैवमेवैता आदित्यस्य रश्मय उभौ लोकौ गच्छन्तीमञ्चामु-

---

दोनूं ग्रामोंकेप्रति जाताहै । इसकेप्रति औ उसकेप्रति ॥ ऐसैं हीं ये आदित्यकी रश्मियां ( किरण ) दोनूं लोकनकेप्रति जावै हैं ।

---

गत) नाडीनके साथि कैसैं संबंध है ? इस अर्थविषै दृष्टांतकूं कहेहैं:—तहां जैसैं लोकविषै महान् (विस्तीर्ण) जो पंथा (मार्ग) सो महापथ है । सो व्याप्त हुया दोनूं ग्रामोंके प्रति जाताहै । इस समीप स्थितकेप्रति औ उस दूर स्थितकेप्रति ॥ ऐसैं कहिये जैसैं दृष्टांत महापथ दोनूं ग्रामोंके प्रति प्रवेशकूं पाया हुया जाताहै। ऐसैं (तैसैं) हीं ये आदित्यके किरण दोनूं लोकनके प्रति उभयत्र प्रवेशकूं पाये हुये उस आदि-

---

ताआदिक वर्णविशेष होवैहैं । ऐसैं कहा । ताहीकूं प्रश्नद्वारा-दृष्टांतके आश्रयकरि स्पष्ट करैहैं ॥ इहां उभयत्र । याका आदित्यमंडलविषै औ पुरुषविषै । यह अर्थ है ॥

ऽमुष्मादादित्यात्प्रतायन्ते । ता आसु नाडीषु सृप्ता आभ्यो नाडीभ्यः प्रतायन्ते । तेऽमुष्मिन्नादित्ये सृप्ताः ॥ २ ॥

---

इस( पुरुष )केप्रति औ उस( आदित्यमंडल )के प्रति ॥ उस आदित्यतें प्रसृत होवैहैं । वे इन नाडीनविषै प्रविष्ट हुई इन नाडीनतें प्रसृत होवैहैं । वे उस आदित्यविषै प्रविष्ट हैं ॥ २ ॥

---

त्यमंडलकेप्रति औ इस पुरुषकेप्रति जावैहैं ॥ जैसैं[225] महापथ है ॥ ॥ कैसैंकि[226] ? आदित्य मंडलतें संतत (प्रसृत) होवैहैं । वे अध्यात्म इन पिङ्गल आदिक वर्णवाली यथोक्त[227] नाडीनविषै

---

२२५ तहां पूर्व उक्त दृष्टांतकूंहीं अनुवाद करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–दोनूं ग्रामोंकेप्रति जैसैं महापथ ( बडामार्ग )जाताहै । तैसैं उभयत्र आदित्यके रश्मियां (किरण) प्रविष्ट हैं ॥

२२६ तिसीहीं प्रवेशकूं प्रश्नद्वारा प्रकट करैहैं ॥

२२७ तब नाडीनकूं पिंगलादि वर्णवान्‌पना कैसैं होवैहै? यह आशंका करिके "सौर तेजकरि" इत्यादि वाक्यकरि

**तद्यत्रैतत्सुप्तः समस्तः सम्प्रसन्नः स्व-**

अर्थः—तहां जिस कालविषै यह ( सो-
वना ) जैसें होवै तैसें सुप्त समस्त संप्रसन्न

---

गत हैं। अर्थ यह जोः—प्रविष्ट हैं । इननाडीनतैं प्रवृत्त संतानभूत हुई संतत होवैहैं वे उस आदित्यविषै प्रवृत्त हैं ॥ किरण शब्दकेवाच्य रश्मि[228]नकूं उभयलिंगवाली होनेतैं "ते(वे)" ऐसैं पुल्लिंगकरि कहियेहैं ॥ २ ॥

टीकाः—तहां[229] ऐसैं[230] हुये जिसकालविषै यह

---

उक्तअर्थकूं स्मरण करावैहैं ॥ इहां उस आदित्यविषै प्रविष्ट हैं । ऐसैं संबंध है ॥

२२८ स्त्रीलिंगकरि निर्देशकरी रश्मिनका पुल्लिंगकरि निर्देश कैसैं है ? तहां कहैहैं ॥

२२९ नाडीनके स्वरूपकूं कहिके । विज्ञानात्माकूं जो स्वाप (निद्रा)की अधिकरणता है तिसकरि तिन नाडीनकूं स्तुत करनेकूं आदिविषै स्वापकूं प्रसंगविषै प्राप्त करैहैं ॥

२३० सप्तमीके अर्थकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां ऐसैं हुये । याका नाडीनके स्वरूपके पूर्वोक्तरीतिकरि निरूपण किये हुये । यह अर्थ है औ यह स्वपन ( सोवना ) । यह क्रियाका विशेषण है ॥

प्नं न विजानात्यासु तदा नाडीषु सृप्तो भवति। तन्न कश्चन पाप्मा स्पृशति ते-जसा हि तदा सम्पन्नो भवति ॥ ३ ॥

---

होवैहै [ याहींतें ] स्वप्नकूं नहीं जानताहै। तब इन नाडीनविषै प्रविष्ट होवैहै। ताकूं कोई बी पाप स्पर्श करता नहीं। जातें तब तेजकरि संपन्न ( व्याप्त ) होवैहै ॥ ३ ॥

---

(सोवना) जैसैं होवै तैसैं यह जीव सुप्त (सुषु-प्तिकूं प्राप्त) होवैहै ॥ [231]स्वाप (निद्रारूप)कूं दोप्र-कारवाला होनेतैं सुप्तपुरुषका "समस्त"। ऐसा विशेषण है। अर्थ यह जोः—[232]उपसंहार (विलय)कूं प्राप्त भई सर्व करणोंकी वृत्तिवाला होवैहै। [233]यातैं बाह्यविषयनके संबंधसैं जनित

---

२३१ "समस्त" विशेषणके अर्थवान्‌पनैकूं कहैहैं ॥ इहां दर्शनवृत्ति (स्वप्न)की न्यांई अदर्शनवृत्ति (सुषुप्ति) है। ऐसैं स्वाप (निद्रा)का दो प्रकारपना इष्ट है। तहां दर्शनवृत्तिरूप स्वापकी व्यावृत्ति (निषेध) अर्थ "समस्त" ऐसा विशेषण है॥

२३२ ताके मिलित अर्थकूं कहैहैं ॥

२३३ अन्यविशेषणकूं उठायके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां

कालुष्यके अभावतैं सम्यक् प्रसन्न ऐसा संप्रसन्न होवैहै। [२३४]यांहीतैं स्वप्नकूं कहिये विषयनके आकारके आभास मानस स्वप्नप्रत्ययकूं नहीं जानताहै। अर्थ यह जोः—नहीं अनुभवकरताहै॥ जब ऐसैं सुप्त होवैहै। तब इनसूर्यके तेजकरि पूर्ण यथोक्त नाडीनविषै। अर्थ यह जोः—[२३५]द्वाररभूत नाडीनकरि हृदयाकाशकेप्रति प्रविष्ट (गत) होवैहै॥ ॥ [२३६]जांतैं सत्‌की संपत्तितैं अन्य ठिकाने स्वप्नका अदर्शन नहीं है। इस सामर्थ्यतैं इहां "नाडीनविषै" यह सप्तमी

---

यातैं। याका उपसंहारकिये सर्व करणोंवाला होनेतैं। यह अर्थ है॥

२३४ उक्त विशेषण दोकूं आश्रय करिके "स्वप्नकूं" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥

२३५ नाडीनविषै प्रविष्ट होवैहै। ऐसैं जो कहा सो अयुक्त है। काहेतैं "जो यह हृदयके भीतर आकाश है तिसविषै शयन करैहै" ऐसैं अंगीकारतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

२३६ "नाडीनविषै" ऐसैं सुनी जो सप्तमी सो "नाडीनकरि" ऐसैं तृतीयारूपकरि कैसैं व्याख्यान करियेहै? तहां कहैहैं॥ इहां तदा (तब) ऐसैं सुषुप्ति अवस्था कहियेहै॥

तृतीयारूपसैं पलटती है ॥ तिस सत्सैं संपन्न-कूं कोईबी धर्म अधर्मरूप पाप स्पर्श करता नहीं । तब आत्माकूं स्वरूपविषै अवस्थित होनेतैं । जातैं देहं[237] अरु इंद्रियकरि विशिष्टकूं सुखदुःखरूप कार्यके प्रदानकरि पाप स्पर्श करताहै । परंतु सत्केसाथि संपन्न (मिलितभये) स्वरूपविषै स्थितकूं कोईबी पाप स्पर्शकरनेकूं उत्साह करता नहीं ताकूं पापका अविषय होनेतैं ॥ [238]जातैं अन्य अन्यका विषय होवैहै । परंतु सत्कूं प्राप्तभये पुरुषका इसीकरिबी किसीतैं बी अन्यपना नहीं है ॥ अविद्या काम अरु कर्मके बीजका ब्रह्मविद्यारूप अग्निकरि अदाहरूप निमित्तवाला आत्माका [239]स्वरूपतैं प्रच्यवन (प-

२३७ तिस अवस्थाविषै कर्मके अभावके हुये फेर उत्थान कैसैं होवैहै? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः सुख दुःखके अनुभवके अभावतैं पापका असंस्पर्श इधर (सुषुप्तिविषै) कहनेकूं इच्छित है । परंतु कर्मके अभावतैं नहीं ॥

२३८ अविषयताकूं साधतेहैं ॥

२३९ सुषुप्तिविषै स्वरूपमैं अवस्थित पुरुषका गिरना कैसैं होवैहै? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां अविद्या काम अरु कर्मका बीज जो अनादि अज्ञान । ताका ब्रह्मविद्यानामक

तन ) तो [२४०]जाग्रत् अरु स्वप्न अवस्थाकेप्रति गमनरूप [२४१]बाह्य विषयनका प्रतिबोध है । [२४२]ऐसैं हम षष्ठ अध्यायविषैहीं कहते भये । सो इहां बी प्रतीति करनेकूं योग्य है ॥ [२४३]जब ऐसैं सुप्तपुरुष नाडीनके अंतर्गत सौर तेजकरि जातैं सर्व ओरतैं संपन्न (व्याप्त) होवैहै । [२४४]यातैं तब विशेषकरि चक्षुआदिककी नाडीरूप द्वारनकरि बाह्यविषयनके भोगअर्थ अप्रसृत याके कारण होवैहैं ॥ [२४५]तातैं यह सुप्तपुरुष करणोंके निरोधतैं स्वात्माविषैहीं स्थितहुया स्वप्नकूं नहीं जानताहै । यह युक्त है ॥ ३ ॥

---

अग्निकरि सुषुप्तिविषै दाह नहीं होवैहै। तिस निमित्तवाला सुषुप्त पुरुषका फेर स्वरूपतैं गिरना होवैहै । ऐसैं संबंध है ॥

२४० ताहीकूं व्याख्यान करैहैं ॥

२४१ किसप्रकारका स्वरूपतैं पतनहै ? इस अपेक्षाके हुये कहैहैं ॥

२४२ औ यह "सत्‌विषै प्राप्त होयके नहीं जानतेहैं" इत्यादि वाक्यविषै पूर्व षष्ठ अध्यायमैं कहा है । ऐसैं कहैहैं ॥

२४३ "तेजकरि हीं" यह पापके अस्पर्शविषै श्रुतिउक्त हेतु है तिस हेतुकूं व्याख्यान करैहैं ॥

२४४ तिसकी व्याप्तिके कार्यकूं कहैहैं ॥

२४५ कार्य करणके संस्पर्शके अभावके फलकूं दिखावैहैं ॥

**अथ यत्रैतदबलिमानं नीतो भवति**

**अर्थः—अनंतर जहां यह ( प्राप्त होना ) जैसें होवै तैसें अबलभावकूं प्रापित होवै-**

**टीकाः—तंहां[२४६] ऐसें[२४७] हुये अब जिसकालविषै**

---

२४६ नाडीनकूं ऐसें स्तुतकरिके । तिनकरि ऊर्ध्वगमनकूं दिखावनेकूं मरणकालकूं प्रसंगविषै प्राप्त करैहैं ॥

२४७ ताहीके अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां ऐसें हुये । याका नाडीनकी उक्तरीतिसैं श्रेष्ठताके हुये । यह अर्थ है औ तिन नाडीनकरि ऊर्ध्वगमनके दिखावनेके प्रारंभ अर्थ अथ ( अब ) शब्द है औ रोगादि । यह आदिपद आगंतुक सर्व निमित्तनके संग्रहअर्थ है औ जराआदिक । यह आदिपद तो स्वाभाविक सर्व निमित्तनके जनावनेअर्थ है । यह भेद है औ नयन (प्राप्त करना) यह क्रियाका विशेषण है औ प्रारब्ध कर्मके अवसानरूप अर्थवाला पंचम वाक्यगत अथ शब्दका अर्थ है औ "यह" ऐसा क्रियाका विशेषण है । ताका यह उत्क्रमण जैसें होवै तैसें । यह अर्थ है औ यथोक्त रश्मिन (किरणों)करि । याका नाडीनविषै प्रसृत अरु आदित्यमंडलतैं आगत रश्मिनकरि । यह अर्थ है औ कर्मकरि जित कहिये वशीकृत (स्वात्माके संबंधिभावकूं प्रापित) लोककूं नहीं उल्लंघनकरिके ताके प्राति अविद्वान् कहिये केवल कर्मवान् जाताहै । यह अर्थ है ॥

तमभित आसीना आहुर्जानासि मां जानासि मामिति। स यावदस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज्जानाति॥४॥

है। [ तब ] ताकूं च्यारीओरतैं बैठे हुये "मेरेकूं जानताहैं मेरेकूं जानताहैं" ऐसैं कहतेहैं। सो जहांलगि इस शरीरतैं अनुत्क्रांत होवैहै तहांलगि जानताहै ॥ ४ ॥

देवदत्त देहकेरोगआदिक निमित्तवाले वा जराआदिक निमित्तवाले अबलभाव (कृशभाव) कूं यह नयन (प्रापण) जैसैं होवै तैसैं प्रापित होवैहै। अर्थ यह जोः—जब मुमूर्षु ( मरणेवाला ) होवैहै। तब ताकूं सर्व ओरतैं वेष्टनकरिके बैठे ज्ञाति "मुजतेरे पुत्रकूं जानता हैं औ मुज पिताकूं जानता हैं" इत्यादि कहते हैं ॥ ॥ सो मुमूर्षु यावत् इस शरीरतैं नहीं निकस्या होवैहै तावत् पुत्रादिकनकूं जानताहै ॥ ४ ॥

अथ यत्रैतदस्माच्छरीरादुत्क्रामत्य-
थैतैरेव रश्मिभिरूर्ध्वमाक्रमते। स ओ-

---

अर्थः—अनंतर जब यह (उत्क्रमण) जैसें होवै तैसें इस शरीरतें उत्क्रमणकूं करताहै। तब इनहीं रश्मिनकरि सो "ॐ" ऐसें [ ध्यावताहुया ] ऊर्ध्वकूं गमन कर-

---

टीकाः—अनंतर जब यह (उक्रमण) जैसें होवै तैसें इस शरीरतें उक्रमण (निकसने)कूं करताहै। तब इन यथोक्तहीं रश्मिन (किरणों) करि ऊर्ध्वकूं जाताहै॥ जैसें कर्मकरि जित लोककेप्रति अविद्वान् जाताहै ॥ ईतर[२४८]विद्वान् तो यथोक्त साधनकरि संपन्न हुया सो "ॐ" ऐसें ॐकारकरि आत्माकूं ध्यावता-

---

२४८ दहरविद्यावालेकी गतिकूं दिखावैहैं ॥ इहां यथोक्त साधन जो दहर(उक्त हृदयाकाश)का विज्ञान तिसकरि संपन्न(विशिष्ट)। यह अर्थ है औ सो ध्यावताहुया जाताहै। ऐसें उत्तरग्रंथविषै संबंध है औ यथापूर्व (जैसें पूर्व)। याका स्वस्थअवस्थाविषै कीन्यांई मरणअवस्थाविषै बी। यह अर्थ है॥

मिति वा होद्वा मीयते। स यावत्क्षिप्ये-
न्मनस्तावदादित्यं गच्छत्येतद्वै खलु

ताहै। वा ( विद्वान् जब ) मरता है [तब]
ऊर्ध्वकूं [ जाताहै ]॥ सो जहांलगि मनकूं
डालताहै तहांलगि आदित्यके प्रति जाता-

हुया जाता है। जैसैं पूर्व (स्वस्थ अवस्थाकी
न्यांई) हीं[२४९] ॥ वाँ[२५०] उर्ध्वकूं जाताहै कहिये ज-
ब विद्वान् मरजाता है तब ऊर्ध्वकूं जाताहै।[२५१] वाँ
जब इतर (अविद्वान्) जाताहै तब तिर्यक्-
भावकूं जाता है। यह अभिप्राय है॥ सो[२५२] वि-
द्वान् उत्क्रमण करताहुया कहिये देहसैं नि-

२४९ वा ह। इन दो निपातनके अवधारण (निश्चयरूप) अर्थकूं कथन करैहैं॥

२५० "उत्" शब्दके अर्थकूं कहैहैं॥

२५१ वा शब्दकरि जनाये विकल्पकूं दिखावैहैं॥ इहां जब विद्वान् मरताहै तब ऊर्ध्वकूंहीं जाताहै औ जब तो अविद्वान् मरताहै तब तिर्यक् (टेढा)हीं जाताहै। यह विभाग है॥

२५२ त्यक्तदेहवाले विद्वान्की आदित्यकी प्राप्तिविषै अत्यंतशीघ्रताकूं दिखावनेकूं अनंतरके वाक्यकूं ग्रहण करैहैं॥

लोकद्वारं विदुषां प्रपदनं निरोधोऽविदुषाम् ॥ ५ ॥

---

है । यहहीं प्रसिद्ध लोकका द्वार विद्वानोंका प्रपदन ( प्रापक ) है । अविद्वानोका निरोध है ॥ ५ ॥

---

कस्या हुया यावत् मनकूं क्षेपण करैहै ( डाले) कहिये जि[253]तने कालकरि मनका क्षेप ( डालना) होवै तितने कालकरि आदित्यकूं जाताहै (पावताहै ।) इहां शीघ्र गमन करताहै। परंतु तितनेहीं कालकरि यह विवक्षित नहीं है ॥ ॥ किस अर्थ आदित्यके प्रति गमन करताहै?— यह कहियहै:—यहहीं प्रसिद्ध ब्रह्मलोकका द्वार है जो आदित्य है । इस द्वारभूत आदित्यकरि विद्वान् ब्रह्मलोककूं जाताहै । [254]यांतें विद्वानोंका ( उपासकोंका ) प्रपदन है । प्राप्त होताहै

---

२५३ ताकूं व्याख्यान करैहैं ॥

२५४ आदित्यकी प्राप्तिके हुये क्या होवैगा ? यातैं कहैहैं॥

तदेष श्लोकः शतञ्चैका च हृदयस्य

---

अर्थः-तहां यह श्लोक हैः-शत अरु एक हृदयकी नाडियां हैं। तिनके मध्य एक

---

ब्रह्मलोककूं इसद्वारकरि यातैं यह प्रपदन है औ निरोधन जो निरोध सो इस आदित्यतैं अविद्वानोंका होवैहै यातैं निरोध है । अर्थ यह जोः-अविद्वान् [२५५]सूर्यके तेजकरि देहविषैहीं निरुद्ध ( रोके ) हुये मस्तकगत नाडीकरि उत्क्रमण करते ( निकसते )हीं नहीं "[२५६]च्यारी ओरतैं अन्यनाडीयां" इस श्लोक (मंत्र)तैं ॥ ५ ॥

टीकाः-तिस इस यथोक्त अर्थविषै यह श्लोक ( मंत्र ) होवैहैः-शत औ एक कहिये

---

२५५ तब आदित्यकूं प्राप्त अरु तिसतैं निरुद्ध भये अविद्वानोंकूं बी फेर ब्रह्मलोककी अप्राप्ति क्यूं होवैगी? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२५६ देहविषै निरुद्ध भये अविद्वानोंका मस्तकगतनाडीनकरि उत्क्रमण नहीं होवैहै । इस अर्थविषै लिंगकूं दिखावैहैं॥ इहां षष्ठवाक्यकी टीकाविषै यथोक्त अर्थ जो है सो नाडीनका विभागरूप है ॥

नाड्यस्तासां मूर्द्धानमभिनिःसृतैका त-

---

मूर्द्धाके प्रति निकसी है । तिसकरि ऊर्ध्वकूं जाताहुया अमृतभावकूं पावताहै । च्यारी-

---

एकोत्तरशत नाडीयां मांसके पिंडभूत हृदयकी संबंधिनी प्रधानतैं होवैहैं । देहकी नाडीनकूं[257] अनंत होनेतैं ॥ तिनके मध्य एक (सुषुम्णा) मूर्धाकेप्रति निकसी है । तिसकरि ऊर्ध्वकूं गमन करताहुया अमृतभाव ( क्रममुक्ति )कूं पावताहै । औ च्यारी ओरतैं ( नानागतिवाली) कहिये तिर्यक् ( टेढी ) गमन करनेवाली अरु ऊर्ध्वगत अन्यनाडीयां संसारकेप्रति गमनकी द्वारभूत होवैहैं अमृतभाव अर्थ तो नहीं किंतु उत्क्रमणविषैंहीं होवैहैं । अर्थ यह जोः—

---

२५७ प्रधानतैं । इस विशेषणके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां प्रकरण जो है सो नाडीरूप विषयवाला वा दहरविद्यारूपविषयवाला है ॥

इति श्री० अष्टमप्रपाठकगतषष्ठखंडस्य टिप्पणम् ॥ ६ ॥

योर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति । विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्त्युत्क्रमणे भवन्ति ॥ ६ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

अथाष्टमप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः॥७॥

य आत्माऽपहतपाप्मा विजरो वि-

---

ओरतैं अन्य उत्क्रमणविषै होवैहै । उत्क्रमणविषै होवैहै ॥ ६ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपा०षष्ठः खंडः ॥६॥

अथ श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः॥७॥

अर्थः—प्रजापतिरुवाचः—जो आत्मा

---

उत्क्रांति अर्थहीं होवैहै ॥ इहां दो अभ्यास प्रकरणकी समाप्ति अर्थ हैं ॥ ६ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः॥७॥

ब्रह्मा पास गत इंद्रविरोचनकूं अक्षिपुरुषोपदेश ४

टीकाः—अनंतर[२५८] जो यह संप्रसाद इस शरी-

---

अथ श्री०अष्टमप्रपाठकगतसप्तमखंडस्य टिप्पणम् ७

२५८ दहरविद्याविषै उपास्यकी स्तुतिअर्थ उक्तअर्थकूं

मृत्युर्विशोकोऽविजिघत्सोऽपिपासः स-
त्यकामः सत्यसङ्कल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स

---

अपहतपाप्मा विजर विमृत्यु विशोक क्षु-
धारहित तृषारहित सत्यकाम सत्यसंकल्प
है। सो अन्वेषण करनेकूं (जाननेकूं इच्छा

---

रतैं उत्थान होयके पर ज्योतिकूं पायके स्वरू-
पकरि समाप्त (सिद्ध) होवैहै। येहँ[२५९] आत्मा है।
ऐसैं कहते भये॥ यह अमृत अभय है यह ब्र-
ह्म है" ऐसैं पूर्व कहाथा। तहां कौंन[२६०] यह सं-
प्रसाद है? वा तिसिकूं[२६१] ज्ञान कैसैं होवैहै।

---

अनुवाद करैहैं॥ इहां विवेककी अनंतरता अथशब्दका अर्थ व्याख्यान किया औ शरीरतैं सम्यक् उत्थान जो है सो इस विषै अहंममाभिमानका त्यागरूप है॥

२५९ स्वरूपकूं विशेषण देतेहैं॥ इहां आचार्यका उक्ति-कर्त्तापना दिखायाहीं है॥

२६० संप्रसाद जो है सो प्राण है वा विज्ञानात्मा (जीव) है? इस संशयतैं पूर्ववादी पूंछता है॥ इधर प्रकृत वाक्य-विषै यह "तहां" इस सप्तमीका अर्थ है॥

२६१ औ तिस संप्रसादकूं परमात्मविषयक ज्ञान किस उपायकरि होवैहै? ऐसैं पूर्ववादी अन्य प्रश्नकूं कहैहै॥

विजिज्ञासितव्यः स सर्व्वाꣳश्च लोका-
नाप्नोति सर्व्वाꣳश्च कामान्यस्तमात्मा-

---

करनेकूं) योग्य है। सो विजिज्ञासन करनेकूं ( विशेषकरिजाननेकूं ) योग्य है । औ सो सर्व लोकनकूं अरु सर्व कामोंकूं पावताहै ।

---

[२६२] जैसैं सो इस शरीरतैं सम्यक् ऊठिके परज्योतिकूं पायके स्वरूपकरि समाप्त होवैहै ? [२६३] जिसस्वरूपकरि समाप्तहोवैहै । सो किस लक्षणवाला आत्माहै ? औ [२६४] संप्रसादके देहके संबंधि पररूप हैं

---

२६२ तिसकूं परमात्माके ज्ञानसैं क्या होवैहै ? यह आशंकाकरिके पूर्ववादी कहैहै ॥ इहां तैसा ताकूं ज्ञान किस प्रकारसैं होवैहै ॥ ऐसैं संबंध है ॥

२६३ औ अभिनिष्पद्यमान ( समाप्त भये ) रूपवाला आत्मा सविशेष ( भेदसहित ) है वा निर्विशेष ( भेदरहित ) है ? ऐसैं अन्य प्रश्नकूं पूर्ववादी करैहै ॥

२६४ जातैं आत्माके सच्चिदानंद एकतानरूपतैं अन्यअर्थस्वरूप दृश्यमान शरीरके संबंधके किये अनेक रूप हैं । तैसैं हुये तिस शरीररूप उपाधितैं जो अन्य ताका स्वरूप है सो सर्व प्रमाणोंकरि अप्रतिपादित कैसैं है ? ऐसैं अन्य प्रश्नकूं पूर्ववादी कहैहै ॥

नमनुविद्य विजानातीति ह प्रजापतिरुवाच ॥ १ ॥

---

जो तिस आत्माकूं जानिके विशेषकरि जानताहै ॥ ऐसें प्रजापति कहतेभये ॥ १ ॥

---

तिस (देह)तैं अन्य जो ताका स्वरूपहै सो कैसें है? [265] इसंप्रकारके जे अर्थ हैं वे कहनेकूं योग्य हैं ॥ यातैं उत्तरग्रंथ आरंभ करियेहै ॥ [266] आख्यायिका तो विद्याग्रहणके संप्रदानके विधि (प्रकार)के दिखावनेअर्थ है औ [267] विद्याकी स्तुतिअर्थ

---

२६५ इन च्यारी प्रश्नोंके उत्तररूप होनेकरि सिद्धांती उत्तर ग्रंथकूं अवतार देतेहैं ॥

२६६ प्रजापतिका औ इंद्र विरोचनका संवादरूप जो इहां आख्यायिका देखियेहै सो किस अर्थवाली है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–शिष्यका विद्याग्रहणविषै औ गुरुका तिस विद्याके सम्यक् प्रदानविषै जो विधि कहिये श्रद्धालुता आदिक प्रकार है ताके दिखावनेरूप अर्थवाली है॥ यद्वाः–विद्याका ग्रहण (स्वीकरण) जिस संप्रदान (जिस दानके पात्र शिष्य) विषै देखियेहै ताका विधि जो ब्रह्मचर्यआदिक ताके दिखावनेरूप अर्थवाली आख्यायिका है ॥

२६७ आख्यायिकाके अन्य तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ

है । [२६८]राजाकरि सेवित जल है । याकी न्यांई:- [२६९]जो आत्मा अपहतपाप्मा विजर विमृत्यु विशोक क्षुधारहित तृष्णारहित सत्यकाम सत्यसंकल्प है । जि[२७०]सके उपासनकेवास्ते [२७१]उपलब्धिअर्थ हृदयकमल कहाहै । जिसविषै सत्य अरु अनुरूप आच्छादनवाले काम स्थित हैं । जाके उपासना सहकारि ब्रह्मचर्यरूप साधन कहा ।

---

है:-प्रजापतिनैं कही औ देवोनैं अरु असुरोनैं प्रार्थितकरी औ देव असुरनकेपति इंद्र विरोचननैं बडे श्रमसैं वांछितकरी औ देवराजनैं किसी प्रकारसैं बी प्राप्तकरी है । तातैं महापूज्य यह विद्या है । यातैं ताकी स्तुतिअर्थ यह आख्यायिका है ॥

२६८ महत्पुरुषनकरि उपासित वस्तुकी महापूज्यताविषै दृष्टांतकूं कहैहैं ॥

२६९ जो माया उपाधिवाला सविशेष चैतन्य है सोई निरुपाधिक निर्विशेष है ॥ ऐसैं सविशेष अरु निर्विशेषके अभेदके अभिप्रायकरि प्रजापतिके वाक्यकूं व्याख्यान करनेकूं ग्रहण करैहैं ॥

२७० तहां "सो अन्वेषण करनेकूं योग्य है" इस वाक्यविषै स (सो) शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥

२७१ उपासन यह किस अर्थ है? इस अपेक्षाके हुये कहैहैं ॥ इहां ताका यह फल है । ऐसैं संबंध है ॥

औ उपासनके फलभूत कामकी प्राप्तिअर्थ मस्तकगत नाडीकरि गति कही । सो अन्वेषण करनेकूं योग्य है कहिये शास्त्र अरु आचार्यके उपदेशोंकरि जाननेकूं योग्यहै । सो विजिज्ञासितव्य है [तात्पर्य यह है किः—जिज्ञासापूर्वक विचारद्वारा] स्वसंवेद्यताकेतांई आपादन करनेकूं योग्य है ॥ ॥ ताके अन्वेषणतैं औ विजिज्ञासनतैं क्या फल होवैगा ? यह कहियेहैंः—सो सर्व लोकनकूं औ सर्व कामोंकूं पावताहै । जो तिस आत्माकूं यथोक्तप्रकारसैं शास्त्र अरु आचार्यके उपदेशकरि अन्वेषणकरिके (विचारिके) विशेषकरि जानताहै कहिये स्वसंवेद्यता (स्वानुभवगोचरता)कूं आपादन करैहै ताकूं यह सर्व लोक अरु कामोंकी प्राप्तिरूप जो सर्वात्मता[२७२] तिसरूप फल होवैहै । ऐसैं निश्चयकरि

---

२७२ निर्गुणविद्याका सर्व लोक अरु कामोंका प्राप्तिरूप फल कैसैं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां सर्वात्मता । याका परिच्छेदभ्रांतिकी निवृत्तिकरि पूर्ण स्वरूपसैं अवस्थिति । यह अर्थ है ॥

प्रजापति (ब्रह्मा) कहते भये ॥ ॥ औ इहां "[273]अन्वेषण करनेकूं योग्य है अरु विजिज्ञासित (विज्ञात) करनेकूं योग्य है" ऐसा यह नियमविधिहीं है [274]अपूर्वविधि नहीं। [275]ईसै रीतिसैं अन्वेषण करनेकूं योग्यहै अरु विजिज्ञासित करनेकूं योग्य है। यह (नियमविधिरूप) अर्थ है। काहेतैं अन्वेषण अरु विजिज्ञासनकूं [276]दृष्ट अर्थरूप

---

२७३ प्रजापतिके वाक्यतैं प्रतीयमान विधिके स्वरूपकूं कहैहैं ॥

२७४ एवकारकरि निषेध करने योग्यकूं दिखावैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः– शब्दतैं विद्याके उदय हुये ताकी उत्पत्तिअर्थ अग्निहोत्र आदिकके विधिकीन्यांई अपूर्वविधि नहीं संभवै है॥

२७५ इहां अवघात (चावलोंके खांडणे)के विधिकी न्यांई नियमविधि बी कैसैं होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–मिथ्याज्ञानके संस्कारकी प्रबलतातैं अनात्माके अभिनिवेशकी निवृत्तिकी स्वतंत्र अन्वेषण अरु शास्त्राचार्यद्वारा अन्वेषणरूप पक्षविषै प्राप्तिकेहुये शास्त्र अरु आचार्यकरि आत्माका अन्वेषणहीं करनेकूं योग्य है। यह नियम है ॥

२७६ यातैं बी नियमविधिहीं है। अपूर्वविधि नहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–अन्वेषण अरु विजिज्ञासनतैं ज्ञानरूप साधन कहा औ ताका विद्याद्वारा अविद्याकी निवृ-

होनेतैं औ तिन दोनूंकी दृष्टार्थता[277] (भोजनके फल तृप्तिकी न्यांई दृष्टफलवान्‌ता)कूं यह श्रुति आगे "मैं इहां भोगकूं देखता नहीं" इस वाक्यकरि वारंवार दिखावैगी औ देहादिकके धर्मोसैं[278] पररूपकरि ज्ञायमान आत्माके स्वरूपके निश्चयके हुये विपरीतनिश्चयकी निवृत्तिरूप दृष्ट (रज्जुज्ञानतैं सर्पभ्रमकी निवृत्तिकीन्यांई प्रत्यक्ष) फल है। यातैं इस विधिकी नियमरूप[279]

---

त्ति दृष्ट हीं फल है। काहेतैं अन्वय अरु व्यतिरेककरि ताकी हेतुताके निश्चयतैं ॥ तैसैं हुये तहां अपूर्वविधिका अवकाश नहीं है ॥

२७७ तिन दोनूंकी दृष्टफलवान्‌ताविषै वाक्यशेषकूं अनुकूल करैहैं ॥

२७८ वारंवार प्रयोगकिये " मैं देखताहूं " इस वर्तमान उपदेशकरि अन्वेषणआदिककूं दृष्टफलता कैसैं होवैगी ? यह आशंकाकरिके। देहतैं अतिरिक्त आत्माके वादीनकूं वाक्यजनित ज्ञानतैं औ अनुमानतैं मनुष्यभाव आदिक भ्रमकी निवृत्तिकी प्रसिद्धितैं ऐसैं मति कहो। इस अभिप्रायकरिके कहैहैं

२७९ अन्वेषणआदिककी दृष्टफलवान्‌ताके हुये फलितकूं कहैहैं ॥ इहां अपूर्वविधिरूपता। याका तिस अपूर्वविधिकी विषयता। यह अर्थ है औ " इहां " ऐसैं अन्वेषण आदिककी उक्ति है। अर्थ यह जोः—अग्निहोत्रआदिककी न्यांई अ-

तद्धोभये देवासुरा अनुबुबुधिरे । ते

---

अर्थः—ताकूं उभय देव अरु असुर अनंतर जानतेभये ॥ वे कहते भयेः—जब

---

अर्थता हीं युक्त है। परंतु अग्निहोत्रआदिकनकी न्यांई अपूर्वविधिरूपता इहां नहीं संभवैहै ॥१॥

टीकाः—"तिसँकूं दोनूं" इत्यादिरूप जो आख्यायिका है ताका प्रयोजन कहा ॥ तिसँ प्रसिद्ध प्रजापतिके वचनकूं दोनूं देवासुर कहिये देव अरु असुर जे देवासुर वे पीछे परंपराकरि आगत अरु स्वकर्णगोचरकूं प्राप्त [तिसवचन]कूं जानते भये ॥ ॥ औ वे इसप्रजापतिके वचनकूं जानिके क्या करते भये ?

---

न्वेषणआदिककी अपूर्वविधिकी अंगरूप अत्यंत अप्राप्तिके अभावकूं उक्त होनेतैं ॥

२८० अब आख्यायिकाकूं व्याख्यान करनेकूं । आख्यायिका तो विद्याके ग्रहण अरु संप्रदानके विधिके दिखावनेरूप अर्थवाली है । इत्यादि वाक्यकरि उक्त अर्थकूं स्मरण करावैहैं

२८१ प्रकटकरी आख्यायिकाके अक्षरनकूं व्याख्यान करैहैं॥

होचुर्हन्त तमात्मानमन्विच्छामो यमा-

अनुमति होवै तब तिस आत्माकूं अन्वेषण करैं। जिस आत्माकूं अन्वेषण करिके (खो-

यह कहियेहैः—वे देव अरु असुर स्वसभाविषै परस्पर कहतेभयेः—जब तुह्मारी अनुमति (संमति) होवै तब तिस प्रजापतिकारि उक्त आत्माकूं अन्वेषण करैं। जिस आत्माकूं अन्वेषणकरिके (खोजिके) सर्व लोकनकूं औ सर्व कामोंकूं पावताहै। ऐसैं कहिके इंद्र (देवराजा)हीं आप देवनकेमध्य [इतर देवनकूं अरु सर्व भोगकी सामग्रीकूं स्थापन करिके शरीरमात्रकरिहीं प्रजापतिके प्रति] गमन करताभया ॥ तैसैं विरोचन (असुर-स्वामी) असुरनकेमध्य ॥ ॥ गुरु जे हैं वे विनय[२८२] (अगर्व) करि अभिगमन करनेकूं योग्य

२८२ ननु इंद्र अरु विरोचन विद्यार्थी हुये बी परिकर भूषणादि उपस्करकूं परित्यागकरिके शरीरमात्रकरि प्रजापतिके प्रति क्यूं जाते भये? तहां कहैहैं ॥

त्मानमन्विष्य सर्वा॑ꣳश्च लोकानाप्नोति सर्वा॑ꣳश्च कामानितीन्द्रो हैव देवानामभिप्रवव्राज। विरोचनोऽसुराणां। तौ हा-

---

जिके ) सर्व लोकनकूं अरु सर्व कामोंकूं पावताहै ॥ ऐसैं [ कहिके ] इंद्रहीं देवनके मध्य अभिगमन करता भया । विरोचन

---

हैं । ऐसैं यह दिखावै हैं:—त्रैलोक्य[283]के राज्यतैंबी गुरुतर विद्या है ऐसैं दिखावैहै । [284]जातैं देव अरु असुरनके राजे महायोग्य भोगके योग्य हुये तिस प्रकारसैं गुरुकेप्रति समीप जाते भये ॥ (वे इंद्र अरु विरोचन) असंविदानहीं कहिये परस्पर विज्ञापनकूं नकरते हुये विद्याके फलकेप्रति परस्पर ईर्ष्याकूं दिखावते हुये ।

---

२८३ तिन दोनूंकी उक्त रूपवाली गतिके वशतैंहीं दिखाये अन्य अर्थकूं कथन करैहैं ॥ इहां विद्याहै इस प्रकारसैं दिखावैहै । ऐसैं संबंध है ॥

२८४ ता विद्याकी अत्यंत गुरुताविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां संवित्कूं कहिये मैत्रीकूं ॥

संविदानावेव समित्पाणी प्रजापतिस-
काशमाजग्मतुः ॥ २ ॥

तौ ह द्वात्रिंꣳशतं वर्षाणि ब्रह्मचर्य्य-
मूषतुस्तौ ह प्रजापतिरुवाच-किमिच्छं-

---

असुरनके मध्य ॥ वे दोनूं अमैत्रीकूं करने-
वालेहीं समित्पाणि हुये प्रजापतिके पास
आवतेभये ॥ २ ॥

अर्थः—वे दोनूं बत्तीश वर्ष ब्रह्मचर्य
जैसें होवै तैसें वास करतेभये ॥ ॥ तिनकूं
प्रजापति कहतेभये ॥ प्रजापतिरुवाचः—

---

समित्पाणि कहिये समिधनका भार है हस्त-
विषै जिनोंके ऐसें हुये प्रजापतिके पासआ-
गमनकरतेभये ॥ २ ॥

टीकाः—वे दोनूं जायके बत्तीस (३२) वर्ष
शुश्रूषा ( सेवा )पर होयके ब्रह्मचर्य जैसें होवै
तैसें वास करतेभये ॥ ॥ तब अभिप्रायके ज्ञा-

तावत्वास्तामिति? तौ होचतुर्य आत्माऽप-
हतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोकोऽवि-
जिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यस-

किसकूं इच्छतेहुये वास करतेहो? ऐसैं
[उक्तहुये] वे दोनूं कहतेभये ॥ इंद्रवि-
रोचनावूचतुः—जो आत्मा अपहतपाप्मा
विजर विमृत्यु विशोक क्षुधारहित तृषार-
हित सत्यकाम सत्यसंकल्प है। सो अन्वे-

ता प्रजापति तिन दोनूंकूं कहतेभये ॥ प्र-
जापतिरुवाचः—किसकूं इच्छते हुये कहिये
किस प्रयोजनकूं अभिप्रायका विषयकरिके इ-
च्छते हुये तुम दोनूं वास करते भये? ऐसैं
उक्त हुये वे दोनूं कहते भये ॥ इंद्रविरोच-
नावूचतुः—"जो आत्मा" इत्यादि भगवा-
न् (आप) के वचनकूं शिष्टपुरुष जनाव-
वतेहैं। यातैं तिस आत्माकूं जाननेकूं इच्छ-
ते हुये हम दोनूं वास करते भये! ऐसैं

ङ्कल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः स सर्व्वाꣳश्च लोकानाप्नोति सर्व्वाꣳश्च कामान् यस्तमात्मानमनुविद्य विजा-

---

षण करनेकूं (जाननेकूं इच्छा करनेकूं) योग्य है सो विजिज्ञासन करनेकूं (विशेषकरि जाननेकूं) योग्य है॥ सो सर्व लोकनकूं अरु सर्व कामोंकूं पावताहै जो तिस आत्माकूं जानिके विशेषकरि जानताहै। ऐसैं

---

[कहते भये]॥ ॥ [285]यद्यपि इंद्र अरु विरोचन प्रजापतिके समीप आगमनतैं पूर्व परस्पर ईर्ष्यायुक्त होते भये? तथापि विद्याप्राप्तिके प्रयोजनके गौरव (गुरुपनै)तैं त्याग किये हैं राग द्वेष मोह अरु ईर्ष्या जिनोनैं ऐसेहीं हुये

---

२८५ इहां तिस आत्माकूं जाननेकूं इच्छते हुये हम दोनूं "वास करते भये हैं" ऐसैं [उत्तम पुरुषके] वक्तव्यके हुये बी "वास करते भये हो" ऐसैं जो [मध्यम पुरुष] कहा सो प्रजापतिके वचनका अनुकर्षणमात्र है। ऐसैं देखनेकूं योग्य है॥ अब परस्पर वैरी जे इंद्र विरोचन तिनका चिरकाल एकत्र अवस्थान कैसैं भया? यह आशंका करिके कहैहैं॥

नातीति भगवतो वचो वेदयन्ते तमिच्छन्ताववास्तमिति ॥ ३ ॥

तौ ह प्रजापतिरुवाच-य एषोऽक्षिणि

---

भगवान् ( आप )के वचनकूं [ केइक ] निवेदन करतेहैं । ताकूं इच्छतेहुये [ हम दोनूं ] वास करतेहैं! ऐसैं ॥ ३ ॥

अर्थः-तिनकूं प्रजापति कहतेभये ॥

---

ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं प्रजापतिविषै वासकरते भये ॥ तिसँ[२८६]करि यह आत्मविद्याका गौरव (सर्व साधनोतैं भारीपना ) प्रख्यापन किया ॥ ३ ॥

टीकाः-तिन दोनूंकूं ऐसे तपस्वी शुद्धकल्मष (प्रक्षालित दोषवाले) योग्य लखिके (जानिके) प्रजापति कहते भये ॥ प्रजापतिरु-

---

२८६ स्वभावतैं वैरी हुये बी इंद्र अरु विरोचनके विद्यार्थी होनेकरि चिरकाल एकत्र वासकरि सूचनकिये अर्थकूं दिखावैहैं ॥ इहां शुद्धकल्मषवाले । याका प्रक्षालितदोषवाले । यह अर्थ है ॥ औ पुरुष द्रष्टा । ऐसैं संबंध है ॥

पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति होवाचैत-
दमृतमभयमेतद्ब्रह्मेत्यथ योऽयं भगवो-

---

प्रजापतिरुवाचः–जो यह अक्षिविषै पुरुष देखियेहै यह आत्मा है । ऐसैं कहतेभये । यह अमृत अभय है यह ब्रह्म है इति ॥ ॥

---

वाचः–जो यह अक्षिविषै पुरुषरूप द्रष्टा विषयनतैं निवृत्त[287][288] चक्षु (इंद्रिय)वाले अरु नष्ट भये कषाय (रागादि)वाले योगीनकरि देखियेहै । येह[289] अपहतपाप्माआदिक गुणवाला आत्मा है। जिसकूं मैं पूर्व कहताभया । जिसके विज्ञानतैं सर्व लोक अरु कामोंकी प्राप्ति होवैहै । यह

---

२८७ अस्मदादिकोंकरि तहां दृष्टा देख्या नहीं है? यह आशंकाकरिके कहेहैं ॥

२८८ इंद्रियनकी विषयनतैं विमुखताविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां योगीनकरि कहिये समाधिनिष्ठनकरि । अर्थ यह जोः–अंतर्मुखदृष्टिवाले पुरुषनकरि ॥

२८९ " जो आत्मा " इत्यादिवाक्यके साथि इस वाक्यकी एकवाक्यताकूं दिखावैहैं ॥

ऽप्सु परिख्यायते यश्चायमादर्शे कतम

---

इंद्रविरोचनावूचतुः-अब हे भगवन्! जो यह जलोंविषै च्यारीओरतैं जानियेहै औ जो यह आदर्शविषै है। कौंनसा यह है?

---

२९० भूमानामवाला अमृत है। याहींतैं अभय है। याहींतैं ब्रह्म कहिये वृद्धतम (सबतैं अधिकबडा) है इति ॥ ॥ अनंतर इस प्रजापतिकरि उक्त "अक्षिविषै पुरुष देखियेहै" ऐसे वचनकूं सुनिके दोनूं छाया (प्रतिबिंब)रूप पुरुषकूं ग्रहण करते भये औ ग्रहणकरिके दृढीकरणअर्थ प्रजापतिकूं पूंछतेभये ॥ इंद्रविरोचनावूचतुः-
२९१ अब हे भगवन्! जो यह जलोंविषै च्यारी ओरतैं जानिये है औ जो यह आदर्शविषै अरु खड्गआदिकविषै आत्मा (देह)के प्रतिबिंब-

---

२९० औ भूमविद्याके साथि याकी एकवाक्यताकूं सूचन करैहैं॥ इहां इति शब्द वाक्यकी समाप्तिअर्थ है॥

२९१ उक्तअर्थविषै वाक्यकूं डालते हैं॥ इहां अथ शब्द प्रश्नअर्थ है औ इति शब्द समाप्तिअर्थ है॥

एष इत्येष उ एवैषु सर्व्वेष्वेतेषु परिख्यायत इति होवाच ॥ ४ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य सप्तमः खण्डः ॥ ७॥

---

इति॥ ॥ प्रजापतिरुवाचः—यहहीं इन सर्व अंतनविषै च्यारीओरतैं जानियेहै। ऐसैं कहतेभये ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्र०सप्तमः खंडः ॥७॥

---

रूप आकारवाला च्यारीओरतैं जानियेहै । इनके मध्य आपनैं कहा जो आत्मा यह कौंनसा है? किंवा इन सर्वविषै एकहीं है? इति॥ ॥ ऐसैं[२९२] पूंछे हुये प्रजापति कहते भये॥ प्रजापतिरुवाचः—"जो चक्षुविषै दृष्टा मैंनैं कहा सो यहहीं है" ऐसैं ईसैं[२९३] उक्त वचनरूप

---

२९२ जो चक्षुकरि उपलक्षित दृष्टा है यह हीं मैंनैं कहा अपहतपाप्मा आदिक धर्मवाला आत्मा है। तुम दोनूंनैं फेर अन्यथा (विपरीत) ग्रहण किया है। ऐसैं निपातकरि सूचनकरते हुये प्रजापति कहते भये। ऐसैं कहैहैं॥

२९३ प्रजापति जब ऐसैं कहते भये तब तिन दोनूंकी वि-

वस्तुकूं मनविषै करिके इन सर्व अंतन (मध्यन) विषै च्यारी ओरतें जानिये है! ऐसें कहते भये ॥ ॥ [294] ननु विगतदोष प्रजापतिरूप आचार्य होते भये ता प्रजापतिकूं दोनूं शिष्यनका विपरीतग्रहण अनुमोदन करनेकूं कैसें युक्त होवै है? [295] सत्य । ऐसें अनुज्ञात (अनुमोदनकिया) नहीं है ॥ ॥ कैसेंकि? जातें आत्मा(आप)विषै अध्यारोपित पांडित्य महत्व अरु बोद्धापनेतें उद्धत (उच्छृंखल) इंद्र अरु विरोचन हैं औ तैसेंहीं लोकविषै प्रतिष्ठित होनेकरि प्रसिद्ध हैं। तैसेंहीं वे। दोनूं जब प्रजापतिकरि "तुम दोनूं विपरीतग्राही मूढ हो" ऐसें उक्त होवैं तब तातैं तिनके चित्तविषै दुःख होवैगा औ तिसतें जनित चित्तकी शिथिलतातैं फेर प्रश्न श्रवण ग्रहण अरु

---

मुखता कैसें नहीं निवृत्त भई? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां इसकूं। याका यथोक्त वचनरूप वस्तुकूं। यह अर्थ है ॥

२९४ जो प्रजापतिनैं मनविषै राख्या वस्तु है ताकूं प्रकट करनेकूं पूर्ववादी प्रश्न करैहै ॥

२९५ श्रेष्ठ शिष्यगत विपरीत ग्रहण आचार्यकरि अनुज्ञा (अनुमोदन) करनेकूं अयुक्त है। ऐसें अंगीकारकरिके। सिद्धांती प्रजापतिके अभिप्रायकूं कहैहैं ॥

अवधारण (निश्चय)के प्रति उत्साहका भंग होवैगा। यातैं वे दोनूं शिष्य रक्षण करनेकूं योग्य हैं ऐसैं प्रजापति मानतेहैं। प्रथम विपरीतकूं ग्रहणं[२९६] करहू। औ ता (विपरीतग्रहण)कूं उदकशराव (जलपात्र)के दृष्टांतकरि दूरी करूंगा। ऐसैं मानतेहैं ॥ ॥ ननु[२९७] प्रजापतिकरि "यह हीं है" ऐसैं अनृत कहनेकूं युक्त नहीं है ? प्रजापतिनैं अनृत[२९८] कहा नहीं है ॥ कैसैंकि[२९९]:—आप (प्रजापति)नैं कहा जो अक्षिकरि उपलक्षित पुरुष

---

२९६ तब तिन दोनूंका विपरीतग्रहण कैसैं दूरी करनेकूं योग्य है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां प्रथम विपरीतकूं। यह शेष है औ चकारकरि " मानताहै " यह क्रियापद पीछेसैं खीचियेहै ॥

२९७ " जिस जिसकूं श्रेष्ठ आचरता है " इस गीताउक्त न्यायकरि सर्वका मृषावादीपना होवैगा? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

२९८ प्रजापतिके अभिप्रायकूंहीं प्रकट करते हुये अतिप्रसंगकूं परिहार करनेकूं तिस प्रजापतिके अनृतवादीपनैकूं सिद्धांती दूषण देतेहैं ॥

२९९ ताहीकूं आकांक्षापूर्वक स्पष्ट करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—दोनूं शिष्यनकरि ग्रहण किया जो यह आत्मा तिसतैं

सो शिष्यनकरि गृहीत छायारूप आत्मातें प्रजापतिके मनविषै अतिसमीप है। काहेतें "औ[३००] सर्वके भीतरहै" इस श्रुतितें। [३०१]तांहीकूं "यह हीं है" ऐसै प्रजापति कहतेभये। यातें प्रजापतिनें अनृत (जूठ) कहा नहीं। [३०२]तैसें हुये तिन दोनूंके विपरीत ग्रहणकी निवृत्तिकेअर्थ हीं कहे हैं ॥४॥

इति श्री०भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः ॥७॥

---

आत्मा ( आपहीं प्रजापति ) नैं कहा जो अक्षिकरि उपलक्षित द्रष्टा है सो प्रजापतिके मनविषै संनिहिततर ( अत्यंतसमीप ) है यातैं सोई तिसनैं कहा है ॥

३०० औ यातैं द्रष्टा प्रजापतिके मनविषै संनिहिततर है। ऐसैं कहैहैं ॥

३०१ प्रजापतिके मनविषै द्रष्टाकी समीपताके हुये बी ताका मृषावादीपना कैसैं नहीं है? यातैं कहैहैं ॥

३०२ औ यातैं प्रजापतिका मृषावादीपना नहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥ ॥

इति श्री०अष्टमप्रपाठकगतसप्तमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ७ ॥

अथाष्टमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः ॥ ८ ॥

उदशराव आत्मानमवेक्ष्य यदात्म-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः ॥८॥

अर्थः–प्रजापतिरुवाचः–उदकशरावavi-

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः ८

इंद्र विरोचन जलपात्रात्मदर्शन । विरोचन गमन ९

टीकाः– प्रजापतिरुवाचः–उदक शरावविषै कहिये जलकरि पूर्ण शराव (कूंडे) आदिक पात्रविषै आत्माकूं देखिके अनंतर जो तहां आत्माकूं देखते हुये नहीं जानते हो सो मेरेकूं कथन करो ॥ ॥ ऐसें उक्त हुये वे दोनूंउदकशराववविषै अवलोकन करते भये ॥ तैसें करनेवाले तिन दोनूंके प्रति प्रजापति कहतेभये ॥ प्रजापतिरुवाचः–क्या देखतेहो ? ऐसें ॥ ॥ [३०३] नंनु "सो मेरेकूं कथन

---

अथ श्री॰अष्टमप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टि॰ ॥ ८ ॥

३०३ इहां आत्माकूं उदकशराववविषै देखिके तिस आ-

नो न विजानीथस्तन्मे प्रब्रूतमिति ? तौ होदशरावेऽवेक्षाञ्चक्राते ॥ तौ ह प्रजाप-

षै आत्माकूं देखिके जो आत्माको नहीं जानतेहो सो मेरेकूं कहो ॥ ॥ ऐसें [ उक्त हुये ] वे दोनूं उदकशरावविषै अवलोकन करतेभये ॥ ॥ तिनकूं प्रजापति कहते-

करो " ऐसें प्रजापतिकरि उक्त तिन दोनूं शिष्योनैं उदकशरावविषै अवलोकन करिके प्रजापतिकेअर्थ नहीं निवेदन किया । औ "यह हम दोनूंनैं नहीं जान्या " ऐसें अज्ञानके हेतुके अनिवेदन किये हुये प्रजापति कहतेभयेः—"क्या देखते हो ?"—ऐसें । तहां कौंन अभिप्राय है ? ३०४ यहै कहियेहैः—तिनं ३०५ दोनूंकूं "यह हमकूं अवि-

त्माकूं तहां देखनेवाले तिन दोनूंकूं अनंतर जो आत्माके स्वरूपकूं तुम दोनूं नहीं जानते हो सो मेरेकूं कहो । ऐसें संबंध है ॥ तहां यह प्रजापतिका वचन आरंभके अनुकूल (अनुसार) नहीं होवैहै ? ऐसें पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३०४ आरंभकूं उलंघन करिके कहनेवाले प्रजापतिके अभिप्रायकूं सिद्धांती कहैहैं ॥

३०५ तहां प्रथम इंद्र अरु विरोचनकरि " हम दोनूंनैं

तिरुवाच-किं पश्यथ इति? तौ होचतुः

---

भये ॥ प्रजापतिरुवाचः—क्या देखतेहो ? ऐसैं [ उक्त हुये ] वे दोनूं कहतेभयेः—हे

---

दित है" ऐसी आशंका नहीं होती भई । किंतु छायारूप आत्माविषै ( प्रतिबिंब औ ताके हेतु शरीरविषै ) आत्माका प्रत्यय निश्चितहीं होता भया । जिसंकरि[३०६] यह आगे कहैगीः—"वे दोनूं शांतहृदयवाले हुये गमन करते भये" ऐसैं ॥ [३०७]जातैं अभिप्रेत अर्थके अनिश्चित हुये शांतहृदयवान्पना नहीं संभवैहै । तिसकरि "यह हम दोनूंनैं नहीं जान्या" ऐसैं नहीं कहतेभये औ

---

यह नहीं जान्या" ऐसैं प्रजापतिके प्रति अकथनविषै कारण-कूं कहैहैं ॥ इहां छायात्माविषै । याका छायाविषै औ ताके हेतु शरीरविषै इंद्र अरु विरोचनकूं क्रमतैं आत्मबुद्धि यह निश्चित प्रवृत्त भई । यह अर्थ है ॥

३०६ तिन दोनूंके तहां आत्मप्रत्ययके निश्चितपनैविषै गमककूं कहैहैं ॥

३०७ ननु शांतहृदयवाले तिन दोनूंके गमनके हुये बी प्रत्ययका निश्चितपना कैसैं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां तिसकरि । याका विपरीतग्राहीपनैकरि । यह अर्थ है ॥

**सर्वमेवेदमावां भगव आत्मानं पश्याव आलोमभ्य आनखेभ्यः प्रतिरूपमिति १**

---

भगवन् ! इस सर्वहींकूं हम आत्मा देखते-हैं। लोमनतैं आरंभ करिके नखनकेपर्यंत प्रतिरूप ( प्रतिबिंब )कूं। ऐसैं ॥ १ ॥

---

विपरीतग्राही[३०८] दोउ शिष्य उपेक्षा करनेकूं योग्य नहीं हैं ऐसैं जानिके प्रजापति आपहीं पूंछते भयेः—"क्या देखते हो ?" ऐसैं औ तिनके विपरीत[३०९] निश्चयके दूरीकरनेअर्थ "साधु ( सम्यक्) अलंकृत हुये " इत्यादि आगे कहैंगे॥ ॥ तब[३१०] वे दोनूं कहते भये ॥ इंद्रविरोचनावू-

---

३०८ जब उक्तकूं न ग्रहण करिके विपरीतकूं ग्रहण करते भये। तब वे दोनूं कुबुद्धिवाले होनेतैं प्रजापतिकरि उपेक्षा करनेकूं योग्य हैं ? यह आशंका करिके । प्रजापतिके अभिप्रायकूं कहैहैं ॥

३०९ यह प्रजापतिकूं संमत है । यह तुमनैं कैसैं जान्या ? यातैं कहैहैं ॥

३१० प्रजापतिके प्रश्नविषै देव अरु असुरनके राजनके विपरीत ग्रहणकूं अनुवाद करैहैं ॥

तौ ह प्रजापतिरुवाच-साध्वलंकृतौ

---

अर्थः-तिनकूं प्रजापति कहतेभये ॥ प्रजापतिरुवाचः-सम्यक् अलंकारयुक्त सुं-

---

चतुः-हे भगवन् ! हम इस सर्वकूं आत्मा देखतेहैं लोमनतैं आरंभकरिके नखपर्यंत प्रतिरूप ( प्रतिबिंबरूप छाया )कूं! ऐसैं कहिये हे भगवन् ! जैसैंहीं हम दोनूं शरीर लोमनखादिमान् हैं ऐसैंहीं लोमनखादिसहित हम दोनूंके प्रतिरूप (प्रतिबिंब)कूं उदकशरावविषै देखतेहैं ! ऐसैं [कहतेभये] ॥ १ ॥

टीकाः-तिन[३११] दोनूंके प्रति छाया अरु देहविषै आत्मनिश्चयके दूरी करनेअर्थ ॥ फेर प्रजापति कहते भये । प्रजापतिरुवाचः-

---

३११ ताके दूरीकरनेके प्रकारकूं सूचन करैहैं ॥ इहां छायाविषै औ ताके हेतु देहविषै तिन दोनूंकूं आत्मनिश्चय जो है ताके निरासअर्थ । यह अर्थ है ॥ औ " इहां " ऐसैं इस पर्यायकी उक्ति है । तिसाविषै नहीं आदेश करतेभये । काहेतैं ताके प्रयोजनके अभावतैं । यह अर्थ है ॥

सुवसनौ परिष्कृतौ भूत्वोदशरावेऽवेक्षे-

---

दरवस्त्रवाले अरु छेदनकिये नखलोमवाले होयके उदकशराववि‌षै अवलोकन करो!

---

जैसैं स्वगृहविषै थे तैसैं सम्यक् अलंकारयुक्त अरु सुवसन कहिये महामूल्यवाले वस्त्ररूप परिधानवाले औ परिष्कृत (छिन्नलोमनखवाले) होयके उदकशराववि‌षै फेर देखो! ऐसैं औ इहां (इसपर्यायविषै) "जो अज्ञात होवै सो मेरेकूं कहो?" ऐसैं आदेश नहीं करते भये?॥ ॥ फेर[312] इस सम्यक् अलंकार आदिककूं करिके उदकशराववि‌षै देखनेकरि तिन दोनूंका छायाविषै आत्माका ग्रहण कैसैं दूरी किया होवैगा? जैसैं आगंतुक अरु शरीरसैं संबंधवाले जे[313] सम्यक् अलंकार अरु सुंदरवस्त्रआदिक हैं

---

३१२ उक्त उदाहरणकरि छायाविषै औ देहविषै इंद्र अरु विरोचनका आत्मप्रत्यय नहीं दूरी किया होवैहै? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३१३ छायाका औ ताके कारण देहका आगंतुक होनेतैं

थामिति ! तौ ह साध्वलंकृतौ सुवसनौ

॥ ॥ ऐसें [उक्त हुये] वे दोनूं सम्यक् अलंकारयुक्त सुंदरवस्त्रवाले अरु छेदन

तिनका उदकशरावविषै छायाकरपना है। ऐसैं शरीरका बी छायाकरपना पूर्व होता भया। यह जानियेहै औ नित्यताकरि अभिप्रेत अरु अखंडित जे[314] शरीरके एकदेशरूप लोम नख आदिक हैं तिनका छायाकरपना पूर्व होता भया औ तिनके छेदित हुये लोमनखआदिककी छाया नहीं देखियेहै। यातैं लोमनखआदिककीन्यांई शरीरकाबी आगमापायीपना सिद्ध भया॥ [315] ईसरीतिसैं उदकशरावआदिकविषै दृश्यमान [प्रतिबिंब] औ ताके निमित्त देहका अनात्म-

अनात्मपना इहां विवक्षित है। ऐसैं सिद्धांती उत्तर कहैहैं॥ इहां पूर्व। याका उदक आदिकसैं संबंधकी अवस्थाविषै। यह अर्थ है॥

३१४ व्यभिचारी होनेतैं बी छाया औ ताके कारणकी अनात्मता है। ऐसैं कहैहैं॥

३१५ दोनूं युक्तिनकरि सिद्ध अर्थकूं निगमन करैहैं॥

परिष्कृतौ भूत्वोदशरावेऽवेक्षाञ्चक्राते ॥
तौ ह प्रजापतिरुवाच-किं पश्यथ इति ?२

---

किये नखलोमवाले होयके उदकशरावविषै अवलोकन करतेभये ॥ ॥ तिनकूं प्रजापति कहतेभये ॥ प्रजापतिरुवाचः–क्या देखतेहो ? ऐसैं ॥ २ ॥

---

पना सिद्ध भया । काहेतैं उदकशरावआदिकविषै छायाकर (प्रतिबिंबकारक) होनेतैं । देहसैं संबंधवाले अलंकारआदिककीन्यांई ॥ केवल[३१६] इतनाहीं नहीं किंतु इसकरि यावत् किंचित् आत्मभावकरि अभिमत अहंकारादिक आत्मीय (अपनै) भावकरि औ अभिमत सुख[३१७] दुःख

---

३१६ केवल छाया औ ताके कारणकाहीं अनात्मपना नहीं । किंतु उक्त न्यायकरि अहंकारादिकनका औ तिनके धर्मनका आत्मा अरु आत्मीयपना निषेध किया । ऐसैं प्रसंगतैं अतिदेश करैहैं ॥ इहां आत्मापनैकरि अभिमत अहंकारादि । यह शेष है औ मोहादिकविषै आत्मीयभावकरि अभिमत । ऐसैं अध्याहार करनेकूं योग्य है ॥

३१७ इसकरि । ऐसैं सूचन कियेहीं हेतुकूं दिखावैहैं ॥

राग द्वेष अरु मोहआदिक है सो कादाचित्क (आगमापायी) होनेतैं नख लोमआदिककीन्यांई अनातमा है। ऐसैं प्रतीतिकरनेकूं योग्य है॥ [३१८] ईसरीतिसैं अशेष मिथ्याग्रहणके दूरि करनेके निमित्त सम्यक् अलंकारआदिरूप दृष्टांतके प्रजापतिकरि कहेहुये ताकूं सुनिके तैसैं करनेवाले तिन दोनूंका बी छायाविषे आत्माका विपरीत ग्रहण जातैं नहीं दूरी होता भया। तातैं किसीबी स्वदोषकरिहीं प्रतिबद्ध भया है विवेकविज्ञान जिनोंका ऐसैं इंद्र अरु विरोचन होते भये। ऐसैं जानियेहै॥ ॥ तिन पूर्वकीन्यांईहीं दृढनिश्चयवाले दोनूंकूं प्रजापति पूंछतेभये॥ प्रजापतिरुवाच:—"क्या देखते हो?" ऐसैं॥ २॥

---

इहां अनात्मा है। ऐसैं अनात्मापना जो है सो अनात्मीयपनेके उपलक्षणअर्थ है॥

३१८ तब तिन दोनूंके यथोक्त रीतिकरि विपरीत ग्रहणकूं अपगत होनेतैं उत्तररूप प्रजापतिके वाक्यसैं क्या है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

तौ होचतुर्यथैवेदमावां भगवः साध्वलंकृतौ सुवसनौ परिष्कृतौ स्व एव-

---

अर्थः—वे दोनूं कहतेभये ॥ इंद्रविरोचनावूचतुः—हे भगवन्! हम दोनूं सम्यक् अलंकारयुक्त सुंदरवस्त्रवाले अरु छेदन किये नखलोमवाले हैं यह [ उदाहरण ]

---

टीकाः—वे दोनूं तैसैंहीं (पूर्वकीन्यांई) प्रतिपन्न (निश्चयवाले) हुये कहतेभये "जैसैं इसकूं"[३१९] ऐसैं। कहिये सम्यक् अलंकारआदिककरि विशिष्ट हम दोनूंहैं। जैसैंहीं यह उदाहरण है। ऐसैंहीं ये दोनूं हमारे छायात्मा हैं ऐसैं अत्यंत वि-

---

३१९ इहां " तैसैंहीं " याका व्याख्यान " पूर्ववत् " यह है औ " जैसैंहीं यह " ऐसैं प्रतीकका ग्रहण है ताकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां हम दोनूं हैं ऐसा यह उदाहरण जैसैंहीं है। ऐसैं संबंध है औ अक्षि [विषै पुरुष इस] वाक्यतैं अरु उदकशरावववाक्यतैं औ साधु अलंकारवाक्यतैं छाया अरु ताके हेतुके मध्य एकहीं आत्मता है। अभ्यासतैं ( बहुवारपठनतैं ) ऐसैं जो भ्रमका अतिशय भया सो " सुतराम् ( अत्यंत ) " ऐसैं कहा ॥

मेवेमौ भगवः साध्वलंकृतौ सुवसनौ परिष्कृतावित्येष आत्मेति होवाचैतद-

---

जैसें हीं है। ऐसें हीं हे भगवन्! सम्यक् अलंकारयुक्त सुंदरवस्त्रवाले अरु छेदन किये नखलोमवाले ये (छायात्मा) हैं ऐसें [क०] ॥ ॥ यह आत्मा है। ऐसें कहते

---

परीतनिश्चयवाले होते भये ॥ ॥ जिसें[320] आत्माके लक्षणकूं "जो आत्मा अपहतपाप्मा है" ऐसें फेर ताके विशेषकूं खोजनेवाले शिष्यनकूं "जो यह अक्षि (चक्षु) विषै पुरुष देखियेहै" ऐसें साक्षात्आत्माके निर्देश कियेहुये तिनके विपरीतग्रहणके दूरीकरनेअर्थ उदकशराव अरु सम्यक् अलंकाररूप दृष्टांतकेबी कहे हुये आत्मस्वरूपके बोधतैं विपरीतग्रहण दूरी भया नहीं। यातैं ये किसी बी स्वदोषकरि प्रतिबद्ध भया है विवेक विज्ञानका सामर्थ्य जिनोंका ऐसे भये हैं। ऐसें मानिके प्रजापति यथाऽभिप्रेत (स्वअभिमत)हीं-

---

३२० प्रजापतिके वाक्यकूं उठावतेहैं ॥

मृतमभयमेतद्ब्रह्मेति॥तौ ह शान्तहृदयौ प्रवव्रजतुः ॥ ३ ॥

---

भये। यह अमृत अभय है यह ब्रह्म है। ऐसैं [ ब्रह्माकरि उक्त ] वे दोनूं शांतहृदयवाले हुये गमन करतेभये ॥ ३ ॥

---

आत्माकूं मनविषै राखिके "यह आत्मा है" ऐसैं कहते भये । यह अमृत अभय है यह ब्रह्म है । ऐसैं [321] पूर्वकीन्यांई। परंतु [322] तिनकरि अभिप्रेत (अभिमत) आत्माकूं नहीं कहतेभये॥ ॥[323]"जो आत्मा" इत्यादि आत्माके लक्षणके श्रवणकरि अरु अक्षिगत पुरुषके श्रवणकरि अरु

---

३२१ वाक्यके व्याख्यानकूं अतिदेश करैहैं ॥

३२२ एष (यह) शब्दकरि तिन दोनूं शिष्यनके अभिप्रेत (अभिमत)हीं छाया नामक अरु देहनामक आत्माकूं स्मरण करिके प्रजापति अनुमोदन करते भये? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

३२३ "वे दोनूं शांतहृदयवाले हुये" इत्यादिवाक्यके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां संस्कारयुक्त प्रथम होहू। यह शेष है॥

उदकशरावआदिक युक्तिकरि संस्कारयुक्त प्रथम होहू औ [324] सर्व मेरे वचनकूं फेरि फेरि स्मरण करनेवाले तिन दोनूंकूं प्रतिबंधके क्षयतैं आपहीं आत्माविषै विवेक होवैगा । ऐसैं मानते हुये औ [325] फेरि ब्रह्मचर्यके उपदेशके हुये जो तिनके चित्तविषै दुःख होवैगा । ताकी उत्पत्तिकूं हरण करनेकूं इच्छतेहुये प्रजापति कृतार्थबुद्धिमान् होनेकरि जानेवालेबी तिन दोनूंकूं उपेक्षाकरते भये ॥ वे इंद्र अरु विरोचन शांतहृदयवाले कहिये संतुष्टहृदयवाले । अर्थ यह जोः—कृतार्थबुद्धिवाले हुये गमन करते भये ॥ तिनकूं संतोष भया । परंतु [326] शमहीं नहीं भया । जब तिनकूं शम भया होवै तब विपरीतग्रहण विगत होवै ॥ ३ ॥

---

३२४ संस्कारयुक्त हुये बी तिन दोनूंकूं आत्माविषै विवेक कैसैं होवैगा? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

३२५ तिनकी उपेक्षाविषै अन्य कारणकूं कहैहैं ॥

३२६ शांतहृदयवान्‌पना कहा है सो तुष्टहृदयवान्‌पनैकरि क्यूं व्याख्यान करियेहै । हृदयगत शम (शांति) हीं क्यूं नहीं विवक्षित करियेहै? तहां कहैहैं ॥

तौ हान्वीक्ष्य प्रजापतिरुवाचाऽनुप-

अर्थः—तिनकूं देखिके प्रजापति कहते-भये ॥ प्रजापतिरुवाचः—आत्माकूं नहीं

टीकाः—ऐसैं[३२७] तिन गये इंद्र अरु विरोचनरूप भोगासक्त राजाओकूं यथोक्तअर्थका विस्मरण होवैगा? ऐसी आशंका मनमैं ल्यायके औ प्रत्यक्ष[३२८] वचनकरि होता जो है चित्तविषै दुःख ताकूं हरण करनेकूं इच्छते हुये। दूर जातेहुये तिन दोनूंकूं देखिके "जो आत्माअपहत पाप्मा" इत्यादि वचनकीन्यांई यह (वक्ष्यमाण) वचन बी इन दोनूंके श्रवणकी गोचरताकूं पावैगा। ऐसैं मानिके प्रजापति[३२९] अप्रत्यक्ष कहते भयेः—

३२७ जब प्रजापति तिन दोनूंकूं उपेक्षा करतेभये तब "तिन दोनूंकूं देखिके" इत्यादिवाक्य क्यूं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां प्रजापति कहतेभये। ऐसैं संबंध है ॥

३२८ तब तिन दोनूंकूं बुलायके क्यूं नहीं कहतेभये? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

३२९ कर्त्तापनेकरि संबंधके अर्थ उक्तकूंहीं फेर अनुवाद करैहैं ॥

लभ्यात्मानमननुविद्य व्रजतो यतर ए-
तदुपनिषदो भविष्यन्ति। देवा वाऽसुरा

---

जानिके अप्रत्यक्षकरिके दोनूं जातेहैं। इतर
देव वा असुर इस उपनिषद्वाले होवैंगे।

---

यथोक्तलक्षणवाले आत्माकूं [330] नहीं जानि-
के औ अनुवेदन ( स्वानुभव ) न करिके क-
हिये आपके प्रत्यक्ष न करिके औ विपरीत नि-
श्चयवाले होयके ये इंद्र अरु विरोचन गमन
करते भये। यातैं इतर देव वा असुर। विशे-
षितकरि क्या (प्रयोजन)हैः-इस उपनिषद्वाले
होवैंगे कहिये इन दोनूंनैं जो ग्रहणकरी आ-
त्मविद्या सो यह उपनिषद् जिन देवनकी वा
असुरनकी है ऐसे जे देव वा असुर वे इसउप-
निषद्वाले कहिये ऐसे विज्ञानवाले। अर्थ यह
जोः—इस निश्चयवाले। होवैंगे॥ ॥ वे क्या

---

३३० यह प्रजापति क्या कहतेभये? इस अपेक्षाके हुये कहैहैं॥

वा ते पराभविष्यन्तीति ॥ स ह शान्तहृदय एव विरोचनोऽसुरान् जगाम तेभ्यो हैतामुपनिषदं प्रोवाचात्मैवेह महय्य

---

वे पराभवकूं पावैंगे ऐसैं ॥ ॥ सो शांतहृदयवालाहीं विरोचन असुरनके प्रति जाताभया । तिनकेअर्थ इस उपनिषद् (ज्ञान)कूं कहताभयाः—आत्माहीं ( देह ) इहां

---

[फलकूं पावैंगे] किः—पराभवकूं पावैंगे । अर्थ यह जोः—श्रेयके मार्गतैं पराभूत ( बहिर्भूत ) कहिये विनष्ट होवैंगे ॥ ॥ [331] स्वगृहके प्रति गमनकरनेवाले सुर अरु असुरनके मध्य जो असुरराज विरोचन था सो शांतहृदयवालाहीं हुया असुरनकेप्रति जाता भया औ जायके तिन असुरनकेअर्थ शरीरविषै आत्मबुद्धिरूप जो उपनिषद् है तिस इस उपनिषद्कूं क-

---

३३१ यथोक्त प्रजापतिके वाक्यकूं सुनिके बी जानेवाले इंद्र अरु विरोचनके मध्य विरोचनगत अवांतरविशेषकूं कहैहैं ॥

आत्मा परिचर्य्य आत्मानमेवेह मह-यन्नात्मानं परिचरन्नुभौ लोकाववाप्नो-तीमञ्चामुञ्चेति ॥ ४ ॥

---

पूजनीय है आत्मा परिचरणीय (सेवनीय) है । आत्माहीकूं इहां पूजताहुया आत्माकूं सेवताहुया दोनूं लोकनकूं पावताहै इसकूं औ उसकूं ऐसैं ॥ ४ ॥

---

हता भया ॥ "देहमात्रहीं आत्मा है" ऐसैं पिता (ब्रह्मा)नैं कहा है ऐसैं ॥ [332]तातैं आत्माहीं (देह) इहां (इसलोकविषै) पूजनीय है । तैसैं परिचर्य कहिये परिचरणीय ( सेवनीय ) है । तैसैं आत्मा (देह)कूंहीं [333]इहां (इसलोकविषै )

---

३३२ पिताकरि तैसैं कहे हुये बी हमोंकरि तहां क्या कर्त्तव्य है ? यह आशंकाकरिके विरोचन कहैहै ॥ इहां तैसैं याका पूजनीयपनैकी न्यांई । यह अर्थ है औ फेर तैसैं । यह उक्त प्रकारकी उक्ति है ॥

३३३ तथापि प्रार्थित (वांछित) जो सर्व लोक औ कामोकी प्राप्ति सो असिद्ध भई ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

तस्मादप्यद्येहाददानमश्रद्दधानमय-

अर्थः-तातैं अद्यापि इहां अदाता अ-

पूजता हुया अरु सेवता हुया दोनूं लोक-
नकूं पावताहै । इसकूं औ उसकूं ॥ इस-
लोक अरु परलोकविषैहीं सर्व लोक औ काम
अंतर्भावकूं पावते हैं । यह असुरनके राजाका
अभिप्राय है ॥ ४ ॥

टीकाः-[३३४]तातैं तिनका संप्रदाय अद्यापि
अनुवर्त्तमान है । यातैं इहां (इसलोकविषै)
दानकूं न करनेवाले (अविभागशील) अरु
सत्कार्यनविषै श्रद्धारहित अरु यथाशक्ति अ-
यजमान (यजन करनेके स्वभावसैं रहित)
पुरुषकूं यह निश्चयकरि आसुर है जातैं ऐसे
स्वभाववाला है बडा खेद है । ऐसैं खेदकूं

३३४ विरोचनके संप्रदायकी अविच्छन्नताकूं दिखावैहैं ॥ इहां तातैं । याका देहात्मवादकूं आसुर (असुरनका किया) होनेतैं । यह अर्थ है औ तिनका संप्रदाय कहिये तिन विरोचन आदिक असुरनका संप्रदाय जो देहके आत्मभावका उपदेश । सो ॥

जमानमाहुरासुरो बतेत्यसुराणाᳪं ह्ये-
षोपनिषत्प्रेतस्य शरीरं भिक्षया वसने-

---

श्रद्धालु अयजमानकूं "आसुर है" ऐसें खे-
दयुक्त हुये कहतेहैं । जातें असुरनकी यह
उपनिषद् हैः—प्रेतके शरीरकूं भिक्षाकरि

---

पावते हुये शिष्टपुरुष कहते हैं ॥ जातें [335] असु-
रनकी श्रद्धारहितताआदिक लक्षणवाली यह
उपनिषत् है । तिस [336] उपनिषद्करि संस्कारयु-
क्त हुये [वे देहात्मवादी] प्रेत (मृत)के शरी-
रकूं गंध पुष्प अरु अन्नआदिकलक्षणवाली
भिक्षाकरि अरु वस्त्रआदिकसैं आच्छादनआ-
दिकप्रकाररूप वसन (वस्त्र)करि अरु ध्वजप-
ताकाआदिकके करनेरूप अलंकारकरि ऐसें
संस्कारयुक्त करते हैं ॥ इस शरीर (शव)के

---

३३५ आत्मभावआदिककरि रहित पुरुषकूं आसुर क्यूं कहतेहैं? इस आकांक्षाके हुये कहैहैं ॥

३३६ प्रकृत उपनिषद्के कार्यकूं कथन करैहैं ॥

इति श्री०अष्टमप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ८ ॥

नालंकारेणेति सꣳस्कुर्वन्त्येतेन ह्यमुं लोकं जेष्यन्तो मन्यन्ते इति ॥ ५ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः ॥ ८ ॥

अथाष्टमप्रपाठकस्य नवमः खंडः ॥९॥

अथ हेन्द्रोऽप्राप्यैव देवानेतद्भयं द-

---

वसनकरि अलंकारकरि ऐसैं संस्कारयुक्त करतेहैं । इसकरिहीं उसलोककूं जीतलिया मानतेहैं ॥ ५ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपा०अष्टमः खंडः ॥८

अथ श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपाठकस्य नवमः खंडः ९

अर्थः—औ इंद्र देवनकूं अप्राप्तहोयके

---

संस्कारकरि मरिके पावने योग्य उस (स्वर्ग लोककूं जीतलेवाले मानते हैं ॥ ५ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० अष्टमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः॥८

अथ श्री०भाष्यभाषा०अष्टमप्रपाठ०नवमः खंडः ॥९

देहछायात्मदोषकरि इंद्रका पुनरागमन औ वास ३

टीकाः—अब[३३७] इंद्र देवनकूं अप्राप्तहोयकेहीं

---

अथ श्री०अष्टमप्रपा०नवमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ९ ॥

३३७ इस रीतिसैं विरोचनगत विशेषकूं दिखायके अब देवराजगत विशेषकूं कहैहैं ॥

दर्श-यथैव खल्वयमस्मिञ्छरीरे साध्वलंकृते साध्वलंकृतो भवति सुवसने सु-

हीं इस भयकूं देखताभयाः—जैसेंहीं इस शरीरके सम्यक् अलंकृत हुये प्रसिद्ध यह (छायात्मा) सम्यक् अलंकृत होवैहै।

अक्रूरताआदिक दैवीसंपत्[338]करि युक्त होनेतें गुरुके वचनकूं पुनः पुनः स्मरण[339] करताहुयाहीं जाताहुया इस वक्ष्यमाण स्वात्माके ग्रहणरूप निमित्तवाले भयकूं देखताभया ॥ उदंकशरा[340]वके दृष्टांतकरि प्रजापतिनें जिसअर्थ न्याय क-

३३८ दोनूंकूं प्रजापतिके वाक्यके श्रवणके तुल्य हुये बी देवराजकूं हीं मार्गविषै ताका अनुसंधान (स्मरण) कैसें भया? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

३३९ स्मरणके फलकूं कहैहैं ॥

३४० प्रजापतिके वचनकूं स्मरण करनेवालेबी इंद्रकूं छायात्माके ग्रहणविषै कैसें दोष दर्शन भया? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां जिस अर्थ। याका देहादिककी अनात्मताके ज्ञापन अर्थ। यह अर्थ है औ कादाचित्कपना (कदाचित् होनेपना) अरु व्यभिचारीपनाआदिक न्याय है औ ताका एकदेश जो है सो व्यभिचारीका अनात्मपना है ॥

वसनः परिष्कृते परिष्कृत एवमेवाय-
मस्मिन्नन्धेऽन्धो भवति स्रामे स्रामः

सुवसन हुये सुवसन । परिष्कृत हुये प-
रिष्कृत ॥ ऐसैंहीं इसके अंधहुये अंध हो-
वैहै । स्राम हुये स्राम । परिवृक्ण ( छि-

हा ताका एकदेश मघवा ( इंद्र )की बुद्धिविषै प्रतीत होताभया जिसँकरि[341] छायारूप आत्माके ग्रहणविषै दोषकूं देखताभया ॥ ॥ कैसैं[342] कि ? जैसैंहीं इसशरीरके सम्यक् अलंकृत हुये प्रसिद्ध यह छायात्माबी सम्यक् अलंकृत होवैहै । औ सुवसन ( सुंदरवस्त्रवान् ) हुये सुवन होवैहै औ परिष्कृत हुये परिष्कृत होवैहै कहिये जैसैं[343] नख लोमआदिक देहके अवयवनके निवारणके हुये छायात्माबी परि-

३४१ न्यायके एकदेशकी दृष्टिके फलकूं कहैहैं ॥

३४२ दोषदर्शनकूंहीं आकांक्षाद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥

३४३ उदाहरणकरि कहे वाक्यविषै कहनेकूं इच्छित अर्थकूं कथन करैहैं ॥

परिवृक्णे परिवृक्णोऽस्यैव शरीरस्य नाशमन्वेष नश्यति। नाऽहमत्र भोग्यं पश्यामीति ॥ १ ॥

---

न्नांग ) हुये परिवृक्ण । इसींहीं शरीरके नाशके पीछे यह नाशकूं पावताहै ॥ १ ॥

---

ष्कृत (³⁴⁴नखलोमादिरहित) होवैहै ॥ ऐसैंहीं यह छायात्माबी इस शरीरके [³⁴⁵नखलोमआदिकनके साथि चक्षुआदिकनकूं देहके अवयवभावकूं तुल्य होनेतैं ] चक्षुके निवारणके भये

---

३४४ "परिष्कृत होवैहै" इस वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां ऐसैं हीं । याका देहके नख आदिकके दूरी किये हुये छायात्माकेबी तिस (नखआदिक)के दूरीकरणकीन्यांईं । यह अर्थ है औ इस शरीरके अंधहुये छायात्माबी अंध होवैहै । ऐसैं संबंध है ॥

३४५ देहके अंधपनैके हुये छायात्माका सो अंधपना क्यूं इष्ट है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–तिन (नखादिकन)के साथि चक्षु आदिकनके देहके अवयवपनैकूं तुल्य होनेतैं । देहविषै नख आदिकके अभाव हुये छायाविषै बी तिनके अभावके अंगीकारतैं देहविषै चक्षु आदिकके अभावके हुयेबी छायाविषै बी तिनका अभाव युक्त है ॥

स समित्पाणिः पुनरेयाय॥तꣳह प्र-

अर्थः—मैं इहां भोग्यकूं नहीं देखताहूं। ऐसें [ दोषकूं जानिके ] सो समित्पाणि

अंध हुये अंध होवैहै औ स्राम हुये स्राम होवैहै ॥ [346]स्राम प्रसिद्ध एकनेत्रवाला है। ताकूं अंधताकरि प्राप्त होनेतें चक्षु वा नासिका जाकी सदा स्रवै है ऐसा जो पुरुष सो इहां स्राम कहिये है ॥ औ परिवृक्ण कहिये छिन्नहस्तवाला वा छिन्नपादवाला ॥ स्राम वा परिवृक्ण देहके हुये छायात्माबी तैसा (परिवृक्ण) होवैहै ॥ तैसैं [348]ईस देहके नाशके पीछे यह नाशकूं पावताहै ॥ १ ॥

टीकाः—[349]यांतें मैं इहां कहिये इस छायात्मा-

३४६ स्राम शब्दके अपुनरुक्त अर्थकूं कथन करैहैं ॥

३४७ पदार्थकूं कहिके वाक्यार्थकूं कहैहैं ॥

३४८ परतंत्र होनेतैं छाया (प्रतिबिंब)की अनात्मताकूं दिखायके तहां (ताकी अनात्मताविषै)हीं अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥

३४९ विनाशिता आदिक युक्तिके दर्शनके फलकूं उपसंहार करैहैं ॥

जापतिरुवाच- मघवन्यच्छान्तहृदयः प्राव्राजीः सार्द्धं विरोचनेन किमिच्छन्

---

हुया फेर आवताभया ॥ ॥ ताकेप्रति कहतेभये ॥ प्रजापतिरुवाचः—हे इंद्र ! तूं जो शांतहृदयवाला हुया विरोचनके साथि ग-

---

के दर्शनविषै वा देहात्माके दर्शनविषै । भोग्यरूप फलकूं देखता नहीं ॥ [३५०] इसरीतिसैं देह अरु छायारूप आत्माके दर्शन (ज्ञान)विषै दोषकूं निश्चयकरिके सो (इंद्र) समित्पाणि (समिध हैं हस्तविषै जिसके ऐसा) हुया ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं वास करनेकूं फेर गुरुके समीप आवताभया ॥ ॥ ताकूं प्रजापति कहते भये ॥ प्रजापतिरुवाचः—हे मघवन् ! जो तूं शांतहृदयवाला हुया विरोचनके साथि गमन करता भया हैं । किसकूं इच्छता हुया

---

३५० दोषकूं देखिके इंद्र यथोक्त रीतिसैं क्या करता भया ? इस अपेक्षाके हुये कहैहैं ॥

पुनरागम इति? स होवाच-यथैव खल्व-
यं भगवोऽस्मिञ्छरीरे साध्वलंकृते सा-

---

मन करताभयाहैं । किसकूं इच्छताहुया
फेर आवताभया हैं? ऐसैं [ उक्त हुया ]
सो कहताभया ॥ इंद्र उवाचः—हे भगवन्!
जैसैं हीं इस शरीरके सम्यक् अलंकृत हुये

---

फेर आवताभयाहैं? ऐसैं विशेषकरि जौंन[351]-
तेहुये बी फेर इंद्रके अभिप्रायकी प्रकटताअर्थ
फेरि पूंछतेभये । जैसैं "जिसकूं[352] जानताहैं ति-
सकरि मेरेप्रति समीप गमनकर" ऐसैं ॥ ॥
तैसैं (ब्रह्माकरि पूंछे) हुये। इंद्र अपने अभिप्राय-
कूं प्रकट करताभयाः—जैसैं हीं प्रसिद्ध यह।

---

३५१ सर्वज्ञहीं प्रजापति । इंद्रके अभिप्रायकूं जानते हुये हीं किसअर्थ प्राकृतकीन्यांई पूंछते हैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

३५२ ज्ञानवान् आचार्यके बी शिष्यके प्रति अभिप्रायविशेषकरि जाननेकूं प्रश्नके संभवविषै दृष्टांतकूं कहैहैं ॥ इहां तैसैं हुये । याका प्रजापतिके प्रश्नके अनुसारकरि । यह अर्थ है औ इंद्रकूं विषयकरनेवाला "स्व"शब्द है ॥

**ध्वलंकृतो भवति सुवसने सुवसनः प-**

---

प्रसिद्ध यह ( छायाऽऽत्मा ) सम्यक् अलं-कृत होवैहै। सुवसन हुये सुवसन । परिष्कृ-

---

इत्यादि ॥ ॥ औ "ऐसैं हीं है" इस रीतिसैं प्रजापति अनुमोदन करतेभये ॥ ॥ [३५३] ननु अक्षि-पुरुषके श्रवणके तुल्यहुये । इंद्र देहकी छायाकूं "आत्मा" ऐसैं ग्रहणकरताभया औ देहहींकूं तो विरोचन ग्रहण करताभया । तिसविषै क्या निमित्त है ? [३५४] तहाँ मानतेहैं किः—[३५५] जैसैं उदकश-रावआदिक प्रजापतिके वचनकूं स्मरण करनेहारे अरु देवनकेप्रति अप्राप्त भये हीं इंद्रकूं आचार्य-उक्त बुद्धिकरि छायारूप आत्माका ग्रहण औ ति-

---

३५३ दोनूं शिष्यनके श्रवणकी समताके हुये बी निश्चयकी विषमताविषै पूर्ववादी निमित्तकूं पूंछताहै ॥

३५४ सिद्धांती आचार्यके मतके उपन्यासद्वारा परिहार करैहैं ॥

३५५ तहां निश्चयके भेदविषै दृष्टांतकरि निमित्तके भेदकूं दिखावैहैं ॥ इहां आचार्यउक्त बुद्धिकरि। याका तात्पर्यकरि प्रजापतिनैं छायात्माहीं कहा है इस भ्रांतिकरि। यह अर्थ है ॥

रिष्कृते परिष्कृत एवमेवायमस्मिन्नन्धे-
ऽन्धो भवति स्रामे स्रामः परिवृक्णे प-

---

त हुये परिष्कृत ॥ ऐसैं इसके अंध हुये यह
अंध होवैहै । स्राम हुये स्राम । परिवृक्ण

---

सविषै दोषदर्शन होताभया । तैसैं[356] विरोचनकूं न-
हीं भया । तब क्या भया किः—देहविषै[357] हीं आ-
त्माका दर्शनभया । तिसविषै[358] दोषदर्शन बी नहीं
भया ॥ तौंकीन्यांई[359] हीं विद्याग्रहणके सामर्थ्यके

---

३५६ विरोचनकूं इंद्रकीन्यांई छायात्माका ग्रहण आचार्य उक्त बुद्धिकरि नहीं भया । ऐसैं कहैहैं ॥

३५७ तब ता विरोचनकूं आत्माका ज्ञान कैसैं भया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—आचार्यनैं आत्मा देहहीं कहाहै । इस बुद्धिकरि तहां (देहविषै)हीं विरोचनकूं आत्माका ज्ञान होताभया ॥

३५८ औ देवनकूं अप्राप्तभये इंद्रकूं छायात्माके ग्रहणविषै मार्गके मध्य दोषदर्शन भया ताकीन्यांई असुरनकूं अप्राप्तभये विरोचनकूं मार्गके मध्य देहात्माके दर्शनविषै दोषदर्शन नहीं भया । ऐसैं कहैहैं ॥

३५९ दृष्टांतकूं कहिके दार्ष्टांतकूं कहैहैं ॥

रिवृक्णोऽस्यैव शरीरस्य नाशमन्वेष नश्यति। नाहमत्र भोग्यं पश्यामीति॥२॥

---

हुये परिवृक्ण । इसीहीं शरीरके नाशके पीछे यह नाशकूं पावताहै ॥ मैं इहां भोग्यकूं नहीं देखताहूं ऐसैं ॥ २ ॥

---

प्रतिबंधरूपदोषकी अल्पता अरु बहुलताकी अपेक्षावाला इंद्र अरु विरोचनकूं क्रमतें छायात्मा अरु देहका ग्रहण भया ॥ तिनमैं इंद्र[360] अल्पदोषवाला होनेतैं "देखियेहै" इस श्रुतिअर्थकेप्रति हीं श्रद्धावान् होनेकरि ग्रहणकरता भया ॥ औ इतर ( विरोचन ) श्रुतिअर्थकूं त्याग करिके लक्षणासैं छायाके निमित्त देहकूं । प्रजापतिनैं यह ( देहरूपआत्मा ) कहा है। ऐसैं दोषकी अधिकतातैं ग्रहण करताभया ॥ जैसैं प्र[361]सिद्ध आद-

---

३६० विद्याके ग्रहणविषै उपयोगी सामर्थ्यका प्रतिबंधभूत जो रागादि दोष ताकी अल्पताकी अपेक्षावाला इंद्रका छायाविषै आत्मग्रहण है ऐसैं कहा ताकूं स्पष्ट करैहैं ॥

३६१ यथोक्त दोषकी अधिकताकी अपेक्षावाले ग्रहणकर्त्ता विरोचनके अभिप्रायकूं दृष्टांतकरि दिखावैहैं ॥

र्शविषै दृश्यमान नील अरु अनीलरूप दो वस्त्रनके मध्य "जो नील है सो बडा योग्य है" ऐसैं छायाका निमित्त वस्त्रहीं कहियेहै छाया नहीं। ताकीन्यांई। यह विरोचनका अभिप्रायहै ॥ जातैं अन्य (बृहदारण्य) श्रुतिविषै तुल्यश्रवणके हुयेबी [३६२]स्वचित्तके गुणदोषके वशतैंहीं शब्दके अर्थका निश्चय स्थापनकिया है "[३६३]दमकूं करो । दानकूं

---

३६२ उक्त अर्थकूं बृहदारण्यक श्रुतिके आश्रयकरि स्पष्ट करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-देवनकूं मनुष्यनकूं औ असुरनकूं प्रजापतिकरि दकारके उपदेशके साधारणताकरि किये हुये। तिनकूं ताके श्रवणके तुल्य हुयेबी ताकेअर्थके भेदका निश्चय स्वचित्तके गुणदोषके वशतैं हीं बृहदारण्यकविषै ख्यापन (जाहिर)किया है। तैसैं इहां बी है ॥

३६३ वा तहां (बृहदारण्यकविषै) तुल्य श्रवणके हुये बी अर्थके भेदकी बुद्धि कैसैं भई? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-जातैं हम स्वभावतैं अदांत (दमरहित) हैं तिसकरि "दमकूं करो" ऐसैं हमारेप्रति पिता कहतेभये। ऐसी देवनकूं मति (बुद्धि) प्रकट होती भयी ॥ जातैं हम स्वभावतैं लुब्ध (लोभी) हैं तिसकरि "दानकरो" ऐसैं हमारेप्रति पिता कहते भये। ऐसी मनुष्यनकूं बुद्धि होती भयी ॥ जातैं हम स्वभावतैं अत्यंत क्रूर हैं तिसकरि "दयाकूं करो" ऐसैं हमारे प्रति प्रजापति कहतेभये। ऐसी असुरनकूं प्रतिपत्ति (निश्चयरूप बुद्धि) होती भयी ॥ तहां ऐसैं दकारमात्रके श्रवणतैं

एवमेवैष मघवन्निति होवाचैतन्त्वे-
व ते भूयोऽनुव्याख्यास्यामि वसापरा-

---

अर्थः—प्रजापतिरुवाचः—हे इंद्र ! ऐसैं हीं यह है। ऐसैं कहतेभये ॥ इसीहींकूं तो तेरेअर्थ फेर अनुव्याख्यान करूंगा। अन्य

---

करो। दयाकूं करो" ऐसैं दकारमात्रके श्रवणतैं औ निमित्त[३६४](युक्तिदर्शन)बी ता ( चित्तके गुण दोष )के अनुसारी हीं सहकारी होवैहैं ॥ २ ॥

टीकाः—प्रजापतिरुवाचः—हे मघवन् ! ऐ-[३६५]

---

आपके चित्तके अनुसारकरि तिनकूं विचित्र बुद्धि भयी। तैसैं इंद्र अरु विरोचनकूं बी होवैगी ॥

३६४ औ इंद्र अरु विरोचनकूं युक्तिदर्शनके अविशेषतैं अर्थके निश्चयका बी अविशेष होवैगा? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—युक्तिके दर्शन बी स्वचित्तके गुणदोषकी अलपता अरु बहुलताकी अपेक्षा-वाले हैं। यातैं तिन दोनूंकूं ताकी अपेक्षावाला निश्चयका विषमपना अविरुद्ध है ॥

३६५ इंद्रके अभिप्रायकूं जानिके प्रजापति अनुमोदन करतेभये ऐसैं कहा। अब अनुमोदनके वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां इंद्रके अभिप्रायकूं विषय करनेवाला एष (यह) शब्दहै॥

णि द्वात्रिंशतं वर्षाणीति ॥ स हापराणि द्वात्रिंशतं वर्षाण्युवास ॥ तस्मै होवाच ३

इत्यष्टमप्रपाठकस्य नवमः खंडः ॥ ९ ॥

---

बत्तीश वर्ष वासकर ऐसैं ॥ ॥ सो अन्य बत्तीश वर्ष वास करताभया ॥ ताकेअर्थ कहतेभये ॥ ३ ॥

इति श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्र॰नवमः खंडः ॥९॥

---

सैंहीं यह है । तैंनैं सम्यक् जान्या । छायात्मा नहीं है । ऐसैं प्रजापति कहतेभये । जो मैंनैं कहा आत्मा प्रकृत है । इसीहीं पूर्व व्याख्यान कियेबी आत्माकूं तो तेरेअर्थ फेर व्याख्यानकरूंगा ॥ [३६६]जातैं एकवार व्याख्या किये अरु दोषरहित पुरुषनके निश्चयकी विषय प्राप्त वस्तुकूं बी तूं नहीं ग्रहणकरताभया । जातैं तूं किसीबी दोषकरि प्रतिबंधकूं पाया है ग्रह-

---

३६६ "अनुव्याख्यान करूंगा" ऐसैं उक्तकूं सुनिके सुननेकी कामनावाले समीपप्राप्त इंद्रकेप्रति प्रजापति कहैहैं ॥

इति श्री॰अष्टमप्रपाठकगतनवमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ९ ॥

# अथाष्टमप्रपाठकस्य दशमः खंडः १०

य एष स्वप्ने महीयमानश्चरत्येष आ-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य दशमः खंडः १०॥

अर्थः—प्रजापतिरुवाचः—जो यह स्वप्न-विषै महीयमान हुया विचरताहै यह आ-

---

णका सामर्थ्य जिसका ऐसा भया हैं। यातैं तिसदोषके क्षपण (क्षय)अर्थ दूसरे बत्तीस(३२) वर्ष वासकर! ऐसैं कहिके तैसैं वास करनेवाले अरु क्षयकूं पाया है दोष जिसका ऐसे तिस इंद्रकेअर्थ प्रजापति कहते भये ॥ ३ ॥

इति श्री॰ भाष्यभाषा॰ अष्टमप्रपाठकस्य नवमः खंडः॥ ९॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठ॰दशमः खंडः॥१०॥

इंद्रार्थ स्वप्नपुरुषोपदेश, तामैं दोषसैं इंद्रवास ४

टीकाः—प्रजापतिरुवाचः—जो आत्मा अपहतपाप्माआदिक लक्षणवाला है औ जो यह अक्षिविषै पुरुष है। इत्यादिवाक्यकरि व्याख्यान किया है। यह सो है ॥ ॥ यह कौंन है ? जो स्वप्नविषै महीयमान हुया कहिये स्त्री-

त्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति ॥
स ह शान्तहृदयः प्रवव्राज ।सहाप्राप्यैव

---

त्मा है। ऐसैं कहतेभये। यह अमृत अभय
है यह ब्रह्म है इति॥ ॥ सो (इंद्र) शांत-
हृदयवाला हुया जाताभया । सो देवनकूं

---

आदिकनकरि पूज्यमान हुया विचरताहै ।
अर्थ यह जोः—अनेकप्रकारके स्वप्नके भोगनकूं
अनुभवकरताहै । यह आत्मा है। ऐसैं प्रजा-
पति कहतेभये । इत्यादिवाक्य समान है ॥
॥ ऐसैं उक्त हुया सो इंद्र शांतहृदयवाला
हुया गमनकरताभया ॥ सो देवनकूं अप्रा-
प्त होयकेहीं पूर्वकीन्यांई इस ( स्वप्नके द्रष्टा )
आत्माविषैबी भयकूं देखता भया ॥ ॥
३६७ कैसैं किः—सो यह शरीर यद्यपि अंध हो-

---

अथ श्री०अष्टमप्रपाठकगतदशमखंडस्य टिप्प० १०

३६७ इहां पूर्वकीन्यांई । याका छायात्माके दर्शनकीन्यांई ।
यह अर्थ है ॥ औ इस आत्माविषै बी । याका स्वप्नद्रष्टाविषै ।

देवानेतद्भयं ददर्श-तद्यद्यपीद९ शरीर-मन्धं भवत्यनन्धः स भवति यदि स्राममस्रामो नैवैषोऽस्य दोषेण दुष्यति॥१॥

---

अप्राप्त होयके हीं इस भयकूं देखताभया:—सो यह शरीर यद्यपि अंध होवैहै सो (स्वप्नात्मा) अनंध होवैहै। जब [यह शरीर] स्राम [होवै। तब सो] अस्राम [होवैहै]॥ यह इसके दोषकरि दूषित होता नहीं है॥ १॥

---

वैहै [तथापि] जो स्वप्नात्माहै सो अनंध होवैहै॥ जब यह शरीर स्राम (चक्षु अरु नासासैं गलितजलवाला) होवैहै औ तब सो (स्वप्नात्मा) अस्राम होवैहै॥ यह स्वप्नात्मा इस देहके दोषकरि दूषणकूं पावता नहीं॥ १॥

---

यह अर्थ है॥ ननु छायात्माके शरीरके अनुसारीपनैकीन्यांई स्वप्नद्रष्टाकूं इस शरीरका अनुसारीपना नहीं है। तैसैं हुये पूर्वकीन्यांई दोषदर्शन कैसैं भया? यह आशंकाकरिके परिहार करैहैं॥

न वधेनास्य हन्यते नास्य स्राम्येण स्रामो घ्नन्ति त्वेवैनं विच्छादयन्तीवा-

अर्थः—इसके वधकरि नहीं हनन करियेहै। इसके स्राम्य (स्रमभाव)करि स्राम नहीं [ होवैहै ]। इसकूं हनन करतेहीं (कीन्यांई)तो हैं। पलायन करावते हुये-

टीकाः—इस (देह)के वधकरि बी सो छायात्माकीन्यांई नहीं हनन करियेहै। औ इसके स्राम्य (स्रामपनैं)करि स्वप्नात्मा स्राम नहीं होवैहै॥ जो [३६८] अध्यायकी आदिविषै "इसकी जराकरि यह जीर्ण होता नहीं" इत्यादि आगममात्रकरि उपन्यास किया वस्तु। [३६९] सो इहां

३६८ इहां स्राम्यकरि। याका चक्षु आदिकगत निरंतर जलके गलनकी विषयताकरि। यह अर्थ है॥ ननु देहके दोषकरि आत्माकूं नहीं दोष होवैहै ऐसैं पूर्वहीं कहा। सो इहां फेर किस अर्थ कहियेहै? यातैं कहैहैं॥ इहां न्याय जो है सो अन्वय अरु व्यतिरेक नामवाला है॥

३६९ जातैं इस देहके अभिमानके होतेहीं द्रष्टा देहधर्म-

प्रियवेत्तेव भवत्यपि रोदितीव। नाहमत्र भोग्यं पश्यामीति ॥ २ ॥

---

कीन्यांई हैं। अप्रियके वेत्ताकीन्यांई होवैहै। रोवते हुयेकीन्यांई बी है । मैं इहां भोग्यकूं नहीं देखताहूं ऐसैं [ दोषकूं जानिके ]॥२॥

---

न्याय (युक्ति)करि उपपादन करनेकूं उपन्यास किया ॥ [३७०]प्रथम यह ( स्वप्नदृष्टा ) छायात्माकीन्यांई देहके दोषकरि युक्त नहीं है किंतु इसकूं हननकरतेहीं तो हैं ॥ इहां एव ( हीं ) शब्द इव ( न्यांई ) अर्थविषै है । केईक इसकूं हनन करतेहुयेकीन्यांई हैं । ऐसैं देखनेकूं योग्य है । [३७१]परंतु हनन करतेहीं हैं। ऐसैं देखनेकूं यो-

---

के साथि संयोगकूं पावतेकीन्यांई पावताहै। स्वप्नविषै तो इस देहके अभिमानके अभावतैं तिस देहधर्मकेसाथि संबंधकूं पावता नहीं । ऐसैं कहैहैं ॥

३७० स्वप्नद्रष्टा जब देहके दोषकरि जुडता नहीं तब तिसविषै दोषदर्शन कैसैं भया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

३७१ एवकार जैसैं सुन्याहै तैसैं क्यूं नहीं व्याख्यान करि-

समित्पाणिः पुनरेयाय ॥ तꣳह प्रजा-

---

अर्थः—सो समित्पाणि हुया फेर आव-

---

ग्य नहीं है । काहेतैं पीछले सर्व वाक्यनविषै इव ( न्यांई ) शब्दके देखनेतैं ॥ ॥ ननु[372] "इसके वधकरि नहीं हनन करियेहै" इस विशेषणतैं हननकरतेहीं तो हैं? इसप्रकारसैं जो कहैं । तो ऐसैं [373]बनै नहीं:—काहतैं [374]प्रजापतिकूं प्रमाणीकरनेवाले इंद्रके अनृतवादीपनैके आ-

---

येहै? तहां कहैहैं ॥ इहां द्वितीय इति शब्द देखनेकूं योग्य है । इस पदसैं संबंधकूं पावताहै ॥

३७२ देहके वधकरि यह नहीं हनन करियेहै । इस विशेषणतैं स्वप्नद्रष्टाका स्वतः वध नियमतैं विवक्षित है । एव शब्द जैसा सुन्या तैसाहीं काहेतैं नहीं होवैगा? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३७३ क्या यह इंद्र प्रजापतिकूं आप्त (यथार्थवक्ता) मानताहै वा अनाप्त मानताहै? जब ताकूं अनाप्त ( अयथार्थवक्ता ) जानताहै तब ताके प्रति विद्याके ग्रहणअर्थ इंद्रका उपगमन नहीं संभवैहै । ऐसैं मानिके सिद्धांती कहैहैं ॥

३७४ अन्य विकल्पकेप्रति कहैहैं ॥ इहां स्वतः हनन स्वप्नद्रष्टाका इंद्रकूं विवक्षित नहीं है । यह शेष है ॥

पतिरुवाच-मघवन्यच्छान्तहृदयः प्रा-

ताभया ॥ ॥ ताकूं प्रजापति कहतेभये ॥
प्रजापतिरुवाचः—हे इंद्र ! जो तूं शांतहृद-

पादनके असंभवतें औ इंद्र तिस प्रजापतिकूं प्रमाणी करताहुया "[३७५] यँह अमृत है" ऐसे इस प्रजापतिके वचनकूं कैसैं मृषा करैगा ॥ ॥[३७६] ननु प्रजापतिकरि उक्त छायापुरुषविषै "इस शरीरके नाशके पीछे यह नाशकूं पावताहै" ऐसैं इंद्र दोषकूं कहता भया । तैसैं इहांबी होवैगा ? ऐसैं[३७७] बनै नहींः—[३७८]काहेतें "जो यह अक्षिविषै पुरुष देखियेहै" ऐसैं प्रजापतिनैं छायात्मा नहीं कहा । ऐसैं इंद्र मानताहै ॥ [३७९]कैसैंकिः—अपहतपाप्माआदिकलक्षणके पूंछे हुये जब प्रजापतिनैं छायात्मा कहा ऐसैं

३७५ उक्तकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥

३७६ दृष्टांतकरि पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३७७ दृष्टांतकूं सिद्धांती विपरीत घटावते हैं ॥

३७८ ताके विपरीत घटावनेके प्रकारकूं प्रश्नपूर्वक प्रकट करैहैं ॥

३७९ इसीहींकूं आकांक्षापूर्वक प्रपंचन करैहैं ॥

व्राजीः किमिच्छन् पुनरागम इति? स होवाच- तद्यद्यपीदं भगवः शरीरमन्धं

---

यवाला हुया जाताभया हैं। किसकूं इच्छताहुया फेर आवताभया हैं? ऐसैं [उक्त हुया] सो (इंद्र) कहताभयाः—हे भगवन्! सो यह शरीर यद्यपि अंध होवैहै सो

---

इंद्र मानताहै। तब प्रजापतिकूं प्रमाणीभूत करिके फेर श्रवणकेअर्थ समित्पाणि हुया कैसैं जावै औ जाताभया॥ तातैं प्रजापतिनैं छायात्मा नहीं कहा। ऐसैं इंद्र मानताहै॥ [३८०] तैसैं हुये "द्रष्टा अक्षिविषै देखियेहै" ऐसैं व्याख्यान किया

---

३८० औ इंद्र "देखियेहै" इस श्रुतिके अर्थकूं ग्रहण करिके छायात्माकूं ग्रहण करताभया। ऐसैं पूर्व कहा। अब अन्यथा कैसैं कहियेहै? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः— जैसैं यह वाक्य अक्षिकरि उपलक्षित द्रष्टाके पर है तैसैं पूर्वहीं व्याख्यान किया। परंतु स्वप्नद्रष्टाविषै छायात्माविषैकीन्यांईं स्पष्ट विनाशकी दृष्टि नहीं है औ इधर "तैसैं" याका जैसैं सो समीप गमनकरिके स्वप्नद्रष्टाकूं हनन करते हुयेकीन्यांईं हैं तैसैं। यह अर्थ है॥

भवत्यनन्धः स भवति। यदि स्राममस्रामो नैवैषोऽस्य दोषेण दुष्यति ॥३॥

---

(स्वप्नद्रष्टा) अनंध होवैहै। जब स्राम [होवै। तब सो] अस्राम [होवैहै]। यह इसके दोषकरि दूषित होता नहीं है॥ ३ ॥

---

॥ तैसैं [केईक इसकूं] भगावते (पलायन करावते) हुयेकीन्यांई हैं॥ औ तैसैं पुत्रादिकके मरणके निमित्त अप्रियके वेत्ताकीन्यांई होवैहै॥ किंवाः—आपबी रोदनकरते हुयेकीन्यांई होवैहै॥ ॥ नैनु[३८१] अप्रियकूं जानताहीं है। वेत्ता (जाननेवाले)कीन्यांई। यह कैसैं संभवै? तहां[३८२] कहियेहैः—सो बनै नहीं। काहेतैं अमृत अरु अभयपनेके वचनके असंभवतैं औ

---

३८१ पूर्ववादी इव (न्यांई) शब्दकेप्रति आक्षेप करैहै॥

३८२ वेत्ता (ज्ञाता)पना जब विकाररूप होवै तब ताका अमृतभाव नहीं होवैगा। काहेतैं मृत्तिकाआदिककीन्यांई विनाशीभावके प्रसंगतैं। तातैं एवके ठिकाने इव (न्यांई) शब्द युक्त है। ऐसैं सिद्धांती उत्तर कहैहैं॥

न वधेनास्य हन्यते नास्य स्राम्येण स्रामो घ्नन्ति त्वेवैनं विच्छादयन्ती-

---

अर्थः—प्रजापतिरुवाचः—हे इंद्र ! ऐसैंहीं यह है। ऐसैं कहतेभये ॥ इसीहींकूं तो

---

"ध्यावते हुयेकीन्यांई" इस अन्य श्रुतितैं ॥ ॥ [३८३] ननु प्रत्यक्षका विरोध होवैगा ? ऐसैं जो कहै। [३८४] सो बनै नहीं:—काहेतैं शरीरविषै आत्मताके प्रत्यक्षकीन्यांई भ्रांतिके संभवतैं ॥ प्रथम अप्रियके वेत्ताकीन्यांई नहीं होवैहै। वा [अप्रियका वेत्ताहीं] होवैहै। यह [३८५] रहो। मैं इहां (स्वप्नात्माके

---

३८३ "मैं जानताहूं" ऐसैं विकारकी आश्रयताके प्रत्यक्षके विरोधतैं तुमनैं श्रुतिगत एव (हीं) शब्दके ठिकाने जो इव (न्यांई) शब्द कहा सो युक्त नहीं है ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३८४ बुद्धिके साथि अध्यासतैं बी प्रत्यक्षके संभवतैं वेत्ताका विकारीपना नहीं सिद्ध होवैहै। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

३८५ "नहीं मैं इहां" इत्यादि वाक्यकूं अवतार देतेहैं ॥

वाऽप्रियवेत्तेव भवत्यपि रोदितीव । नाहमत्र भोग्यं पश्यामीत्येवमेवैष मघवन्निति होवाचैतन्त्वेव ते भूयोऽनुव्याख्यास्यामि वसाऽपराणि द्वात्रिंशतं

---

तेरेअर्थ फेर अनुव्याख्यान करूंगा । अन्य बत्तीश वर्ष वासकर ऐसैं ॥ ॥ सो

---

ज्ञानविषैबी) भोग्यकूं देखता नहीं । अभिप्राय यह है किः–इष्टफलकूं जानता नहीं ॥ ॥ प्रजापतिरुवाचः–ऐसैं हीं यह है । तेरे[३८६] अभिप्रायकरि । यह वाक्य शेष है । काहेतैं[३८७] आत्माके

---

इहां वा । याका अप्रियवेत्ताहीं होवैहै । यह अर्थ है ॥ औ इष्ट जो है सो सर्व लोक औ कामोंकी प्राप्तिरूप है ॥

३८६ विधेय ( वाच्यअर्थ )विषै ब्रह्मभावकरि अध्यासका किया बी अप्रियका वेत्तापना आदिक है । सो फेर हृदय देशविषै बी प्राप्तभया । यातैं तेरे ( इंद्रके ) अभिप्रायकरि अप्रियके वेत्तापनैकीन्यांई स्वप्नका द्रष्टा है परंतु मेरे ( प्रजापतिके ) अभिप्रायकरि नहीं है । ऐसैं विशेषण देतेहैं ॥

३८७ तहां हेतुकूं कहैहैं ॥

वर्षाणीति ॥ स हापराणि द्वात्रिंशतं वर्षाण्युवास ॥ तस्मै होवाच ॥ ४ ॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्य दशमः खंडः ॥ १० ॥

---

अन्य बत्तीश वर्ष वास करताभया ॥ ताके-अर्थ कहतेभये ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्रपा०दशमः खंडः १०

---

अमृत अभयरूप गुण (धर्म)वान्पनैकूं मेरेकरि अभिप्रेत होनेतैं ॥ मैंनैं न्यायतैं दो[३]वार कहे वस्तुकूंबी इंद्र यथावत् निश्चय करता नहीं । तातैं पूर्वकीन्यांईं इस इंद्रकूं अद्यापि ( अबीबी ) प्रतिबंधका कारण है । ऐसैं मानतेहुये प्रजापति ता दोषके क्षपणअर्थ दूसरे बत्तीस वर्ष ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं वास कर । ऐसैं आदेश करते भये ॥ तैसैं वास करनेवाले अरु क्षयकूं

---

३८८ " अन्य बत्तीस वर्ष वास कर " इत्यादि वाक्यके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां तैसैं । याका प्रजापतिके वाक्यके अनुसारकरि । यह अर्थ है ॥

इति श्री० अष्टमप्रपाठकगतदशमखंडस्य टिप्पणम् ॥ १० ॥

## अथाष्टमप्रपाठकस्यैकादशः खंडः॥११॥

तद्यत्रैतत् सुप्तः समस्तः सम्प्रसन्नः

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपाठ॰एकादशःखंडः॥११॥

अर्थः—प्रजापतिरुवाचः—तहां जिसकालविषै यह (स्वपन) जैसें होवै तैसें सुप्त

---

पाया है कल्मष (मल) जिसका ऐसे तिस इंद्रकेअर्थ प्रजापति कहतेभये ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य दशमः खंडः॥१०॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठ॰एकादशः खंडः११

इंद्रार्थ सुषुप्तपुरुषोपदेश, तामैं दोषसैं इंद्रवास ३

टीकाः—पूर्वकीन्यांई "इसीहींकूं तो तेरेअर्थ" इत्यादि कहिके "तहां जिसकालविषै यह (सोवना) जैसें होवै तैसें सुप्त" इत्यादि व्याख्यान किया वाक्य प्रजापति कहैहैं ॥ प्रजापतिरुवाचः—[३८९]अक्षिविषै जो द्रष्टा है औ स्वप्नविषै पू-

---

अथ श्री॰अष्टमप्रपाठकगतैकादशखंडस्य टि॰ ११

३८९ इहां जैसें पूर्व "इसीहींकूं तो तेरे अर्थ" इत्यादि कहिके "जो यह स्वप्नविषै महीयमान हुया" इत्यादि कहा।

स्वप्नं न विजानात्येष आत्मेति होवा-
चैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति ॥ स ह शान्त-
हृदयः प्रवव्राज। स हाप्राप्यैव देवानेत-

---

समस्त संप्रसन्न हुया स्वप्नकूं नहीं जान-
ताहै। यह आत्मा है। ऐसें कहतेभये। यह
अमृत अभय है यह ब्रह्म है इति ॥ ॥ सो
( इंद्र ) शांतहृदयवाला हुया जाताभया ॥
सो देवनकूं अप्राप्त होयकेहीं इस भयकूं

---

ज्यमान हुया विचरताहै। सो यह सुप्त समस्त
संप्रसन्न स्वप्नकूं नहीं जानताहै। यह आ-
त्मा है। ऐसें प्रजापति कहतेभये। यह
अमृत अभय है यह ब्रह्म है। यह स्व (प्र-
जापतिका) अभिप्रेत (अभिप्रायका विषय)

---

तैसैं इहां बी "इसीहींकूं तो तेरेअर्थ" ऐसैं कहिके "तहां जिस कालविषै यह (सोवना) जैसैं होवै तैसैं" यह श्रेष्ठ अ-धिकारीके अर्थ प्रजापति कहैहैं। ऐसैं योजना है ॥ अब व्या-ख्यानकियेहीं वाक्यके अर्थकूं संक्षेप करिके दिखावैहैं ॥ इहां तहां बी। याका सुषुप्त पुरुषके दर्शनविषै बी। यह अर्थ है॥

द्धयं ददर्श-नाह खल्वयमेवꣳसम्प्रत्या-
त्मानं जानात्ययमहमस्मीति । नो एवे-
मानि भूतानि । विनाशमेवापीतो भव-

---

देखताभया:-निश्चयकरि यह ऐसैं अबी
आत्माकूं "यह मैं हूं" ऐसैं नहीं जानताहै।
औ इन भूतनकूं नहीं [जानताहै]। वि-
नाशकूंहीं प्राप्तभया होवैहै ॥ मैं इहां भो-

---

है ॥ ॥ इंद्र तहां (सुषुप्तपुरुषके दर्शनविषै बी)
दोषकूं देखताभया ॥ ॥ कैसैंकि:[३९०]-सुषुप्तिवि-
षै स्थितबी आत्मा निश्चयकरि यह अबी
(जाग्रत्स्वप्नविषै) सम्यक् आत्माकूं जानता
है। ऐसैं नहीं जानता है ॥ कैसैंकि:[३९१]-"यह
मैंहूं" ऐसैं औ इनभूतनकूं नहीं [जानता

---

३९० तिसीहीं दोषदर्शनकूं प्रश्नद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥

३९१ स्वात्माकूं नहीं जानताहै । ऐसैं उक्त अर्थकूंहीं आकांक्षारूप द्वारसैं आकारकरि दिखावैहैं ॥

ति। नाहमत्र भोग्यं पश्यामीति ॥ १ ॥

स समित्पाणिः पुनरेयाय ॥ तꣳ ह प्र-

---

ग्यकूं नहीं देखताहूं। ऐसैं [ दोषकूं जा-
निके] ॥ १ ॥

अर्थः—सो समित्पाणि हुया फेर आवताभया। ताकूं प्रजापति कहतेभये ॥ प्र-

---

है ]। जैसैं[392] जाग्रत्विषै वा स्वप्नविषै [ जानता है। तैसैं] ॥ यातैं[393] विनाशकूंहीं [ इहां विनाशकूं प्राप्तकीन्यांई। ऐसैं[394] पूर्वकीन्यांई देखनेकूं योग्य है] प्राप्तभया होवैहै। अभिप्राय यह है किः—विनष्टकीन्यांई होवैहै ॥ १ ॥

टीकाः—जातैं[395] ज्ञानके होते ज्ञाताका सद्भाव

---

३९२ तहां विरुद्ध धर्मवाले दृष्टांतकूं कहैहैं ॥

३९३ सुषुप्तिमैं स्वपरके विवेकके अभावके हुये दोषकूं कहैहैं ॥ ॥

३९४ "हनन करतेहीं हैं" इस वाक्यविषै उक्त अर्थकूं लखावते हैं ॥

३९५ ज्ञानके अभावमात्रकरि विनष्टपना काहेतैं होवैहै ? यह आशंकाकरिके। उक्त अभिप्रायकूं स्पष्ट करैहैं ॥

जापतिरुवाच-मघवन्यच्छान्तहृदयः प्राव्राजीः किमेवेच्छन्पुनरागम इति? स होवाच-नाह खल्वयं भगव एवꣳसम्प्रत्यात्मानं जानात्ययमहमस्मीति । नो एवेमानि भूतानि। विनाशमेवापीतो भ-

---

जापतिरुवाचः-हे इंद्र ! जो तूं शांतहृदयवाला हुया जाताभया हैं । किसकूं इच्छता हुया फेर आवताभया हैं ? इति ॥ ॥ सो कहताभया ॥ इंद्र उवाचः-हे भगवन्! निश्चयकरि यह ऐसैं अबी आत्माकूं “ मैं यह हूं” ऐसैं नहीं जानताहै औ इन भूतनकूं नहीं [जानताहै] । विनाशकूंहीं प्राप्तभया

---

जानियेहै ज्ञानके नहोते नहीं जानियेहै औ सुषुप्त पुरुषकूं ज्ञान नहीं देखिये है। यातैं सो विनष्टकीन्यांई है । यह अभिप्राय है ॥ [३९६] परंतु अमृत

---

३९६ एवकार जैसैं सुन्या है तैसैंहीं क्यूं नहीं होवैगा ? यह आशंकाकरिके कहेहैं ॥

वति। नाहमत्र भोग्यं पश्यामीति ॥२॥
एवमेवैष मघवन्निति होवाचैतन्त्वेव ते भूयोऽनुव्याख्यास्यामि नो एवान्य-

---

होवैहै। मैं इहां भोग्यकूं नहीं देखताहूं ऐसें [क०] ॥ २ ॥

अर्थः—प्रजापतिरुवाचः—हे इंद्र! ऐसेंहीं यह है। ऐसें कहतेभये। इसीहींकूं तो तेरेअर्थ फेर अनुव्याख्यान करूंगा। इसतें अन्यत्र (अन्यकूं) नहीं। अन्य पंचवर्ष

---

अभयके वचनकी प्रमाणताकूं इच्छता हुया इंद्र आत्माके विनाशकूंहीं मानता नहीं ॥ २ ॥

टीकाः—पूर्वकीन्यांई "ऐसेंहीं" इसप्रकारसैं कहिके [प्रजापति कहतेभये ॥ प्रजापतिरुवाचः—] जो मैंनैं तीन पर्यायन (क्रमों)करि कहा तिसीहीं इसकूं। इस आत्मातैं अन्यत्र कहिये अन्यकिसीकूंबी नहीं। किंतु इसीकूंहीं

त्रैतस्माद्वसाऽपराणि पञ्च वर्षाणीति॥स-
हापराणि पञ्च वर्षाण्युवास। तान्येकश-

---

वास कर! ऐसैं [उक्त हुया] सो अन्य
पंचवर्ष वास करताभया॥ वे एकशत सं-

---

मैं फेर व्याख्यान करूंगा॥ परंतु [३९७] स्वल्प
तेरा दोष अवशेष रहा है। ताके क्षपणअर्थ
अन्य पंचवर्ष वास कर॥ ऐसैं प्रजापतिकरि
उक्त हुया सो इंद्र तैसैं करताभया॥ तिस
नष्टकषायआदिक दोषवाले इंद्रके अर्थ तीनि
स्थानोंके दोषके संबंधसैं रहित अरु अपहत-
पाप्मापनैआदिक लक्षणवाले आत्माके स्वरूपकूं
प्रजापति कहतेभये॥ वे एक शतवर्ष संपन्न
(मिलित) होतेभये॥ जो लोकविषै शिष्टपु-
रुष कहतेहैं किः—एक शतवर्ष इंद्र प्रजा-
पतिविषै ब्रह्मचर्य जैसैं होवै तैसैं वास कर-
ताभया ऐसैं॥ सो यह "बत्तीश" इत्यादि

---

३९७ पूर्वहीं ब्रह्मचर्यके आदेशके अभावविषै हेतुकूं कहैहैं

इंद्रार्थं सुषुप्तपुरुषोपदेश, तामैं दोषसैं इंद्रवास ३

तꣳ सम्पेदुरेतत्तद्यदाहुरेकशतꣳ ह वै वर्षाणि मघवान्प्रजापतौ ब्रह्मचर्य्यमुवास ॥ तस्मै होवाच ॥ ३॥

इत्यष्टमप्रपाठकस्यैकादशः खंडः ॥ ११ ॥

---

पन्न भये ॥ जो कहतेहैं किः–एकशत वर्ष इंद्र प्रजापतिविषै ब्रह्मचर्य वास करताभया ॥ सो यह [ दिखाया ] है ॥ तिस (इंद्र)के अर्थ कहतेभये ॥ ३ ॥

इति श्री०मूलभाषा०अष्टमप्र०एकादशःखंडः ११

---

वाक्यकरि दिखाया ॥ ऐसैं आख्यायिकातैं अलग होयके श्रुतिकरि कहियेहै ॥ ३९८ईसरीतिसैं यह इंद्रभाव (त्रिलोकीके राज्य)तैंबी गुरुतर अरु इंद्रनैंबी महान् यत्नसैं एक अधिकशतवर्षपर्यंत किये प्रयासकरि प्राप्त किया आत्मज्ञान है। यातैं

---

३९८ आख्यायिकातैं अलग होयके श्रुति हम लोकनकेवास्ते किसअर्थ ऐसैं उपदेश करती है? यह आशंकाकारिके कहैहैं ॥ ॥

इति श्री०अष्टमप्रपाठकगतैकादशखंडस्य टिप्पणम् ॥ ११ ॥

# अथाष्टमप्रपाठकस्य द्वादशः खंडः १२

मघवन्मर्त्यं वा इद९ँ शरीरमात्तं मृ-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰अष्टमप्रपा॰द्वादशः खंडः ॥१२॥

अर्थः–हे इंद्र ! प्रसिद्ध यह शरीर मर्त्य

---

इसतैं पर (श्रेष्ठ) अन्य पुरुषार्थ नहीं है। ऐसैं श्रुति आत्मज्ञानकूं स्तुत करैहै ॥ ३ ॥

इति श्री॰ भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्यैकादशः खंडः ११

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰अष्टमप्रपाठकस्य द्वादशः खंडः १२

मर्त्यदेहतैं भिन्नात्मद्रष्टता । आत्मोपासक फल ॥ ६ ॥

टीकाः–प्रजापतिरुवाचः–हे मघवन्[३९९] ! प्रसिद्धमर्त्य ( मरणरूपधर्मवाला ) यह शरीर है। जो[४००] अक्षि आधार आदिक लक्षणवाला अरु

---

अथ श्री॰अष्टमप्रपाठकगतद्वादशखंडस्य टि॰ १२

३९९ कार्य अरु कारणकरि परिवेष्टित विश्व अरु तैजस कहे औ कारणमात्रकरि बद्ध प्राज्ञ व्याख्यान किया। अबी अशरीर तुरीयकूं उपदेश करनेकूं प्रजापति शरीरसहितताकूं निंदा करैहैं ॥

४०० शरीरकीन्यांई आत्माका बी विनाशीपना अवस्था-विशेष (सुषुप्ति)विषै दिखाया है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

त्युना तदस्यामृतस्याशरीरस्यात्मनोऽ-

है औ [सो] मृत्युकरि ग्रस्त है। सो (श-
रीर) इस अमृत अशरीर आत्माका अधि-

संप्रसादलक्षणवाला मेरेकरि कहा आत्मा विना-
शकूं हीं प्राप्त भया होवैहै। ऐसैं मानताहैं। तहां
(ताकी मर्त्त्यताविषै) कारणकूं[४०१] श्रवण करः—जो यह
प्रसिद्ध शरीर है जाकूं देखताहैं सो यह मर्त्त्य
(विनाशि) है औ सो मृत्युकरि आत्त कहिये नि
रंतरहीं ग्रस्त है ॥ [४०२] कदाचित्हीं मरताहै यातैं
मर्त्त्य है। ऐसैं कहेहुये तैसा संत्रास (भय)

४०१ शरीरसहित जो है सो विशेषविज्ञानवान् होवैहै।
अशरीरकूं तो विशेषविज्ञानके अभावतैं विनाशका भ्रम हो-
वैहै। फेर यह आत्मा वस्तुतैं विनाशकूं पावता नहीं। का-
हेतैं "अपने रूपकरि समाप्त होवैहै" ऐसैं संप्रसाद (जीव)
के अविनाशीपनैके वचनतैं। इस अभिप्रायकरिके कारणपनै-
कूंहीं स्पष्ट करतेहुये वाक्यके अक्षरनकूं व्याख्यान करैहैं ॥

४०२ ननु "मर्त्त्य" ऐसैं कहनेकरिहीं शरीरकी मृत्यु-
करि व्याप्तताके सिद्ध भये फेर मृत्युकरि व्याप्त यह क्यूं क-
हियेहै? तहां कहैहैं ॥

धिष्ठानमात्तो वै सशरीरः प्रियाप्रिया-
भ्यां। न वै सशरीरस्य सतः प्रियाप्रिय-

---

ष्ठान है ॥ [ याहींतैं ] सशरीर ( शरीरस-
हित ) हुया प्रिय अरु अप्रियकरि ग्रस्त
है ॥ सशरीरके होते प्रिय अरु अप्रियकी

---

नहीं होवैहै जैसा मृत्युकरि ग्रस्त (सदा व्याप्त)-
हीं है । ऐसैं कहेहुये [संत्रास] होवैहै । यातैं वै-
राग्यअर्थ "मृत्युकरि आत्त (ग्रस्त) है" ऐसैं यह
विशेष कहियेहै ॥ [४०३] कैसैं प्रसिद्ध विरक्त हुया दे-
हाभिमानतैं निवर्त्त होवैहै? यातैं ॥ [४०४] इहां "शरीर"

---

४०३ वैराग्यअर्थ विशेषवचन है ऐसैं जो कहा । सोई वैराग्य किसअर्थ है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां निवर्त्त करनेविषै विशेष वचन फलवान् है । यह शेष है ॥

४०४ "सो इसका" इस वाक्यविषै जो "तत् (सो)" शब्द है ताके अर्थकूं कहैहैं ॥ इधर "हे मघवन् (हे इंद्र!)" इत्यादि वाक्य "इहां" इस सप्तमीका अर्थ है औ तीन स्थानवाला होनेकरि । याका जाग्रत् स्वप्न अरु सुषुप्ति नामवाले तीन स्थानोंका संबंधी होनेकरि । यह अर्थ है औ अमृतपना कहिये षट् ऊर्मिनतैं वर्जितपना औ अशरीरपना कहिये स्वा-

**योऽपहतिरस्त्यशरीरं वाव सन्तं न प्रियाप्रिये स्पृशतः ॥ १ ॥**

---

**अपहति ( उच्छेद ) नहीं है । अशरीर होतेकूं प्रिय अरु अप्रिय स्पर्श करतेनहीं॥१॥**

---

ऐसैं इंद्रिय अरु मनकरि सहित कहियेहै । सो शरीर इस संप्रसाद[का] कहिये तीन स्थानवाला होनेकरि गम्यमान ( ज्ञायमान ) [का] अरु अमृत[का] । अर्थ यह जोः—मरणआदिक देह इंद्रिय अरु मनके धर्मनसैं वर्जित[का] ॥ इहां "अमृतका" इस पदकरिहीं अशरीरताके सिद्ध हुये फेर अशरीरका यह वचन आत्माका वायुआदिकनकीन्यांई सावयवपना औ मूर्तिमानूपना मति होहू यातैं है ॥ ऐसे आत्माका भोगका अधिष्ठान है॥ वा आत्माका सतूरूप ई-

---

भाविक सावयवभाव आदिककारि रहितपना औ " आत्माका अधिष्ठान है" इस वाक्यविषै भोग[का] ऐसैं अपेक्षितकूं पूरण किया ॥

४०५ भोक्ताका भोगायतन शरीर है । ऐसैं विशेषणके

क्षितातैं तेज जल अरु अन्नआदिकके क्रमसैं उत्पन्न भया अधिष्ठान (उपलब्धिका अधिकरण) है ॥ वा जीवनरूपसैं[४०६] प्रवेश करिके सत् (ब्रह्म)-हीं इसविषै अधिष्ठित होवैहै यातैं अधिष्ठान है ॥ जिसँका[४०७] यह इस प्रकारका नित्यहीं मृत्युकरि ग्रस्त अरु धर्म अधर्मकरि जनित होनेतैं प्रिय अरु अप्रियवाला अधिष्ठान है । सो तिसके अधिष्ठित (आश्रित) तद्वान्[४०८] हुया सशरीर[४०९] ( शरीरसहित ) होवैहै ॥ अशरीरस्वभाववाले[४१०] आत्माकूं "सोई

---

अर्थकूं कहिके । ताहीके ( अधिष्ठानपदरूप विशेषणके )अन्य अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां अधिष्ठान है । याका तिस जनयिता ( जनक )की उपलब्धिका अधिकरण है । यह अर्थ है ॥

४०६ अधिष्ठान शब्दके अन्य अर्थकूं कहैहैं ॥

४०७ उत्तर वाक्यविषै स्थित सशरीर शब्दकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां ईदृश ( इस प्रकारका ) । याका मर्त्यपनैआदिक विशेषणवाला । यह अर्थ है औ सो (यथोक्त शरीर) अधिष्ठित ( आश्रित ) किया है इसनैं इस व्युत्पत्तिकरि तदधिष्ठित (तिसके आश्रित ) । याका सो तद्रूप पुरुष । यह अर्थ है ॥

४०८ तिसीहीं शब्दके मिलितअर्थकूं कहैहैं ॥

४०९ उक्त अर्थविषै विशेषणकूं डालते हैं ॥

४१० अशरीरकूं सशरीरता कैसैं होवैहै ? यह आशंका-

शरीर मैं हूं औ मैं शरीरहीं हूं" ऐसा अविवेकतैं आत्मभाव जो है सो सशरीरपना है । याहींतैं सशरीर हुया प्रिय (सुख) औ अप्रिय (दुःख)-करि आत्त (ग्रस्त) है । यह[411] प्रसिद्ध है ॥ औ तिस बाह्य विषयनके संयोग अरु वियोग मेरेकूं हैं ऐसैं मन्यमान (माननेवाले) सशरी-[412]रके होते सशरीरके बाह्य विषयनके संयोग अरु वियोगरूप औ आपकी संततिरूप तिन प्रिय औ अप्रियकी अपहति कहिये विनाश (उच्छेद) नहीं है इति ॥ फेर देहाभिमानतैं

---

करिके कहैहैं ॥ इहां अविवेकतैं सशरीर होवैहै । ऐसैं पूर्वके साथि संबंध है औ जातैं सशरीर है याहींतैं प्रिय अरु अप्रियकरि व्याप्त पुरुष होवैहै । ऐसैं योजना है ॥

४११ मूलगत "वै" शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥

४१२ भाष्यगत "एतत् (यह)" शब्दके अर्थकूंहीं उत्तर वाक्यके व्याख्यानकरि स्पष्ट करैहैं ॥ इहां वे दोनूं मेरेकूं हैं । ऐसैं माननेवाले आपके होते तिन संतति (प्रवाहसैं वर्त्तमान)रूप दोनूंकी अपहति नहीं है । ऐसैं संबंध है औ प्रिय औ अप्रियका स्वरूपकरि विनाश है क्षणिक होनेतैं ? यह आशंकाकरिके संततिरूप दोनूंकी । ऐसैं कहा औ "इति" शब्द । वाक्यकी समाप्तिरूप अर्थवाला है ॥

अशरीरस्वरूपके विज्ञानकरि निवर्त्त किया है अविवेकज्ञान जिसतैं ऐसे तिसैं[413] अशरीर हुयेकूं प्रिय अरु अप्रिय नहीं स्पर्श करतेहैं॥ इहां स्पर्शरूप अर्थवाला "स्पृशि[414]" धातु जो है सो प्रत्येकसैं संबंधकूं पावताहै। यातैं प्रियं[415] नहीं स्पर्श करताहै। अप्रिय नहीं स्पर्श करताहै। ऐसैं वाक्यका द्वय होवैहै "म्लेच्छैं[416] अशुचि अरु अधार्मिकोंके साथि संभाषण करना नहीं" यह जैसैं है तैसैं॥ जातैं वे (प्रिय औ अप्रिय) दोनूं धर्म[417] अधर्मके कार्य हैं। अशरीरता तो स्वरूप है। यातैं तहां धर्मअधर्मके असंभवतैं

४१३ अजन्माके वा अज्ञके देहके संबंधद्वारा संसारीपनैकूं कहिके। विद्यावान् भये ताहीकी देहकी निवृत्तिरूप द्वारकरि मुक्तिकूं दिखावैहैं॥

४१४ मुक्त पुरुषविषै मिलित प्रिय अप्रियके अस्पर्शके हुये बी एक एकका स्पर्श होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

४१५ प्रत्येक संबंधकूं आकारकरि दिखावैहैं॥

४१६ समस्त (समास युक्त) होनेकरि श्रवणकिये अनेकके एक एकके क्रियापदसैं संबंधविषै दृष्टांतकूं कहैहैं॥

४१७ प्रिय अरु अप्रियके मुक्त आत्माविषै असंस्पर्शकूं पातनिकापूर्वक कैमुतिकन्यायकरि दिखावैहैं॥ इहां "तहां ऐसैं" अशरीरता नामक स्वरूप कहियेहै॥

तिनका कार्यभाव दूरतेहीं है । यातैं ताकूं प्रिय अरु अप्रिय स्पर्श करते नहीं ॥ ॥ [४१८]नंनु जब प्रियबी अशरीरकूं स्पर्श करता नहीं ऐसैं है । तब जो इंद्रनैं कहाः—सुषुप्तिविषै स्थित पुरुष विनाशकूंहीं प्राप्त होवैहै ऐसैं। सोई इहां (मुक्तविषै) बी प्राप्त भया ? [४१९]यैहै दोष नहीं हैः—काहेतैं धर्मअधर्मके कार्य शरीरके संबंधी प्रियअप्रियके प्रतिषेधकूं "[४२०]अशरीरकूं प्रिय औ अप्रिय स्पर्शकरते नहीं" ऐसैं विवक्षित होनेतैं ॥ जातैं [४२१]आगमापायी वस्तुनविषै स्पर्शशब्द देख्या है । जैसैं शीतस्पर्श अरु उष्णस्पर्श है ऐसैं । [४२२]परंतु अग्निके स्वभावभूत उष्ण अरु प्र-

४१८ प्रियके स्पर्शके अभावकूं सुनिके मोक्षकी अपुरुषार्थताकूं पूर्ववादी शंका करैहै ॥ इधर "इहां बी" ऐसैं मुक्त पुरुष ग्रहण करियेहै ॥

४१९ स्वाभाविक प्रियके अनिषेधतैं मुक्तिकूं अपुरुषार्थता नहीं है । ऐसैं सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

४२० निषेधकूंहीं आकारकरि दिखावैहैं ॥

४२१ कदाचित् होनेवालेहीं प्रिय अप्रियकाहीं यह निषेध है । इस अर्थविषै नियमकूं कहैहैं ॥

४२२ कदाचित् होनेवाले वस्तुविषै स्पर्श शब्दकीन्याई स्वात्माविषै यह शब्द नहीं है । ऐसैं कहैहैं ॥

काशका अग्निके साथि स्पर्श है ऐसैं नहीं होवैहै ॥ तैसैं अग्निके वा सूर्यके[४२३] उष्णप्रकाशकीन्यांईं स्वरूपभूत आनंदरूप प्रियकाबी इहां (आत्माविषै) प्रतिषेध नहींहै। काहेतैं "विज्ञानआनंद ब्रह्म है। आनंद ब्रह्म है" इत्यादि श्रुतिनतैं औ ईहांबी[४२४] "भूमा हीं सुख है" ऐसैं उक्त होनेतैं ॥ ॥ ननु[४२५] भूमाकी औ प्रियकी एकताके हुये असंवेद्य (ज्ञानका अविषय) होनेतैं। वा स्वरूपकरिहीं[४२६] नित्यसंवेद्य होनेतैं निर्वि-

---

४२३ तब आत्माविषै कदाचित् होनेवाला हीं प्रिय है। यातैं तिसमात्रके निषेधतैं तिस अवस्थावाला अपुरुषार्थपना होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

४२४ भूमविद्याके आलोचनकिये हुये बी सुखमात्रका आत्माविषै निषेध नहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥

४२५ तथापि विषयविषयी (प्रकाश्यप्रकाशक)भावकरि भेदके अभावतैं तिस अवस्थावाला अपुरुषार्थपना होवैगा? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

४२६ भेद जो है सो पुरुषार्थपनैविषै उपयोगी नहीं है। काहेतैं जहां भेद नहीं है तहां पुरुषार्थपनाबी नहीं है ऐसे केवल व्यतिरेकके अभावतैं ॥ सुखका साक्षात्कार तो पुरुषार्थ है औ सो अभेदविषै बी विद्यमान है? यह सिद्धांतीकी आशंका मनमैं ल्यायके पूर्ववादी कहैहै ॥

शेषता ( अभिन्नता ) है ऐसैं । सो इंद्रकूं इष्ट नहीं है । काहेतें "निश्चयकरि[427] यह अबी आत्माकूं 'यह मैं हूं' ऐसैं नहीं जानताहै । इन भूतनकूं नहीं [ जानताहै ] विनाशकूंहीं प्राप्त होवैहै । मैं इहां भोग्यकूं नहीं देखताहूं" ऐसैं इंद्रकरि उक्त होनेतैं । औ जातैं जिस ज्ञानकरि जो भूतनकूं औ आत्माकूं जानताहै औ अप्रियकूं किंचित्बी नहीं जानताहै औ सो सर्व लोकनकूं अरु सर्व कामोंकूं पावताहै सोई इंद्रकूं इष्ट है ? सत्य[428,429] यह इंद्रकूं इष्ट हैः—ये भूत मेरेतैं अन्य हैं । सर्वलोक अरु काम मेरेतैं अन्य हैं । मैं इनका स्वामी हूं । परंतु[430] यह इंद्रका

४२७ आत्माविषै विशेषज्ञानसैं रहितता इंद्रकूं इष्ट नहीं है । इस अर्थविषै पूर्ववादी हेतुकूं कहैहै ॥

४२८ तब इंद्रकूं क्या इष्ट है ? यह आशंकाकरिके पूर्ववादी कहैहै ॥ इहां जिस ज्ञानकरि पावताहै सो इंद्रकूं इष्ट है । ऐसैं पूर्वले पदसैं संबध है ॥

४२९ क्या यह विशेषविज्ञान इंद्रकूं इष्ट है ऐसैं कहिये है । किंवाः—हित है ऐसैं कहनेकूं वांछित करियेहै ? ऐसैं विकल्प करिके सिद्धांती तिनमैं प्रथम पक्षकूं अंगीकार करैहैं ॥

४३० द्वितीयपक्षकूं दूषण देतेहैं ॥ "इहां द्वितीयतैं हीं भय होवैहै" इत्यादि श्रुतितैं । यह अर्थ है ॥

हित नहीं है औ इंद्रका[४३१] हित प्रजापतिकरि कहनेकूं योग्य है। [४३२]आकाशकीन्यांई अशरीरस्वरूप होनेकरि सर्व भूत लोक अरु कामोंके आत्मभावके ज्ञानकरि जो प्राप्ति। सो हित इंद्रकेअर्थ कहनेकूं योग्य है। ऐसैं प्रजापतिकरि अभिप्रेत है। परंतु राजाकूं राज्यप्राप्तिकीन्यांई अन्यभावकरि नहीं ॥ [४३३]तहां ऐसैं आत्माकी एकताके हुये "ये भूत हैं। यह मैं हूं" ऐसैं किसकूं किसकरि जानैगा ॥ ॥ [४३४]ननु इसपक्षकेहुये "स्त्रीयनकरि वा यानोंकरि। सो जब पितृलोककी कामनावाला होवैहै। सो एकप्रकारका होवैहै" इत्यादि विद्वान्के ऐश्वर्यकी श्रु-

४३१ तथापि प्रजापतिकरि इंद्रकेअर्थ हित हीं उपदेश करनेकूं योग्य है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

४३२ तब ताका हित क्या है? ऐसैं जो कहै। तहां सो कहैहैं ॥ इहां हित कहनेकूं योग्य है। ऐसे संबंध है ॥

४३३ हितहीं है इष्ट तो नहीं। ऐसैं स्थितहुये फलितकूं कहैहैं ॥

४३४ सर्व भूतनका औ सर्व लोकनका आत्मा (स्वरूप) सच्चिदानंदमात्र है। जब मुक्तकी तिसरूपता अंगीकार करियेहै तब ता (मुक्त)के ऐश्वर्यकी श्रुतियां कैसैं निर्वाह करैहैं? ऐसैं पूर्ववादी प्रश्न करैहै ॥

तियां अघटित होवैंगी ? सो [435] बनै नहीं:—काहेतैं सर्वात्माकूं सर्व फलसैं संबंधके संभवतैं अविरोध है यातैं । मृत्तिकाकूं सर्व घट करक कुंडआदिककी प्राप्तिकीन्यांई ॥ ॥ [436] ननु सर्वात्मभावके हुये दुःखसैं संबंध बी होवैगा ? ऐसैं जो कहै । सो [437] बनै नहीं:—काहेतैं दुःखके बी आत्मभावके ज्ञानतैं अविरोध है औ [438] आत्माविषै अविद्याकृत कल्पनारूप निमित्तवाले जे दुःख

४३५ सगुण विद्यावानोंका जो ऐश्वर्य ( विभूति ) है सो निर्गुणविद्याकी स्तुतिअर्थ कीर्तन करियेहै । काहेतैं ब्रह्मीभूत मुक्तकूं सगुणविद्याकाबी अंतरात्मारूप होनेतैं ताके फलकूं तहां उपचार ( आरोप ) करनेकूं युक्त होनेतैं । ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

४३६ सर्वात्मभावके हुये निंदाबी प्राप्त होवैहै ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

४३७ दुःखकूं जैसैं दुःख होनेका अभाव है ताकीन्यांई तिस दुःखका आत्मा विद्वान् बी दुःखी नहीं होवैगा । ऐसैं सिद्धांती समाधान करैहैं ॥

४३८ तब दुःखी जीवनका आत्मा मुक्त है [ सो ] यातैं दुःखी होवैगा? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—प्रथम आत्माकूं स्वभावतैं दुःखीपना नहीं है किंतु आविद्यक ( अविद्याकृत ) दुःखीपना है औ सो अविद्या मुक्तकी दग्ध भई है । यातैं ताकूं दुःखीपनैकी प्राप्ति नहीं है ॥

हैं वे रज्जुविषै सर्पआदिककी कल्पनारूप निमित्तवाले दुःखनकीन्यांई हैं औ सो दुःखनकी निमित्त अविद्या । अशरीररूप आत्माकी एकताके स्वरूपके दर्शनकरि उच्छिन्न (दग्ध) भई । यातैं दुःखके संबंधकी आशंका नहीं संभवैहै ॥ औ [४३९] शुद्धसत्वतैं जनित संकलपरूप निमित्तवाले सर्व भूत( विषय )नविषै मानस कामोंका तो ईश्वरके देहसैं संबंध सिद्ध होवैहै ॥ [४४०] पर (परमात्मा)हीं सर्व सत्व (जीव)नके उपाधि-

४३९ तब विद्याकरि अविद्याके दग्ध हुये तिसकरि आरोपित जो ईश्वरका सगुणविद्याका फलरूप ऐश्वर्य सो बी दग्ध भया । यातैं स्तुतिअर्थ इहां ताके उपदेशकी सिद्धि कैसैं होवैगी ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:- शुद्ध सत्व जो रजो तमोकरि स्पर्शरहित सत्व है तिस मायाके ऐकदेशतैं उपजे संकल्प हैं निमित्त जिन ऐश्वर्यके भेदरूप कामोंके । वे तथोक्त ( शुद्ध सत्व संकलपानिमित्त ) हैं तिन मानस कामोंका सर्व भूतन (विषयन)विषै ईश्वरके अभिध्यानरूप मनोमात्र जो सिद्धोंका ईश्वर नामक स्वभाव है तिस ( रूप ईश्वर देह ) के साथि संबंध मायाअवस्थाविषै सिद्ध होवैहै ॥

४४० ननु जीवनकाहीं अविद्या तत्कार्यसैं संबंध है ईश्वका नहीं ? ऐसैं जो कहै । सो बनै नहीं । ऐसैं कहैहैं ॥

रूपद्वारकरि भोक्ता है। ऐसैं सर्व अविद्याकृत संव्यवहारोंका परमात्माहीं आस्पद (विषय) है अन्य नहीं। यह वेदांतका सिद्धांत है ॥ ॥

जो[४४१] यह अक्षिविषै पुरुष देखियेहै। ऐसैं छायापुरुषहीं प्रजापतिनैं कहाहै औ[४४२] स्वप्न सुषुप्तिविषैबी परमात्मातैं अन्यहीं कहाहै। अपहतपाप्मापनैआदिक लक्षणवाला पर[४४३] (परमात्मा) नहीं कहा। काहेतैं विरोधतैं? ऐसैं केईक मानतेहैं

---

४४१ च्यारी पर्याय ( उपदेशके क्रम ) न विषै त्वंपदके अर्थके अनुवादकरि तिस त्वंपदार्थकी तत्पदार्थता विधेय ( करनेकूं योग्य ) है। इस अपने अभिप्रायकरि प्रजापतिका वाक्य व्याख्यान किया ॥ अबी वेदांतमतके एकदेशी (भर्तृप्रपंच )के मतकूं उठावतेहैं ॥

४४२ प्रथमपर्यायके छायात्माके विषयपनैकी न्यांई द्वितीय अरु तृतीय पर्यायनकूंबी विज्ञानात्मारूप विषयवान्पना है। ऐसैं एकदेशी कहैहै ॥ इहां अन्यहीं परमात्मातैं कहा है। ऐसैं संबंध है ॥

४४३ चतुर्थपर्यायकीन्यांई पहिले तीन पर्यायोंविषै बी परमात्माहीं काहेतैं नहीं कहियेहै? तहां एकदेशी कहैहै ॥ इहां अपहतपाप्मापनै आदिकका औ अवस्थावान्पनैका परस्पर विरोध "विरोधतैं" इस हेतुका अर्थ है ॥

औ वे छाँयाआदिक[444] आत्माओंके उपदेशविषै प्रयोजनकूं कहतेहैं:—परमात्माकूं दुर्विज्ञेय होनेतैं तिसीहींके आँदिविषै[445] उच्यमान हुये अत्यंत बाह्य विषयनविषै आसक्तचित्तवाले पुरुषकूं अत्यंत सूक्ष्मवस्तुके श्रवणके हुये व्यामोह(विपरीतज्ञान) मति होवै। यातैं [पृथक् छायाऽऽत्माका उपदेश किया है ]॥ जैसैं[446] प्रसिद्ध द्वितीयाविषै सूक्ष्म चंद्रकूं दिखावनेकूं इच्छता हुया पुरुष

---

४४४ ननु अंतिमपर्यायविषै परमात्माका उपदेश घटताहै। काहेतैं ताके ज्ञानकूं मुक्तिरूप फलवाला होनेतैं। पूर्वले पर्यायनविषै छायाआदिक क्यूं निर्देश करियेहैं। तिस मुक्तिरूप फलके अभावतैं? यातैं कहैहैं ॥

४४५ तहां प्रथम छायात्माके उपदेशके प्रयोजनकूं एकदेशी कहैहै ॥ इहां परमात्माकूं अतिसूक्ष्म होनेकरि दुःखसैं जाननेयोग्य होनेतैं आदिविषै तिसीहींके कहे हुये तिस अतिसूक्ष्मके बी श्रवणके हुये बी अनात्माविषै निष्ठावाले श्रोताकूं व्यामोह (विभ्रम) होवैगा। सो मति होवै। यातैं पृथक् छायात्माका उपदेश किया है। ऐसैं संबंध है ॥

४४६ स्वप्न अरु सुषुप्तिविषै विज्ञात्मा ( जीव )के उपदेशके प्रयोजनकूं दिखावते हुये उक्त अर्थकूं दृष्टांतकरि एकदेशी स्पष्ट करैहै ॥ इहां इति शब्द तिङ् (दिखावैहै। इस क्रियापद)के साथि संबंधकूं पावताहै ॥

आदिविषै किसीबी प्रत्यक्ष वृक्षकूं "इसकूं देख यह चंद्र है" ऐसैं दिखावताहै । तदनंतर अन्यकूं । तदनंतर बी अन्य चंद्रके समीपस्थित पर्वतके मस्तककूं "यह चंद्र है" ऐसैं दिखावताहै । तदनंतर यह चंद्रकूं देखताहै ॥ ऐसैं यह "जो यह अक्षिविषै" इत्यादि तीनपर्यायोंकरि प्रजापतिनैं कहा । परमात्मा नहीं ऐसैं [४४७]चैतुर्थपर्यायविषै तो मर्त्य (मरणधर्मवाले) देहतैं सम्यक् उत्थानकरिके अशरीरभावकूं प्राप्त हुया ज्योति स्वरूपकूं पावताहै । औ जि[४४८]सैं उत्तमपुरुषविषै स्त्रीआदिकनकरि हसताहुया क्रीडताहुया रममाण होवैहै । सो उत्तमपुरुष परमात्मा कहाहै ॥ ऐसैं कहतेहैं ? [ तहां सिद्धांती कहैहैः— ] [४४९]सैत्य । प्रथम यह व्याख्या सुननेकूं रम-

४४७ अन्य (चतुर्थ) पर्यायके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

४४८ मरणधर्मवाले देहतैं पृथक् होयके ज्योतिः स्वरूप अशरीरभावकूं प्राप्त हुया पुरुष यद्यपि चतुर्थपर्यायविषै कहियेहै । तथापि यह परमात्मा कैसैं होवैगा ? यह आशंकाकरिके एकदेशी कहैहै ॥ इहां सो संप्रसाद है जो विद्वान् कर्त्ता होनेकरि विवक्षित है ॥

४४९ क्या यह व्याख्यान । शब्दका अनुसारी है किंवा

णीय है । परंतु[४५०] इस ग्रंथका अर्थ ऐसैं नहीं संभवैहै ॥ कैसैं[४५१] किः—"अक्षिविषै पुरुष देखियेहै" ऐसैं उपन्यास ( कहनेका आरंभ ) करिके दो शिष्यनकरि छायात्माके ग्रहण कियेहुये जब प्रजापतिनैं "अक्षिविषै देखियेहै" ऐसैं छायात्माहीं उपदेश किया होवै। तब तिन दोनूंके तिस विपरीत ग्रहणकूं मानिके ताके दूरी करणअर्थ उदकशरावका उपन्यास "औ क्या देखते हो" ऐसा प्रश्न अरु सम्यक् अलंकारका उपदेश व्यर्थ होवैगा॥ किंवा[४५२]:—जब[४५३] आप उपदेशकिया होवै तब इस

---

अर्थका अनुसारी है? ऐसैं विकल्पकरिके सिद्धांती प्रथमपक्षकूं अंगीकार करैहैं ॥

४५० द्वितीयपक्षकूं दूषण देतेहैं ॥

४५१ असंभवकूंहीं आकांक्षाद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—जब प्रथमपर्यायविषै छायात्मा उपदेश किया होवै । तब इंद्र विरोचनकूं सम्यक् दर्शी होनेतैं तिनके विपरीत ग्रहणके दूरीकरने अर्थ प्रजापतिका श्रम वृथा होवैगा । तिसकरि यह व्याख्यान अर्थका अनुसारी नहीं है ॥

४५२ यातैं प्रथमपर्यायविषै छायात्माका उपदेश नहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥

४५३ प्रजापतिकरि उपदेशकिये बी छायात्माके ग्रहणकूं नहीं सहन करैहै ? यह आशंकाकरिके अन्य हेतुकूं स्पष्ट करै

ग्रहणके बी दूरीकरणका कारण कहनेकूं योग्य होवै औ स्वप्न सुषुप्तिविषै आत्माओंके ग्रहणोंके हुये बी तिनके दूरीकरणके कारणकूं आप कहैं औ कहा नहीं । तिसकरि हम मांनतेहैं किः–प्रजापतिनैं अक्षिविषै छायात्मा नहीं उपदेश कियाहै ॥ किंवा[454] अन्य बी हैः–अक्षिविषै जब "देखियेहै" ऐसैं द्रष्टा उपदेश किया होवै । तातैं (तब)यह युक्त है ॥ औ "इसीहींकूं तो तेरेअर्थ" ऐसैं कहिके स्वप्नविषै बी यह द्रष्टाकाहीं उपदेश है ॥ ॥ स्वप्नविषै[455] द्रष्टा नहीं उपदेश

हैं ॥ इहां तिसकरि । याका छायात्माके ग्रहणके दूरी करनेके कारणके अवचनकरि । यह अर्थ है औ तिस प्रजापतिकरि । ऐसैं एक "तत्" शब्द जोडनेकूं योग्य है ॥

४५४ यातैं बी प्रथमपर्यायविषै द्रष्टाकाहीं उपदेश है । छायापुरुषका नहीं । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां समीप स्थितवस्तुकूं आश्रय करनेवाले एतत् ( इसीकूं इस ) शब्दकरि छायात्माकूं खींचिके स्वप्नविषै द्रष्टाका उपदेश किया होवै तो प्रजापतिकूं मिथ्यावादीपना प्राप्त होवैगा । तैसैं हुये प्रथमपर्यायविषै बी द्रष्टाका हीं उपदेश है । यह अर्थ है ॥

४५५ स्वप्न अवस्थाकरि विशिष्टकूं अन्य स्थानविषै बाध्य होनेतैं तहां ( स्वप्नविषै ) द्रष्टाका उपदेश नहीं है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

किया ? ऐसैं जो कहै। सो[456] बनै नहीं:—काहेतैं "रोदन करते हुयेकीन्यांई बी है। अप्रियके वेत्ताकीन्यांई है" ऐसैं उपदेशतैं औ स्वप्नविषै द्रष्टातैं[457] अन्य कोई बी पूज्यमान हुया विचरता नहीं। काहेतैं "इहां (स्वप्नविषै) यह पुरुष स्वयंज्योति होवैहै" ऐसैं न्याय (युक्ति) करि अन्य (बृहदारण्यक) श्रुतिविषै सिद्ध होनेतैं ॥ यद्यपि[458] स्वप्नविषै बुद्धि [रूप प्रकाश] करि सहित होवैहै ? तथापि बुद्धि स्वप्नभोगकी उपलब्धिकेप्रति करणताकूं भजती नहीं। किंतु[459] वस्त्रगत[460]

४५६ सिद्धांती अनुभवके अनुसारकरि उत्तरकूं कहैहैं ॥

४५७ किंवा:—प्रकाशके कारणोके उपरामके हुये जो प्रकाश है सो स्वाभाविक है। इस न्यायकरि प्रत्यगात्माका स्वयंज्योतिपना बृहदारण्यकविषै स्वप्न अवस्थाकूं आश्रय करिके कहा है। तातैं बी तहां द्रष्टाका उपदेश सिद्ध होवैहै। ऐसैं कहैहैं ॥

४५८ सूर्यादिकनके उपरामके हुये जो प्रकाश दृश्यमान है सो स्वाभाविक है। ऐसैं जो कहा सो अयुक्त है। काहेतैं स्वप्नविषै बी अंतःकरणके सद्भावतैं ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ ॥

४५९ करणताके अभावविषै हेतुकूं पूर्ववादी पूंछताहै ॥

४६० नील पीतआदिक जाग्रत्की वासनाओंकरि वि-

चित्रकीन्यांई जाग्रत्की वासनाकी आश्रय हुई बुद्धि दृश्यहीं होवैहै । यातैं द्रष्टाके स्वयंज्योतिपनैंका बाध नहीं होवैहै ॥ किंवा[461] अन्य बी हैः— जाग्रत् अरु स्वप्नविषै भूतनकूं औ आपकूं "ये भूत हैं । यह मैं हूं" ऐसैं जानताहै । [ तैसैं हुये स्वप्नविषै द्रष्टाहीं उपदेश किया है ] औ प्राप्तिके[462] हुये "निश्चयकरि यह नहीं जानता है" इत्यादि सुषुप्तिगत विशेषज्ञानका प्रतिषेध युक्त होवैगा ॥ तैसैं[463] चेतनकीहीं शरीरसहितताके हुये

वर्त्तमान हुई बुद्धि साक्षीकी वेद्यताकूं पावती है । तैसैं हुये पटचित्रकी न्यांई विचित्र वासनामय चित्तकूं साक्षीगम्य होनेतैं सो चित्त स्वप्नके ज्ञानविषै करण नहीं होवैहै । यातैं ताके द्रष्टाका स्वयंज्योतिपना न्यायकरि सिद्ध है । ऐसैं सिद्धांती कहैहैं ॥

४६१ प्रसंगप्राप्त अर्थकूं छोडिके स्वप्न अवस्थाविषै द्रष्टाहीं उपदेश कियाहै । इस अर्थविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां तैसैं हुये जाग्रत्अवस्थाकीन्यांई स्वप्नविषै बी द्रष्टाहीं उपदेश किया । यह शेष है ॥

४६२ यातैं बी स्वप्नावस्थाविषै द्रष्टाका हीं उपदेश है । ऐसैं कहैहैं ॥

४६३ केवल उक्तसुषुप्तिसंबंधी निषेध । निषेध करने योग्यकी प्राप्तिकी अपेक्षा सहित होनेतैं दो अवस्थाविषै द्रष्टाके

अविद्यारूप निमित्तवाले प्रिय अरु अप्रियविषै अपहति (विनाश) नहीं है। ऐसैं कहिके तिसीहीं अशरीर हुयेकूं विद्याके होते शरीरसहितताविषै प्राप्त प्रिय अरु अप्रियका "अशरीररूपहीं हुयेकूं प्रिय अरु अप्रिय स्पर्श करते नहीं" इत्यादि वाक्यकरि जो प्रतिषेध है सो युक्त है ॥ औ "[४६४]एकं आत्मा स्वप्न अरु बुद्धांत ( जाग्रत् ) विषै महामत्स्यकीन्यांई असंग हुया संचरताहै " ऐसैं अन्य श्रुतिविषै सिद्ध है ॥ ॥ औ
[४६५]जो कहा किः—संप्रसाद जो है सो शरीरतैं स-

---

उपदेशकूं आकांक्षा करता नहीं । किंतु तुरीयगत निषेध बी निषेध करने योग्यकूं आकांक्षा करता हुया दोनूं अवस्थाविषै द्रष्टाके उपदेशकूं आकांक्षा करताहै । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां निषेधकूं प्राप्तिकी अपेक्षा सहित होनेतैं प्रकृतहीं द्रष्टाकी अविद्या है निदान जिसका ऐसी सशरीरताके होते तिस ( सशरीरतारूप ) निमित्तवाले दोनूं स्थानोंविषै प्राप्त प्रिय अप्रियकी अपहति नहीं है। ऐसैं " नहीं सशरीरके होते " इत्यादि वाक्यकरि कहा । सशरीरताके होते प्राप्त प्रिय अप्रियका तिसीहीं अवस्थात्रयातीतकूं विद्याके हुये "अशरीरकूं" इत्यादि वाक्यकरि निषेध युक्त है । ऐसैं योजना है ॥

४६४ स्वप्नमैं द्रष्टाके उपदेशविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥

४६५ चतुर्थ पर्यायका सुषुप्तिगत पुरुषतैं अन्य अर्थरूप

म्यक् उत्थानकरिके जिसविषै स्त्रीआदिककरि रममाण होवैहै । सो संप्रसाद ( सुषुप्तपुरुष )तैं अन्य अधिकरणभावकरि निर्देश किया उत्तमपुरुष है ? ऐसैं । सो बी असत् हैः—काहेतैं चतुर्थ पर्यायविषै बी " इसीहींकूं तो तेरेअर्थ " इसवचनतैं ॥ [४६६] जब [सो चतुर्थ पर्याय उक्त तुरीय] तिस (सुषुप्तिगतपुरुष )तैं अन्य अभिप्रेत (अभिमत) होवै । तब पूर्वकीन्यांई " इसीहींकूं तो तेरेअर्थ" ऐसैं प्रजापति जूठ नहीं कहते ॥ [४६७] किंवा अन्य बी हैः—तेज जल अरु अन्नआदिकनके स्रष्टा सत्के स्वविकार देहरूपकार्यविषै प्रवेशकूं दिखायके प्रविष्टकेअर्थ फेर " तत्वमसि ( सो तूं हैं ) " ऐसा उपदेश है सो जूठा प्राप्त होवैगा औ जब संप्रसादतैं अन्य उत्तमपुरुष होवै । तब तिसविषै तूं स्त्रीआदिककरि रंता (रमणकाकर्त्ता) होवैगा । ऐसा उपदेशयुक्त होता ।

---

विषयवान्पना पूर्ववादीनैं कहा था ताकूं अनुवाद करिके सिद्धांती दूषण देतेहैं ॥

४६६ ताहींकूं व्यतिरेकद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥

४६७ अधिकरण ( आधार ) अरु आधेयभावकरि भेद सत्य नहीं है । इस अर्थविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥

[४६८] तैसैं जब भूमा (ब्रह्म) जीवतें अन्य होता । तब भूमाविषै "मैं हीं हूं" ऐसैं आदेश करिके "आत्माहीं यह सर्व है" ऐसैं उपसंहार (समाप्ति) नहीं करते ॥ औ "[४६९] ईसैं (परमात्मा) तैं अन्य द्रष्टा नहीं है" इत्यादि अन्य श्रुतितैंबी [जीवब्रह्मका भेद नहीं है] ॥ औ सर्व जंतुनका प्रत्यगात्मा जब परमात्मा न होवै । तब [४७०] सर्व श्रुतिनमैं परमात्माविषै आत्मशब्दका प्रयोग जो है सो नहीं होता ॥ [४७१] तातैं एक हीं आत्मा प्रकरणविषै प्रतिपादित सिद्ध भया ॥ औ [४७२] आत्माकूं संसारीपना नहीं है । काहेतैं संसारकूं आत्माविषै अविद्याकरि अध्यस्त होनेतैं ॥ [४७३] जौ-

---

४६८ जीवपरमात्माके भेदका षष्ठप्रपाठक उक्त विरोधकी न्यांई सप्तमप्रपाठक उक्त विरोध बी होवैगा । ऐसैं कहैहैं ॥

४६९ बृहदारण्यकश्रुतिके आलोचनके हुये बी जीव ईश्वरका भेद नहीं संभवैहै । ऐसैं कहैहैं ॥

४७० तातैं बी जीव परमात्माका भेद नहीं है । ऐसैं कहैहैं ॥

४७१ श्रुतिनके अर्थकूं उपसंहार करैहैं ॥

४७२ आत्माके साथि एकताके हुये परमात्माकूंहीं सर्व देहनविषै संसारीपना होवैगा ? ऐसैं जो कहै । सो बनै नहीं । ऐसैं कहैहैं ॥

४७३ आरोपित संसारीपना वस्तुतैं आत्माविषै नहीं है ।

तैं रज्जु शुक्तिका अरु गगनआदिकनविषै जे सर्प रजत अरु मल ( नीलता ) आदिक हैं वे तिन रज्जुआदिकके मिथ्या अज्ञानकरि अध्यस्त होवैहैं ऐसैं ॥ ईंर्सैकरि शरीरसहितकी प्रिय अरु अप्रियविषै अपहति नहीं है । यह व्याख्यान किया औ जो अप्रियके वेत्ताकीन्यांई है। जातैं अप्रियका वेत्ताहीं नहीं है । ऐसैं स्थित

---

यह द्रष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं ॥ इहां मिथ्या अज्ञानकरि अध्यस्त । याका मिथ्या ऐसा जो सो अज्ञान यह मिथ्याऽज्ञान है तिसकरि अध्यस्त कहिये अविद्यमान हुयेहीं विद्यमानकी न्यांई प्रतीतिकूं प्राप्त । यह अर्थ है ॥

४७४ "नहीं सशरीरके होते" इत्यादि वाक्यकूं कहनेवाले प्रजापतिकरि आत्माके साथि प्रिय अप्रियके संबंधकी वास्तवता विवक्षित है? ऐसी शंकाकूं उक्त न्यायके अतिदेशकरि निरस्त करैहैं ॥ इहां आत्माविषै संसारकी प्राप्ति नहीं है । यह अर्थ है औ अध्यासपर्यंत होनेपना प्रिय अप्रियके नाशका अभाव है । वास्तवपना नहीं । काहेतैं प्रिय अप्रियके मूल शरीरके संबंधकूंहीं दुर्निरूप होनेतैं । यह अर्थ है ॥ इधर स्वप्नका द्रष्टा निश्चयकरि अप्रियके वेत्ताकी न्यांई होवैहै। परंतु अप्रियका वेत्ताहीं नहीं है। ऐसैं जो पूर्वग्रंथविषै स्थित है । सो सिद्ध भया ॥

